चन्दन चरचु पयोधर रे
गिम गज मुकुताहार।
भसम भरल जनि संकर रे
सिर सुरसरि जलधार॥८॥
वाम चरन अगुसारल रे
दाहिन तेजइत लाज।
तखन मदन सर पूरल रे
गति गंजए गजराज॥१०॥
आज जाइत पथ देखलि रे
रूप रहल मन लागि।
तेहि खन सयँ गुन गौरव रे
धैरज गेल भागि॥११॥

---

देव। ७—चरचु = चर्चित किया। पयोधर = कुच, स्तन। गिम = गले में। भरल = भरा हुआ। सुरसरि = गंगा। कुच चन्दन से चर्चित हैं, जिनपर गजमुक्ताओं की माला (झूल रही) है, मानो भस्म का लेप किये हुए महादेव के सिर पर गंगा की धारा (बह रही) हो। ९—अगुसारल = अग्रसर किया, आगे किया। दाहिन तेजइत लाज = दाहिने पैर को आगे रखते लज्जा होती है। १०—तखन = उस समय। मदन = कामदेव। गति = चाल। गजए = पराजित करती है। गजराज = हाथी। ११—रूप रहल मन लागि = रूप मन से लग रहा है—सौंदर्य हृदय में बैठ गया। खन = क्षण। सयँ = से। गेल = गये।

रूप लागि मन धाओल रे
कुच-कचन-गिरि साँधि।
ते अपराधे मनोभव रे
ततहि धएल जनि बाँधि ॥१४॥
विद्यापति कवि गाओल रे
रस बुझ रसमंत।
रूपनरायन नागर रे
लखिमा देइ कत ॥१६॥

---

१३, १४--लागि = लिये। कुच-कंचन-गिरि सांधि = स्तन रूपी दो सोने के पहाड़ो कि संधि-स्थान मे-बीच मे। ते = उस। बाधि धएल = बांध रक्खा। रूप के लिये--सौंदर्य के लोभ में मेरा मन उसके कुच रूपी दो पहाड़ो के बीच में जा दौडा, मानो, इसी अपराध मे कामदेव ने उसे वहीं बांध रक्खा। १५--बुझ = बूझो, समझो। रसमन्त = रसिक।

---

हे सज्जना शृणुत मद्वचना समस्ता,
स्वर्गे सुधाऽस्ति सुलभा न तु सा भवद्भि।
कुर्वंस्तदत्र भवतामुपकारकारी
काव्यामृतं पिबत तत् परमादरेण ॥"

( ३४ )

पथ-गति पेखल मो राधा ।
तखनुक भाव परान पए पीड़लि
रहल कुमुद-निधि साधा ॥२॥
ननुआ नयन नलिनि जनि अनुपम
वक निहारइ थोरा ।
जनि सृखल मे खगवर बाँधल
दीठि नुकायल मोरा ॥४॥
आध वदन ससि विहसि देखाओलि
आध पीहलि निअ बाहू ।
किछु एक भाग वलाहक झाँपल
किछुक गरासल राहू ॥६॥

---

१,२-पथ गति = पथ में जाती हुई । पेखल = देखा । मो = मैं । तखनुक = उस समय का । परान पए = प्राण भी । पीडलि = पीड़ित किया । रहल = रह गया । कुमुद-निधि = कुमुद का सर्वस्व ( चन्द्र ) । साधा = साध, इच्छा । मैंने राह में जाती हुई राधा को देखा । उस समय की उसकी भावभगी ने प्राणों तक को पीडित किया, उस चन्द्र ( मुख ) को देखने की साध वनी ही रह गई । ३— ननुआ = सुन्दर । नलिनि = कमलिनी । जनि = समान । वंक = टेढा । निहारइ = देखती है । ४—सृंखल = शृंखला, जजीर । खगवर = पक्षिश्रेष्ठ। खजर । वांधल = वांधा । नुकाएल = छिप गया । ५—वदन-ससि = मुखरूपी चन्द्रमा । देखाओलि = दिखलाई । पीलहि = टॉप लिया । निअ = निज । वाहू = वाँह से, भुजा से । ६—झाँपल = ढाँप दिया । वलाहक = मेघ ।

कर-जुग पिहित पयोधर-अंचल
चचल देखि चित भेला।
हेम कमल जनि अरुनित चचल
मिहिर-तरे निन्द गेला ॥८॥
भनइ विद्यापति सुनहु मधुरपति
इह रस केह पए बाधा।
हास दरस रस सबहु बुझाएल
नाल कमल दुइ आधा ॥१०॥

---

गरासल=ग्रस लिया। ७,८—पिहित—आवृत, ढँका। पयोधर=स्तन। अंचल=विभाग, तट। हेम=सोना। जनि=मानो। अरुनित=लालिमा-युक्त। तरे=नीचे। मिहिर=सूर्य। निन्दा गेला=सो रहा। दोनो हाथो से ढके हुए स्तनो के तट-भाग देखकर चित्त चचल हो गया, मानो, सोने के कमल (दोनो कुच) लालिमा-युक्त चचल सूर्य (लाल हथेली) के नीचे सो रहे हो। ९, १०—सुनहु=सुनो। मधुरपति=मथुरा-पति। इह=यह। केह=कौन। हास=हँसी। दरस=दर्शन। बुझाएल=बूझ पडा, मालूम हुआ। नाल=(कमल की) डटी। हे मधुरापति श्रीकृष्ण, (तुम्हारे) इस रस मे कौन बाधा देगा? तुम्हारी पारस्परिक हँसी और दर्शन के रस से ही सबको मालूम हो गया कि मृणाल और कमल (तुम्हारे हाथ रूपी मृणाल और उसके कुच रूपी कमल) ये दोनो (एक ही पदार्थ) के दो भाग है—अर्थात् उसके कुच के लिये तुम्हारे हाथ ही उपयुक्त है।

( ३५ )

जहाँ-जहाँ पग-जुग धरई । तहि-तहि सरोरुह झरई ॥२॥
जहाँ-जहाँ झलकत अग । तहि-तहि विजुरि-तरग ॥४॥
कि हेरल अपरुब गोरि । पइठल हिय मधि मोरि ॥६॥
जहाँ-जहाँ नयन बिकास । तहि-तहि कमल-प्रकास ॥८॥
जहाँ लहु हास सँचार । तहि-तहि अमिय-बिकार ॥१०॥
जहाँ जहाँ कुटिल कटाख । ततहि मदन-सर लाख ॥१२॥
हेरइत से धनि थोर । अब तिन भुवन अगोर । १४॥
पुनु किए दरसन पाब । अब मोहे इत दुख जाब ॥१६॥
बिद्यापति कह जानि । तुअ गुन देहब आनि ॥१८॥

---

१, २—पग जुग = दोनो पैर । धरई = धरती है, रखती है। तँहि = वहां । सरोरुह = कमल । झरई = झडते है । ३, ४—झलकत = झलकते है, चमकते हैं । अंग = शरीर । बिजुरि-तरंग = बिजली का चंचल प्रकाश । ५, ६—कि = क्या । हेरल = देखा । गोरि = गौर-वदना, सुन्दरी । पइठल = पैठ गई, घुस गई । हिय-मधि = हृदय में । मोरि = मेरे । ९, १०—लहु = लघु, मद । हास = हँसी । अमिय = अमृत । ११, १२—कुटील = टेढे । कटाख = कटाक्ष । ततहि = वहाँ ही । मदन = कामदेव । सर = वाण । १३, १४—हेरइत = देखते ही । से = वह । धनि = बाला, सुन्दरी । अगोर = प्रतीक्षा करना । १५, १६—पुनु = पुनः । किए = क्या । १६—अब मैं इसी दुख से मरूँगा । १८— तुअ = तुम्हारे । देहब आनि = ला दूँगा ।

# राधा का प्रेम

( ३६ )

ए सखि पेखलि एक अपरूप।
सुनइत मानबि सपन-सरूप ॥ २ ॥
कमल जुगल पर चाँद क माला।
तापर उपजल तरुन तमाला ॥ ४ ॥
तापर वेढ़लि विजुरी-लता।
कालिन्दी तट धीरे चलि जाता ॥ ६ ॥
साखा-सिखर सुधाकर पाँति।
ताहि नव पल्लव अरुनक भाँति ॥ ८ ॥
विमल विम्बफल जुगल विकास।
तापर कीर थीर करु वास ॥ १० ॥
तापर चंचल खंजन-जोर।
तापर साँपिनि झाँपल मोर ॥ १२ ॥
ए सखि रंगिनि कहल निसान।
हेरइत पुनि मोर हरल गिआन ॥ १४ ॥
कवि विद्यापति एह रस भान।
सुपुरुख मरम तुहू भल जान ॥ १६ ॥

---

३—कमल जुगल= दो पैर। चाँद क माला=नखों की पंक्ति। ४—तरुन तमाल=काला शरीर। ५—वेढ़लि=लिपटी हुई। विजुरी-लता=पीताम्बर। ७—साखा-सिखर=तमालरूपी शरीर की शाखा-रूपी बाहुओं के अग्र भाग में। सुधाकर-पाँति=नखों की पंक्ति। ८—नव पल्लव=हथेली। अरुनक भाँति लाल।

[ ३७ ]

की लागि कौतुक देखलो सखि
निमिष लोचन आध
मोर मन-मृग मरम वेधल
विषम बान बेआध ॥२॥
गोरस बिरस बासी बिसेखल
छिकहु छाड़ल गेह।
मुरली धुनि सुनि मो मन मोहल
विकहु भेल सन्देह ॥४॥
तीर तरगिनि कदम्ब - कानन
निकट जमुना घाट।
उलटि हेरइत उलटि परलओ
चरन चीरल काँट ॥६॥
सुकृति सुफल सुनह सुन्दरि
विद्यापति भन सार।
कंसदलन गुपाल सुन्दर
मिलल नन्दकुमार ॥८॥

---

९—बिम्बफल = ओष्ठ। १०—गीर = नाक। ११—खजन जोर = आंखो का जोडा। साँपिनि = केश। मोर— मोर मुकुट।

१—की लागि = किसलिये। निमिष = एक क्षण। लोचन आध = आधी आँखो से, कनखियो से। २—मरम = हृदय का भीतरी भाग। विषम = कठोर। ३—विरस = रसहीन। बासी विसेखल = विशेषतः बासी। छिकहु = छींकने पर भी। ५—तरंगिनि = नदी।

[ ३८ ]

अवनत आनन कए हम रहलिहुँ
बारल लोचन - चोर।
पिया मुख - रुचि पिबए धाओल
जनि से चाँद चकोर ॥२॥
ततहु सयँ हठ हटि मो मानल
धएल चरनन राखि।
मधुप मातल उड़ए न पारए
तइअओ पसारए पाँखि ॥४॥

---

१, २ अवनत = नीचे। आनन = मुख। बारल = निवारण किया। रोक रक्खा। मुख-रुचि = मुख की शोभा। पिबए = पीने के लिये। धाओल = दौड पडा। जनि = मानो। से = वह। मैंने अपने मुख को नीचे कर लिया और नयन-रूपी चोरों को ( उनकी ओर जाने से ) रोक दिया, किन्तु प्रीतम के मुख की शोभा का पान करने के लिये वे दौड़ पडे, जिस प्रकार चाँद की ओर चकोर दौडते हैं। ३, ४ | ततहु = वहाँ। सयँ = से। हटि = हटाकर। मो = मैं। आनल = लाया। धएल राखि = धर रक्खा। मधुप = भौरा। मातल = मस्त बना, पागल। उड़ए न पारए = नहीं उड़ सकता। तइअओ = तो भी। पसारए = पसारता है। वहाँ से—मुख की ओर से—मै ( आंखो को ) हठ पूर्वक रोककर हटा लाई और अपने चरणों पर धर रक्खा—नीचे की ओर देखने लगी। (किन्तु जिस प्रकार) मधु पीकर मस्त बना भौंरा नहीं उड

माधव [1]बोलल मधुर वानी
से सुनि मुँदु मोयँ कान।
ताहि अवसर ठाम बाम भेल
धरि धनू पँचवान ॥६॥
तनु पसेब पसाहनि भासलि
पुलक तइसन जागु।
चूनि चूनि भए काँचुअ फाटलि
बाहु वलआ भाँगु ॥८॥
भन विद्यापति कम्पित कर हो
बोलल बोल न जाय
राजा सिबसिंघ रूपनरायन
साम सुन्दर काय ॥१०॥

---

सकता तोभी पंख पसारता है उसी तरह मेरी आँखें बराबर उस ओर जाने लगीं) १—मुँदु=मूँद लिया। ठाम=जगह। बाम भेल=विरुद्ध हुआ, वैरी हुआ। पंचवान=कामदेव। ६—उसी समय उसी जगह कामदेव धनुष धारण कर मेरा वैरी हुआ—मुझपर बाणों की बौछार करने लगा। ७—पसेव=पसीना। पसाहनि=प्रसाधनी, ललाट पर की सजावट, अंगराग। भासलि=दह गया, धो गया। पुलक= रोमाञ्च। तइसन=उसी प्रकार। ८—चूनि चूनि भए=खंड-खंड होकर, चिथडे-चिथडे होकर। काँचुअ=कंचुकी, चोली। वलआ= चूडी। भाँगु—फूट गई। [प्रेमातिरेक से शरीर फूल उठा, जिस कारण चोली फट गई और चूड़ियाँ फूट गईं।] ९—कम्पित कर हो=हाथ कांप रहे है। बोलल बोल न जय=बात कही नहीं जाती।

[ ३९ ]

सामर सुन्दर ए बाट आएत
तें मोरि लागलि आँखि।
आरति आँचर साजि न भेले
सब सखीजन साखि ॥२॥
कहहि मो सखि कहहि मो
कत तकर अधिवास।
दूरहु दूगुन एड़ि मैं आवओ
पुनू दरसन आस ॥४॥
कि मोरा जीवन कि मोरा जौवन
कि मोरा चतुरपने।

---

१—ए बाट = इस रास्ते। तें = इसी कारण। २—आरति = आर्त्तावस्था से, व्याकुलता से। साखि = साक्षी, गवाह। व्याकुलता से—प्रेमावेश से—मैं आंचल को सँभाल भी न सकी-अपने कुचों को भली-भांति ढक भी न सकी, इस बात को गवाह सभी सखियां हैं। ३, ४—मो = मझसे। कत = कहाँ। तकर = उसका। अधिवास = निवास-स्थान। दूरहु दूगुन = दुगुनी दूरी। एड़ि = अतिक्रमण कर। आवओ = आती हूँ। पुनू = पुन। कहो, ऐ मेरी सखी, कहो, उसका निवास-स्थान कहाँ है? दुगुनी दूरी। (होने पर भी उसे) अतिक्रम कर मैं पुन दर्शन पाने की आशा मे यहाँ आती हूँ। ५, ६—मरुछलि = मूर्च्छित। अछओ = हूँ। मेरी जिन्दगी क्या, जवानी क्या और चतुराई क्या—वे सब मिथ्या हैं। काम के बाणों से मैं मूर्च्छित हूँ और

मदन-वान मुरुछलि अछओ
सहओ जीव अपने ॥६॥
आध पद धरइत मोए देखल
नागर-जन समाज
कठिन हिरदय भेदि न भेले
जाओ रसातल लाज ॥८॥
सुरपति-पाए लोचन मागओ
गरुड़ मागओ पाँखि।
नन्द क नन्दन हौं देखि आवओ
मध मनोरथ राखि ॥१०॥

---

( उसकी मार्मिक पीड़ा ) अपने प्राणों मे सह रही हूँ। ७.८—नागर जन=चतुर लोग। भेदि=छेदना, विदीर्ण होना। कृष्ण की ओर आधा पग रखते—प्रेमावेश में उनकी ओर एक पैर बढाते ही—मुझे समाज के चतुर लोगो ने देख लिया। पर, मेरा कठिन हृदय फट नहीं गया, लज्जा पाताल मे धंस गई। ९—सुरपति=इन्द्र। पाए=चरण मे। पाँखि=पख। इन्द्र के चरणो मे मैं उनसे सहस्र लोचन माँगता हूँ, गरुड़ से पख माँगता हूँ। १०—देखि अवओ=देख आऊँ।

---

Poetry is that, which lifts the veil from the hidden beauty of the world. —*Shelly.*

( ४० )

कानु हेरब छल मन बड़ साध।
कानु हेरइत भेल अत परमाद ॥२॥

तबधरि अबुधि मुगुधि हम नारि।
कि कहि कि सुनि किछु बुझिए न पारि ॥४॥

साओन-घन सम झर दु नयान।
अबिरत धस धस करए परान ॥६॥

की लागि सजनी दरसन भेल।
रभसे अपन जिउ पर हथ देल ॥८॥

ना जानू किए करु मोहन-चोर।
हेरइत प्रान हरि लेई गेल मोर ॥१०॥

अत सब आदर गेल दरसाइ।
जत बिसरिए तत बिसर न जाइ ॥१२॥

विद्यापति कह सुन वर नारि।
धैरज धरु चित मिलब मुरारि ॥१४॥

---

१—कानु = कृष्ण। हेरब = देखना। छल = था। साध = इच्छा। २—अत = इतना। परमाद = प्रमाद, आपत्ति। ३—तबधरि = तबसे। मुगुधि = मुग्धा। ४—कि = क्या। बुझिए न पारि = नहीं समझ सकती। ५—साओन घन = श्रावण का मेघ। नयान = नयन, आँख। ६—अबिरत = हरदम। धस धस करए = धक-धक करता ८—रभसे = कौतुक में ही। पर हथ = दूसरे के हाथ में। ९—किय = क्या। ११—गेल दरसाइ = दिखला गया, बतला गया। १२—जत = जितना। बिसरिए = भूलिये। बिसर न जाइ = नहीं भूलता।

[ ४१ ]

कि कहव हे सखि इह दुख ओर।
बाँसि-निसास-गरल तनु भोर ।४॥

हठ सयँ पइसए स्रवनक माझ
ताहि खन विगलित तन मन लाज ॥४॥

विपुल पुलक परिपूरए देह ।
नयन न हेरि हेरए जनु केह ॥६॥

गुरु-जन समुखहि भाव तरंग ।
जतनहि वसन झाँपि सब अंग ॥८॥

लहु-लहु चरण चलिए गृह माझ।
आजु दइव विहि राखल लाज ॥१०॥

तनु मन विवस खसए निवि-बंध।
कि कहव विद्यापति रहु धन्द ॥१२॥

---

१—कि=क्या। २—बाँसि निसास-गरल=वंशी के निःश्वास के विष से—वंशी की आवाज की मादकता से। तनु भोर=शरीर बेसुध है। ३—हठ सँय=हठपूर्वक। पइसए=पैठता है। स्रवनक=कानों के। माझ=मध्य, में। ४—ताहि खन=उसी समय। विग-लित=दूर हुई, जाती रही। ५—बिपुल=अधिक, असख्य। पुलक=रोमाच। ६—आंखों से उस ओर—कृष्ण की ओर—नहीं देखती हूँ कि कहीं कोई ऐसा करते देख न ले। ७—गुरुजन—अपने से श्रेष्ठ व्यक्ति। भाव तरंग=भावना की लहर। ९—लहु-लहु=धीरे धीरे। दइव बिहि=दैव ब्रह्मा। ११—खसए=गिर पड़ता है। १२—धन्द—फिक्र।

[ ४२ ]

कत न वेदन मोहि देसि मदना।
हर नहि वला मोहि जुवति जना ॥२॥
विभुति-भूषन नहि चानन क रेनू।
बघछाल नहि मोरा नेतक वसनू ॥४॥
नहि मोरा जटाभार चिकुर क वेनी।
सुरसरि नहि मोरा कुसुम क स्रेनी ॥६॥
चाँद क बिन्दु मोरा नहि इन्दु छोटा।
ललाट पावक नहि सिन्दुर क फोटा। ८।
नहि मोरा कालकूट मृगमद चारु
फनपति नहि मोरा मुकुता हारु ॥१०॥
भनइ विद्यापति सुन देव कामा।
एक पए दूखन नाम मोरा बामा ॥१२॥

---

अरे कामदेव ! मुझे इतनी वेदना मत दो, मैं महादेव नहीं वरन् युवती हूँ। (शरीर में लगे) ये विभूति के भूषण (लेप) नहीं, वरन् चन्दन के रेणु हैं, यह बाघछाला नहीं, वरन् मेरी चुनरी (नेतक बसनू) है (सिर पर) यह जटा का भार नहीं, वरन् केशों की गुथी हुई वेणी है। गङ्गा नहीं, वरन् वेणी में गूथे गये (उजले) फूलों की कतार है। (कपाल पर) चन्दन की वेंदी अथवा माँगटीका है। द्वितीया का चन्द्रमा (इन्दु छोटा नहीं। ललाट में (तृतीय नेत्र की) अग्नि नहीं, सिंदूर का टीका है। यह विष नहीं, चिबुक पर सुन्दर (काला) मृगमद है। (गले में) अजगर नहीं, किन्तु मेरी मुक्ताओं की माला है। विद्यापति कहते हैं,

( ४३ )

मनमथ तोहे की कहब अनेक।
दिठि अपराध परान पए पीड़सि
ते तुश्र कौन विवेक।२॥
दाहिनि नयन पिसुन गन बारल
परिजन वामहि आध।
आध नयन-कोने जब हरि पेखल
तैं भेल अत परमाद।४॥
पुर-बाहिर पथ करत गतागत
के नहि हेरत कान।
तोहर कुसुम-सर कतहु न संचर
हमर हृदय पँचवान।६॥

---

हे कामदेव, सुनो, मुझमें दोष है तो केवल एक यही, कि मेरा नाम 'वामा' ( रमणी ) है [ जो महादेव के 'वामदेव' नाम से मिलता है ]

१,२. मनमथ = कामदेव। दिठि = दृष्टि, नजर। पीड़सि = पीडा देते हो। ३,४–पिसुन = दुष्ट। बारल = मना किया। परिजन = घर के लोग परमाद = प्रमाद, झंझट। दहिने नेत्र को दुष्टो के कारण मना करना पडा—दहिने नेत्र से दुष्टो के डर से नहीं देखती - परिवार वालो के कारण बायें नेत्र के आधे को निवारण किया। रह गया बायें नेत्र का आधा भाग-सो आधे नेत्र से ही—बायें नेत्र के कटाक्ष से ही—जब कृष्ण को देखा तो इतना पागलपन मुझमे आ गया। ५-पथ = राह। करत गतागत = आते-जाते। कान = कृष्ण। ६-कुसुम सर = फूलो के बाण। पँचबान = कामदेव के पांच शर।

( ४४ )

एक दिन हेरि हेरि हँसि हँसि जाय ।
अरु दिन नाम धए मुरलि बजाय ॥२॥

आजु अति नियरे करल परिहास ।
न जानिए गोकुल ककर विलास ॥४॥

साजनि ओ नागर-सामराज ।
मूल बिनु परधन माँग बेआज ॥६॥

परिचय नहि देखि आनक काज ।
न करए संभ्रम न करए लाज ॥८॥

अपन निहारि निहारि तनु मोर ।
देइ आलिंगन भए बिभोर ॥१०॥

खन खन वैदगधि कला अनुपाम ।
अधिक उदार देखिअ परिनाम ॥१२॥

विद्यापति कह आरति ओर ।
बुझिओ न बूझए इए रस भोर ॥१४॥

---

२—अरु=और, अन्य ।। ३-नियरे=निकट । परिहास=हँसी, मजाक । ककर=किसका । ५,६—नागर सामराज =चतुरों का सम्राट् । मूल=मूलधन । सखि, वह चतुरों का बादशाह है, देखो तो, दूसरे की सम्पत्ति पर बिना मूल-धन के सूद माँगता है ( एक तो धन दूसरे का, उसमें भी मूल धन गायब, फिर सूद कैसे ! ) ७—दूसरे का काम देखकर भी नहीं परिचय करता—नहीं समझता ८-संभ्रम=डर । ११—प्रति-क्षण अनुपम विदग्धतापूर्ण कला ( दिखाता है ) १४—यह रस में बेसुध ( कृष्ण ) समझकर भी नहीं समझता ।

# कृष्ण की दूती

( ४५ )

धनि धनि रमनि जनम धनि तोर ।
सब जन कान्हु कान्हु करि झूरए
से तुअ भव विभोर ॥ २ ॥
चातक चाहि तिआसल अम्बुद
चकोर चाहि रहु चन्दा ।
तरु लतिका अवलम्बन करिए
मझु मन लागल धन्दा ॥ ॥
केस पसारि जवे तुहुँ राखलि
उर पर अम्बर आधा ।

१—धनि = धन्य । रमनि = रमणी, स्त्री । तोर = तुम्हारा । २-जन = आदमी । कान्हु = कृष्ण । झूरए = जलते, व्याकुलहोते । से = वह । तुअ = तुम्हारे । विभोर=बेसुध । ३,४—चातक=पपीहा । चाहि=देखना । तिआसल = तृषित,प्यासा । अम्बुद = बादल । तरु = वृक्ष । लतिका = लता । करिए = कर रहा है । मझू = मेरे । लागल = लगा धन्दा=सन्देह । ( कैसी विचित्रता है ! ) तृषित मेघ आज पपीहे की ओर देख रहा है, चन्द्रमा चकोर को देखता है और वृक्ष लतिका का अवलम्बन कर रहा है, ( इन विरोधी बातो को देख ) मेरे मन में संशय हो रहा है । [ कवि का तात्पर्य यह है कि जैसी व्याकुलता आज तुममें होनी चाहिये थी, वह श्रीकृष्ण में है । ] ५ पसारि=पसारकर, खोलकर । राखलि=रक्खा ।

से सब सुमिरि धान्हु भेल आकुल
कह धनि इथे कि समाधा ॥६॥
हँसइत कब तुहु दसन देखाएल
करे कर जोरहि मोर।
अलखित दिठि कअ हृदय पसारलि
पुनु हेरि सखि ,कर कोर ॥८॥
एतहु निदेस कहल तोहे सुन्दरि
जानि तोहे करह बिधान।
हृदय-पुतलि तुहु से सून कलेवर
कवि विद्यापति भान ॥१०॥

उर = छाती, वक्ष स्थल। अम्बर = वस्त्र, अचल। ६–से = वह। भेल = हुआ। इथे = इसका। धनि = बाले। समाधा = निवारण। ७,८–दसन = दाँत करे कर जोरहि मोर = हाथ से हाथ जोडकर मुडती हुई। अलखिते = अलक्ष्य रूप से, बिना देखे। पुन = पुनः। हेर = देखकर। कर कोर = कोर कर = कोड़ में करना–रखना, आलिंगन करना। हाथ से हाथ जोड कर (अंगडाइयाँ लेती हुई) कब तुमने पीछे की ओर मुड-कर, हँसती हुई, थ' ने दाँतो की छटा दिखाई, एवम् अलक्ष्य दृष्टि से कब उनके हृदय को प्रसारित कर, पुनः उनकी ओर देखकर, सखी का आलिंगन किया। ९—एतहु = इतना। निदेस = इसारा। कहल = (मैंने) कहा। तोहे = तुम्हे। जानि = जानकर। करह = करो। बिधान = उपचार। १०—हृदय-पुतलि = हृदय की पुतली, प्राण। से = वह (कृष्ण)। सून = शून्य। कलेवर = शरीर। भान = कहता है।

[ ४६ ]

सुन सुन ए सखि कहए न होए।
राहि राहि कए तन मन खोए॥ २॥
कहइत नाम पेम भए भोर।
पुलक कम्प तनु घरमहि नोर॥ ४॥
गद-गद भाखि कहए वर-कान।
राहि दरस बिनु निकस परान। ६॥
जब नहि हेरब तकर से मुख।
तब जिउ-भार धरब कोन सुख॥ ८॥
तुहु बिनु आन इथे नहि कोइ।
बिसरए चाह बिसरि नहि होइ॥ १०॥
भनइ विद्यापति नाहि बिबाद।
पूरब तोहर सब मन साध॥ १२॥

१-कहए न होय=कहा नहीं जाता। २-राहि=राधा। कए=करके कहकर। खोए=खोना, भुला देना। ३--पेम=प्रेम। भोर=बेसुध। ४-पुलक=रोमाच। घरमहि=पसीना भी। नोर=आंसू। शरीर रोमाच होकर कांपने लगता है, पसीना होता है और आंसू प्रवाहित होने लगते हैं। ५--गदगद=रुंधे हुए कंठ से। भाखि=कहना। कान=कृष्ण। ६-निकसे=निकलता है। ७-तकर=उसका। से=वह। ८-धरब=धरूंगा ९-आन=दूसरा। इथे=यहाँ, तुम्हारे सिवा यहाँ दूसरा कोई नहीं—तुम्हें छोड़कर कृष्ण अन्य किसी को प्यार नहीं करते। १०—बिसरए=विस्मरण होना, भूल जाना। ११-बिबाद=कलह। १२-पूरब पूरी होगी। मन साध=मनःकामना।

[ ४७ ]

कंकट माझ कुसुम परगास।
भमर विकल नहि पावए पास ॥ २ ॥
भमरा भेल घुरए सबे ठाम।
तोहे विनु मालति नहि बिसराम ॥ ४ ॥
रसमति मालति पुन पुन देखि।
पिबए चाह मधु जीव उपेखि ॥ ६ ॥
ओ मधुजीवी तोंहे मधुरासि।
साँचि धरसि मधुमने न लजासि ॥ ८ ॥
अपनेहु मने गुनि बुझ अवगाहि।
तसु दूषन बध लागत काहि ॥ १० ॥
भनहि विद्यापति तौं पय जीव।
अधर सुधारस जौं पय पीब ॥ १२ ॥

---

१—परगास = प्रकाश। २—पावए = पाता है, जा सकता है ३ भमरा (माधव) ४—मालति (राधा) ६—जीव उपेखि—जीवन की उपेक्षा करके अर्थात् मरेंगे या जीवेंगे इसका कुछ भी ख्याल न करके। ८—साँचि धरसि—संचित करके रखा है। ९—अवगाहि = डूबकर अर्थात् इस बात को अपने मन में भली भाँति सोचो समझो। ११—तौं पय जीव = तब जी सकता है। १२—जौं पय पीब = यदि वह पी सके।

( ४८ )

आजु हम पेखल कालिन्दी कूले।
तुअ विनु माधव विलुठए धूले ॥२॥
कत सत रमनि मनहि नहि आने।
किए विष दाह-समय जल दाने ॥४॥
मदन-भुजंगम दंसल कान।
विनहि अमिय-रस कि करब आन ॥६॥
कुलवति धरम काँच समतूल।
मदन दलाल भेल अनुकूल ॥८॥
आनल वेचि नीलमनि हार।
से तुहु पहिरवि करि अभिसार ॥१०॥
नील निचोल झाँपवि निज देह।
जनि घन भीतर दामिनि-रेह ॥१२॥
चौदिक चतुर सखी चलु संग।
आजु निकुंज करह रस-रग ॥१४॥

---

१–पेखल = देखा। कालिन्दी = यमुना। कूले = किनारे में २-बिलुठए = लोट रहे हैं। ३-कत = कितने। सत = सौ। आने = लाता है ४-विष की ज्वाला के समय जल के दान से क्या — विष की ज्वाला कहीं पानी से शान्त होती है ? ५–भुजगम = सर्प। दंसल = काटा। कान = कृष्ण। ६–अमिय = अमृत। कि करब = क्या करेगा। आन = अन्य। ८-समतूल = समान। १० से = वह। अभिसार = गुप्त मिलन, प्रियतम के पास गमन। ११-निचोल = चोली। १२–घन = मेघ। दामिनि = बिजली। रेह–रेखा। चौदिक = चारों ओर।

( ४९ )

आज पेखल नन्द-किसोर।
केलि-विलास सबहु अब तेजल
अह निसि रहत विभोर॥२॥
जब धरि चकित विलोकि विपिन-तट
पलटि आओति मुख मोरि।
तबधरि मदन मोहन तरु कानन
लुटइ धीरज पुनि छोरि।४॥
पुनु फिरि सोइ नयन जदि हेरबि
पाओब चेतन नाह।
भुजंगिनि दसि पुनहि जदि दंसए
तबहि समय विष जाह।६॥
अब सुभ खन धनि मनिमय भूषन
भूषित तनु अनुपाम।
अभिसरु बल्लभ हृदय बिराजहु
जनि मनि काचन-दाम।८॥

---

२-अह निसि = दिन-रात। विभोर = बेसुध। ३-जब धरि = जबसे। ४-तब धरि = तबसे। लुटइ = लोटते है। ४--पाओब चेतन = चेतना पायेंगे, सुध में आयेंगे। नाह = नाथ (कृष्ण)। ६--भुजंगिनि = साँपिन। दसि = काटकर। तबहि समय = उसी समय--उसी हालत मे। जाह = जाता है। ८ अभिसरु = अभिसार करो--गुप्त मिलन स्थान में जा मिलो। बल्लभ = प्यारा, विद्यापति का उपनाम। जनि मनि काचन-दाम = जैसे सोने के धागे में मणियों की माला पिरोई गई हो।

(५०)

प्रथम सिरिफल गरब गमओलह
जौं गुन-गाहक आवे।
गेल जौवन पुनु पलटि न आवए
केवल रह पछतावे ॥ २ ॥
सुन्दरि, बचन करह समधाने।
तोहि सनि नारि दिबस दस अछलिहुँ
ऐसन उपजु मोहि भाने ॥४॥
जौवन रूप तावेधरि छाजत
जावे मदन अधिकारी।
दिन दस गेले सखि सेहओ पराएत
सकल जगत परिचारी ॥६॥
विद्यापति कह जुवति लाख लह
पड़ल पयोधर-तूले।
दिन दिन आगे सखि ऐसनि होएबह
घोसिनि घोर क मूले ॥ ८ ॥

---

१—सिरिफल=श्रीफल, बेल(कुच)। गमओलह=गँवा दिया, खो दिया। २—जौं=जबतक। आवे=आता है। ३—करह समधाने=सावधान करो, विचार करो। ४—सनि=समान। अछलिहु=मैं भी थी। भाने=अनुमान। ५—छाजत=शोभता है। ६—गेले=जाने पर। सेहओ=वह भी। पराएत=भागेगा। ७—पयोधर-तूले=कुच तराजू पर है। ८—आगे सखि=अरी सखि। होएब=हो जाओगी। घोसिनि=ग्वालिन। घोरक=मट्ठा। मूले—मूल्य की।

(५१)

ए धनि कमलिनि सुन हितबानि।
प्रेम करबि जब सुपुरुष जानि॥ २॥
सुजन क प्रेम हेम समतूल।
दहइत कनक द्विगुन होय मूल॥ ४॥
टुटइत नहि टुट प्रेम अद्भुत।
जइसन बढ़ए मृनाल क सूत॥ ६॥
सबहु मतंगज मोति नहिं मानि।
सकल कंठ नहिं कोइल-बानि॥ ८॥
सकल समय नहिं रीतु बसन्त।
सकल पुरुष-नारि नहि गुनवन्त॥ १०॥
भनइ विद्यापति सुन वर नारि।
प्रेम क रीत अब बुझह विचारि॥ १२॥

---

१—धनि=बाला। कमलिनी=पद्मिनी जाति की स्त्री। बानि=वाणी, बात। २—जब प्रेम करो तो सुपात्र ही जानकर। ३—सुजन क=सज्जन का। हेम=सोना। समतूल=समान। ४—दहइत=जलने पर। कनक=सोना। द्विगुन=दो गुणा। मूल=मूल्य। ६—जइसन=जिस प्रकार बढ़ए=बढ़ता है। मृनाल का=मृणाल का, कमल की डंटी का। सूत=सूत्र, धागा, भीतर का रेशा। ७—मतंगज=हाथी। मोति—मुक्ता। ८—कोइल बानि=कोयल की काकली। १०—सभी स्त्रियाँ और पुरुष गुणवन्त ही नहीं होते। 'घाघ' की एक कहावत इसी भाव की है—

सदा न बागा बुलबुल बोलें, सदा न बाग बहारा।
सदा न जवानी रहती यारों, सदा न सुहबत यारा॥

( ५२ )

## राधा की दूती

सुनु मनमोहन कि कहब तोय।
मुगुधिनि रमनी तुअ लागि रोय ॥२॥
निसि-दिन जागि जपय तुअ नाम।
थर-थर काँपि पड़ए सोइ ठाम ॥४॥
जामिनि आध अधिक जब होइ।
बिगलित लाज उठए तब रोइ ॥६॥
सखिगन जत परबोधय जाय।
तापिनि ताप ततहिं तत ताय ॥८॥
कह कविसेखर ताक उपाय।
रचइत तअइ रयनि बहि जाय ॥१०॥

---

१—कि=क्या। कहब=कहूँ। तोय=तुम्हे।२—मुगुधिनि=मुग्धा, प्रेमासक्ता। रमनि=रमणी, स्त्री। तुअ लागि=तेरे लिये रोय=रोती है।४—पडए=(गिर) पड़ती है। ठाम=जगह।५—जब रात आधी से अधिक बीत जाती है।६—बिगलित लाज=लाज से रहित होकर। उठए तब रोइ=तब रो उठती है।७—जत=जितनी। परबोधए=प्रबोध करती है, समझाती है।८—तापिनि=ज्वाला से जली हुई। ताप=ज्वाला से। ततहि तत=उतना-ही-उतना। ताय=जलती है। (वह बिरह-ज्वाला से) जली हुई बाला ज्वाला से और भी अधिकाधिक जलती है।९—ताक=उसका।१०—बहि जाय=बह जाती है, बीत जाती है।

( ५३ )

माधव ! कि कहब से बिपरीत ।
तनु भेल जरजर भामिनी अन्तर
चित बाढ़ल तसु प्रीत ॥२।
निरस कमल-मुख कर अवलम्बइ
सखि माझ बइसलि गोइ ।
नयन क नीर थीर नहि बाँधइ
पक कयल महि रोइ ॥४॥
मरम क बोल, बयन नहि बोलय
तनु भेल कुहु-ससि खीना ।
अवनि उपर धनि उठए न पारइ
धएलि भुजा धरि दीना ।६॥
तपत कनक जानि काजर भेल तनु
अनि भेल बिरह-हुतासे ।
कवि विद्यापति मन अभिलासन
कान्हु चलइ तसु पासे ॥८।

---

२--जरजर = जर्जर, अत्यन्त क्षीण । भामिनी = स्त्री। अन्तर = भीतर । बढ़ल = बढ़ गया । तसु = उसी प्रकार । ३—निरस = रसहीन, उदास । कर = हाथ । अवलम्बइ = अवलम्बन करके ।माझ = मध्य । बइसलि = बैठी । गोइ = छिपाकर । ४—नयन क नीर = आँसू । थीर = स्थिरता । ५—मरम क बोल = मर्म कथा, हृदय के भाव । कुहु-ससि = अमावास्या का चंद्र ।६-उठए न पारइ = उठ नहीं सकती । पृथ्वी पर वह नारी स्वयं उठ नहीं सकती, (सखियाँ) उस दीना को भुजा पकड़कर (धरती पर से)

( ५४ )

लोटइ धरनि, धरनि धरि सोइ।
खने खन साँस खने खन रोइ ॥३॥
खने खन मुरछइ कंठ परान।
इथि पर की रति दैव से जान ॥४॥
हे हरि पेखलौं से वर नारि।
न जीवइ विनु कर-परस तोहारि ॥६॥
केओ केओ जपय वेद दिठि जानि।
केओ नव ग्रह पुज जोतिष आनि ॥८॥
केओकेओ कर धरि धातु विचारि।
विरह-विखिन कोइ लखए न पारि ॥१०॥

---

उठाती है। ७—तप्त = तप्त, तपाये हुए। कनक = सोना। जनि = समान। हुतासे = अग्नि। ८—तनु = उसके।

१—लोटइ = लोटती है। धरनि = पृथ्वी। सोइ = वह, ३—खने-खन = क्षण-क्षण में। साँस = उससे लेती है। रोइ = रोती है। ३—क्षण-क्षण में वह मूर्छित हो जाती है और प्राण कंठ तक चले आते हैं (मृतप्राय हो जाती है)। ४-इथि = इसके। पर = बाद। की = क्या। से = वह। ५ पेखलौं = (मैंने) देखा। ६-जीवइ = जीयेगी। करपरस = हाथ का स्पर्श। ७-केओ = कोई। दिठि = नजर लगना। ८-पुज = पूजता है। जोतिष = ज्योतिषि। आनि = ले आकर, बुलाकर। ९-धातु = नाड़ी। १०-विरह-विखिन = विरह विक्षीण, विरह से क्षीण हुई। लखए न पारि = लख नहीं सकता।

( ७५ )

अविरल नयन गरए जल-धार
नव-जल बिंदु सहए के पार ॥२॥
कि कहब सजनी तकर कहिनी।
कहए न पारिअ देखलि जहिनी ॥४॥
कुच-जुग ऊपर आनन हेरू।
चाँद राहु डरु चढ़ल सुमेरु ॥६॥
अनिल अनल बम मलयज बीख।
जेहु छल सीतल सेहु भेल तीख ॥८॥
चाँद सतावए सविता हु जीनि
नहि जीवन एकमत भेल तीनि ॥१०॥
किछु उपचार मान नहि आन।
ताहि बेआधि भेषज पँचबान ॥१२॥
तुअ दरसन बिनु तिलओ न जीव।
जइओ कलामति पीउख पीव ॥१४॥

---

१—अविरल = लगातार। गरए—गिरता है। २–नव-जल बिन्दु = नवीन जल के कण, आँसू। ३—तकर = उसका। कहिनी = कहानी। ४–जहिनी = जैसी। ५—आनन = मुख। ७—अनिल = वायु। अनल = आग। बम = वमन करता है, उगलता है। मलयज = चन्दन। बीख = विष। ८-छल = था। तीख = तीक्ष्ण। ९–सविताहु = सूर्य से भी। जीनि जैसे, जीतकर, बढ़कर। १०—एकमत भेल तीनि = तीनों (वायु, चन्दन, चन्द्र) एकमत हुए। ११—उपचार = औषधादि। १२—भेषज = दवा। पँचबान = कामदेव। १३—तिलओ = तिलमात्र भी, एक क्षण भी।

( ५६ )

लाखे तरुअर कोटिहि लता
जुवति कत न लेख।
सब फूल मधु मधुर नहीं
फूलहु फूल विसेख ॥२॥
जे फुल भमर निन्दहु सुमर
बासि न बिसरए पार।
जाहि मधुकर उड़ि उड़ि पड़,
सेहे संसार क सार ॥४॥
सुन्दरि, अवहु वचन सुन।
सबे परिहरि तोहि इछ हरि
आपु सराहहि पुन ॥६॥

---

जीव=जीयेगो। १४—पीयूख=पीयूष=अमृत

१, २—तरुअर=तरुवर, वृक्षश्रेष्ठ। कत=कितना। न लेख=संख्या नहीं, असंख्य। मधु=पुष्परस। मधुर=मीठा। लाखों पेड़ हैं, करोड़ो लताएँ हैं, (यों ही) कितनी युवतियाँ हैं (जिनकी) गिनती नहीं। किन्तु सभी फूलों का रस मीठा नहीं होता—फूलों में भी कोई विशेष फूल होते हैं। ३—जे=जिन। भमर=भौंरा। निन्दहु=नींद में भी। सुमर=स्मरण करता है। बासि=गंध। न बिसरए पार=नहीं विस्मरण कर सकता, नहीं भूल सकता ४—मधुकर=भौंरा। पर=पड़ना, बैठना। से हे=वही। जिसपर भौंरा उड़ उड़कर बैठे वही (फूल) संसार का सार है—संसार में खिलना उसी का सार्थक है।

तोहरे चिन्ता तोहरे कथा
सेजहु तोहरे चाव।
सपनहु हरि पुनु पुनु कए
लए उठए तोर नाव।८।
आलिंगन दए पाछु निहारए
तोहि बिनु सुन कोर
अकथ कथा आपु अवथा
नयन तेजए नोर।१०।
राहि राही जाहि मुँह सुनि
ततहि अप्पए कान।
सिरि सिवसिंघ इ रस जानए
कवि विद्यापति भान।१२।

---

५—सुन = सुनो। ६—अवे = अबको। परिहरि = छोड़कर। इछ = इच्छा करता है। आप = अपना। सराहहि = सराहना करो। पुन = पुण्य। ७—तोहरे = तुम्हारा। सेजहु = शय्या पर भी। चाव = चाहना। ८-सपनहु = सपने में भी। पुन पुन कए = बारम्बार। लए उठए = ले उठते हैं। नाव = नाम। दए = देते हैं। पाछु = पीछे। निहारए = देखते हैं। सुन = शून्य, खाली। कोर = गोद। १०—अकथ = न कहने योग्य। आपु = अपनी। अवथा = अवस्था। नोर = आँसू। ११—राहि = राधा। अप्पए = अर्पण करते हैं। १२—भान = कहते हैं

---

"A poet is a painter of soul."

( ५७ )

आसायें मन्दिर निसि गमाबए
सुख न सूत सँयान ।
जखन जतए जाहि निहारए
ताहि ताहि तोहि भान ॥२॥
मालति ? सफल जीवन तोर ।
तोर विरहे भुअन भम्मए
भेल मधुकर भोर ॥४॥
जातकि केतकि कत न अछए
सबहि रस समान ।
सपनहु नहि ताहि निहारए
मधू कि करत पान॥६॥
बन उपबन कुंज कुटीरहि
सबहि तोहि निरूप ।

१—आसायें=आशा में । गमावए=बिताता है । सूत=सोता है । सँयान=शयन पर, बिछावन । २-जखन=जब । जतए=जहाँ । जाहि=जिसे । निहारए=देखता है । जब जहाँ जिसे देखता है, उसे उसे ही तुम्हें भान करता है—भ्रमवश सभी को तुम्हें ही समझता है ।४—भुअन=भुवन, संसार । भम्मए=भ्रमण करते । मधुकर=भौंरा । भोर=विभोर, व्याकुल या प्रातःकाल । ५—जातकि=पारिजात । कत=कितना । अछए=है । ६—स्वप्न में भी उन्हें देखता तक नहीं, फिर उनका मधु क्यों पान करने चला । ७—सबहि=सभी स्थानों में । निरूप=निरूपण करता है ।

तोहि बिनु पुनु पुनु मुरुछाए
अइसन प्रेम सरूप ।८॥
साहर नवइ सउरभ न सहइ
गुजरि गीत न गाव ।
चेतन पापु चिन्ताए आकुल
हरख सबे सोहाव ॥१०॥
जकर हिरदय जतहि रतल
से धसि ततही जाए ।
जइओ जतने बाँधि निरोबिअ
निमन नीर थिराए ॥१२॥
ई रस राय शिवसिंघ जानए
कवि विद्यापति भान ।
रानि लखिमा देइ वल्लभ
सकल गुननिधान ॥१४॥

८--पुनु पुनु =पुनः पुनः बारंबार । मुरुछाए=मूर्छित होना है । अइसन=इस प्रकार का । ९--साहर=सहकार, आम नवइ=नया, नव कुसुमित फूल । सउरभ=सौरभ सुगंध । गुजरि=गुंजार करके । गाव=गाता हूं । १०--चेतन=चैतन्य, जीव । पापु=पापी चिन्ताए=चिन्ता से । हरख सबे सोहाव=आनन्द में ही सब कुछ सुहाता है । ११--जकर=जिसका । ततहि--वहीं । रतल=अनुरक्त हुआ । से=वह- । धसि=घुसकर । ततहि=वहीं ही । १२--जइओ=यद्यपि । निरोबिअ=रोक रखिये । निमन=नीची जगह । नीर=पानी । थिराए=स्थिर होता है ।

( ५८ )

कर धरू करु म हे, पारे
देय में अपरुब हारे, कन्हैया ॥ २॥
सखि सब तेजि चलि गेली ।
न जानू कोन पथ भेली, कन्हैया ॥ ॥
हम न जाएब तुअ पासे ।
जाएब औघट घाटे, कन्हैया ॥३॥
विद्यापति एहो भाने ।
गूजरि भजु भगवाने, कन्हैया । ८ ।

---

१—कर=हाथ । धर=धरकर । करु=करो । पारे=उस पार २—देब=दूंगी । मे=मैं । हारे=माला । ३-तेजि=छोड़कर । चलि गेली=चली गई । ४-न जानू=न मालूम । कोन पथ भेली=किस रास्ते गई ? ५—जाएब=जाउंगी । तुअ=तेरे । पासे=निकट । ६—औघट घाटे=जिस घाट से कोई आता जाता न हो । ७ एहो=यह । भाने=कहते हैं ८—गूजरि=ग्वाला, गोपी ।

इस पद में प्रेमिका के हृदय का खासा चित्र विद्यमान है । जहाँ एक ओर कहती है-'हम न जाएब तुअ पासे' तो दूसरी ओर मुँह से निकलता है-'जाएब औघट घाटे'-अर्थात् जा रही हूँ निश्चिन्त स्थान में ही अर्थात् चलो, उस एकान्त स्थान में केलि-क्रीड़ा करें । यों ही इसके अन्य पदों में भी अपूर्व बात का भाव विद्यमान है । रसिक पाठक गौर करें ।

---

Poetry has something divine in it.—*Bacon.*

( ५६ )

कुंज-भवन सयँ निकसलि रे,
रोकल गिरिधारी।
एकहि नगर बस माधव हे
जनि कर बटमारी ॥२॥
छाड़ु कन्हैया मोर आँचर रे
फाटत नव-सारी।
अपजस होएत जगत भरि हे
जनि करिअ उघारी ॥४॥
संग क सखि अगुआइलि रे
हम एकसरि नारी।
दामिनि आए तुलाएल हे
एक राति अँधारी ॥६॥
भनहि विद्यापति गाओल रे
सुनु गुनमति नारी।
हरि क संग किछु डर नहि हे
तोहे परम गमारी ॥८॥

---

१—सयँ=से । निकसलि=निकली। रोकल=रोकदिया ।२—बस=रहते हो । जनि=मत । बटमारी=डकैती, राहजनी ३—नव-सारी=नवीन साड़ी । उघारी=नग्न । ५—संग क=साथ की। अगुआइलि=आगे गई । एकसरि=अकेली । ६—दामिनि आए तुलाएल=बिजली भी चमकने लगी—मेघ छा गया । अंधारी=अंधेरी, कृष्ण-पक्ष की । ८-हरि क=श्रीकृष्ण के। गमारी =गँवारी, बेवकूफ ।

( ६० )

तुम गुन गौरव सील सोभाव।
सुनि कए चढ़लिहुँ तोहरि नाव ॥२॥
हठ न करिअ कान्हु कर मोहि पार।
सब तहँ बड़ थिक पर-उपकार ॥४॥
आइलि सखि सब साथ हमार।
से सब भेलि निकहि विधि पार॥६॥
हमरा भेल कान्हु तोहरोअ आस।
जे अँगिरिअ ता न होइअ उदास ॥८॥
भल मन्द जानि करिअ परिनाम।
जस अपजस दुइ रहत ए ठाम ॥१०॥
हम अबला कत कहब अनेक।
आइति पड़ले बुझिअ विवेक ॥१२॥
ताहँ पर नागर हम पर नारि।
काँप हृदय तुअ प्रकृति विचारि ॥१४॥
भनइ विद्यापति गावे।
राज शिवसिंघ रुपनरायन इ रस सकल से पावे ॥१६॥

---

२—सुनिकए=सुनकर। ४—सब तहँ=सबसे। थिक=है। ६—भेलि=हुई। निकहि विधि=अच्छी तरह से। ८-जे=जो कुछ। अँगिरिअ=अंगीकार करना। त=उससे। होइअ उदास=उदासीन होना, मुकरना। ११—कत=कितना। १२—आइत पड़ले=आ पड़ने पर ही, अवसर आने पर ही। बुझिअ विवेक=ज्ञान की परख होती है। १३—पर नागर=अन्य पुरुष। १४—प्रकृति=स्वभाव।

( ६१ )

नाव डोलाय अहीरे
जिबइत न पाओब तीरे
खर नीरे लो।

खेवा न लेअए मोले
हँसि हँसि की वहु बोले
जिव डोले लो॥२॥

किए बिके ऐलिहु आपे
वेढ़लिहु मोहि बड़ सापे
मोरे पापे लो।

करितहूँ पर-उपहासे
परिलिहुँ तन्हि विधि-फांसे
नहि आवे लो॥४॥

न बूझसि अबुझ गोआरी
भजि रहु देव मुरारी
नहि गारी लो।

कवि विद्यापति भाने
नृप सिवसिंघ रस जाने
नव कान्हे लो॥६॥

---

१—जिबइत=जीती हुई। खर नीरे= तीक्ष्ण धारा। २—मोले= मूल्य में, रुपये पैसे में। की वहु=न जाने क्या ३—किए=क्या। ऐलिहु= मैं आई। वेढलिहु=आ घेरा। ४—तन्हि=उसी से। ५—गोआरि=ग्वालिन। गारी=गाली। ६—नव=नवीन, युवक।

## राधा को शिक्षा

( ६२ )

प्रथमहि अलक तिलक लेव साजि ।
चंचल लोचन काजर आँजि ॥ २ ॥

जाएव वसन आँग लेव गोए ।
दूरहि रहब तें अरथित होए ॥ ४ ॥

मोरि बोलब सखि रहब लजाए ।
कुटिल नयन देब मदन जगाए ॥ ६ ॥

झाँपब कुच दरसाओब आध ।
खन खन सुदृढ़ करब निवि-बाँध ॥ ८ ॥

मान करए किछु दरसब भाव ।
रस राखब तें पुनु पुनु आव ॥ १० ॥

हम कि सिखाओबि अओ रस-रंग ।
अपनहि गुरु भए कहत अनंग ॥१२॥

भनइ विद्यापति ई रस गाव ।
नागरि कामिनि भाव बुझाव ॥१४॥

---

१-अलक=केश । तिलक=टीका; वेंदी । लेब=लेना । २-आँजि=लगा देना । ३—वसन=कपड़ा । आँग—अंग । लेव गोए=छिपा लेना । ४—तें=इससे । अरथित=अर्थित, चाहक । ५-मुख मोड़कर बातें करना और बार-बार लज्जित होना । ५—कुटिल=टेढ़े । झाँपब=ढँकना । निबि-बंध नीवी का बन्धन । ९—मान करने के कुछ भाव प्रकट करना । १ —अओ=और । १२-अनंग=कामदेव । १४—नागरि-कामिनि=सुचतुरा स्त्री ।

( ६३ )

प्रथमहि सुन्दरि कुटिल कटाख।
जिब जोखे नागर दे दस लाख ॥ २ ॥

केओ दे हास सुधा सम नीक।
जइसन परहोक तइसन बीक ॥ ४ ॥

सुनु सुन्दरि नव मदन-पसार।
जनि गोपह आओब बनिजार ॥ ६ ॥

रोस दरस रस राखब गोए।
धएले रतन अधिक मूल होए ॥ ८ ॥

भलहि न हृदय बुझाओब नाहीं।
आरति गाहक महँग बेसाइ ॥ १० ॥

भनइ विद्यापति सुनहु सयानि।
सुहित बचन राखब हिय आनि ॥ १२ ॥

---

१, २—जोखे=तौलकर। पहले, हे सुन्दरि, कुटिल कटाक्ष करना। जिसके ( मूल-रूप में ) नागर दस लाख प्राण तौलकर देगा। ३—केओ=कोई। हास=हँसी। नीक=अच्छा। ४—परहोक=जोहनी। बीक=बिक्री होती है। ५—मदन-पसार=कामदेव की दूकान। ६—गोपह=छिपाओ। बनिजार=व्यापारी। ७ ८—रोष प्रकटकर प्रेम छिपाये रखना, क्योंकि धरे हुए रत्न की कीमत अधिक होती है। ९—भलहि=अच्छी तरह। १०=आरति=आर्त्त, आग्रहपूर्ण। महँग=महँगा। बेसाह=खरीद करता है। ११—सुहित=सुहृद, मित्र। हिय- हृदय।

( ६४ )

सुनु सुनु ए सखि वचन विसेस ।
आजु हम देब तोहे उपदेस ॥२॥
पहिलहि बैठबि सयनक-सीम ।
हेरइत पिया मुख मोड़बि गीम ॥४॥
परसइत दुहु कर वारबि पानि ।
मौन रहबि पहु करइत बानि ॥६॥
जब हम सोंपब करे कर आपि ।
साधस धरबि उलटि मोहे कोंपि ॥८॥
विद्यापति कह इह रस ठाठ ।
भए गुरु काम सिखाओब पाठ ॥१०॥

---

३—सयनक-सीम=शय्या की एक ओर। ४—गीम=ग्रीवा, गरदन। जब प्रीतम मुख देखने लगें तब अपनी गरदन (दूसरी ओर) मोड़ लेना ५—परसइत=स्पर्श करते। कर=हाथ। बारबि=वारण करना, मना करना। पानि=हाथ। जब वे अंग-स्पर्श करने लगें तब दोनों हाथों से उनके हाथ को रोकना। ६—पहु=प्रभु प्रीतम। करइत बानि=बातचीत करते समय। ७=८—करे=हाथ में। कर=हाथ। आपि=अर्पण कर। साधस=भय। जब मैं उसके हाथ में तुम्हारा हाथ अर्पण कर तुम्हें सौंपूँगी, तो तुम सभ्रम उलटकर काँपते हुए मुझे पकड़ना ९—रस-ठाठ=रस की रीति। १०—भए=होकर।

---

"रसात्मकं वाक्यं काव्यम्"—साहित्यदर्पण

( ६५ )

परिहर, ए सखी, तोहे परनाम,
हम नहि जाएब से पिआ-ठाम ॥२॥
वचन-चातुरि हम किछु नहि जान।
इंगित न बूझिए न जानिए मान ॥४॥
सहचरि मिली बनाबए भेस।
बाँधए न जानिए अपन केस ॥६॥
कभु नहि सुनिए सुरत क बात।
कइसे मिलब हम माधव साथ ॥८॥
से बर नागर रसिक सुजान।
हम अबला अति अलप गेआन ॥१०॥
बिद्यापति कह कि बोलब तोए।
आजुक मीलल समुचित होए ॥१२॥

१—ए सखि, (इन बातों को) छोड़ो, मैं तुम्हें प्रणाम करती हूँ। २—ठाम=स्थान। ४—इंगित=इशारा। न मैं इशारा समझती हूँ और न मान करना जानती हूँ। ५—सहचरि=पखियां। बनाबए भेस=भेष बनाती हैं—मेरा शृंगार कर देती हैं। ६—अपन=अपना। ७—सुरत क बात=काम-क्रीडा की बातें। ८—कइसे=किस प्रकार। ९—नागर=चतुर। १०—अलप=अल्प थोड़ा। ११—तोए=तुम्हें। १२—आजुक=आज का। मिलल=मिलना।

---

शेर दर असल है वही हसरत'
सुनते ही दिल में जो उतर जाये।

( ६६ )

काहे डरसि सखि चलु हम संग।
माधव नहि परसब तुअ अंग ॥२॥
इह रजनी फुल-कानन माझ।
के एक फिरत साजि बहु साज ॥४॥
कुसुम क घोर धनुष धरि पानि।
मारत सर बाला जन-जानि ॥६॥
अतए चलह सखि भीतर कुंज।
जहाँ रह हरी महाबल पुंज ॥८॥
एत कहि आनल धनि हरि पास।
पूरल वल्लभ सुख-अभिलास ॥१०॥

---

१—काहे=किसलिये । डरसि=डरती है । २—परसब=स्पर्श करेंगे । ३, ६—रजनी=रात । फुल-कानन=पुष्प-वन । माझ=में । के=कौन । एक=अकेले । कुसुम क=फूलों का । धनुष=धनुष । पानि=हाथ । इस रात में, पुष्प वन में, यो नाना प्रकार शृङ्गार करके कौन अकेली घूमती है ? (अरी, क्या तुम्हें मालूम नहीं कि) फूलों का कठोर धनुष हाथ में धरकर (कामदेव-रूपी तीरन्दाज) बाला स्त्रियों को खोज-खोजकर बाण मारता है ! ७—अतए=अतएव, इसलिये । ८—हरी=श्रीकृष्ण । महाबल पुंज=बड़े बलशाली । 'महाबलपुंज' कहकर सखी धैर्य देती है कि श्रीकृष्ण तुम्हें काम के बाण की चोट से बचायेंगे । ९—एत=इतना । आनल=लाई । धनि=बाला । पास=निकट । १०—पूरल=पूरा हुआ । वल्लभ=विद्यापति का उपनाम ।

( ६७ )

परिहर मन किछु न कर तरास।
साधस नहिं कर चल पिय पास ॥२॥
दुर कर दुरमति कहइम तोय।
विनु दुख सूख कबहु नहिं होय ॥४॥
तिल आध दूख जनम भरि सूख।
इथे लागि धनि किए होइ विमूख ॥६॥
तिला एक मूनि रहु दु नयान।
रोगि करए जइसे औषध पान ॥८॥
चल चल सुन्दरि करह सिगार।
विद्यापति कइ एहि से विचार ॥१०॥

---

१—परिहर=छोड़ो। तरास=त्रास, डर। २—साधस=भय। ३—दुर कर=दूर करो। दुरमति=दुर्बुद्धि। कहइम=मैं कहती हूँ। तोय=तुझे। तिल आध=(मैथिली प्रयोग) एक क्षण के लिये। ६—इथे=इसलिये। किए=क्यों। होइ=होती हो। विमूख=विमुख, विपक्ष। ७—मूनि रहु=मूँद रक्खो। दु=दो। नयान=आँखे ८—जइसे=जिस प्रकार। पान=पीना। करह=करो। १०-एहि से=यह हो।

---

*A poet is not only a dreamer of dreams, his heart is the mirror of the world's emotions, his songs of gladness are the echoes of the world's laughter, his songs of sorrow reflect the tears of humanity.*

—*Sarojini*

## श्रीकृष्ण को शिक्षा

( ६८ )

हमे दरसइत कतहुँ वेस करु
हमे हेरइत तनु झाँप।
सुरत सिंगारि आज धनि आओलि
परसइत थर थर काँप ॥२॥
सुनु हे कान्हु कहिये अवधारि।
सकल काज हम बुझल बुझाएल
न बुझत अन्तर नारि ॥४॥
अभिनव काम नाम पुनु सुनइत
रोखत गुन दरसाइ।
अरि सम गंजए मन पुनु रंजए
अपन मनोरथ साइ ॥६॥
अन्तर जीउ अधिक करि मानए
बाहर न गन, तरासे।
कह कवि-शेखर सहज विषय-रत
चिरगाधि केलि विलासे ॥८॥

---

१—दरसइत=दिखाकरके। कतहुँ=कितना ही। वेस करु=शृंगार करना। हेरइत=देखते। झाँप=ढाँप लेना। २—सुरत=काम-क्रीड़ा। ३—अवधारि=निश्चय करके। ४—बुझल-बुझाएल=समझा बुझा दिया है। अन्तर=हृदय। ५—अभिनव=नवीन। रोखत=रोष प्रकट करती है। गुन दरसाइ=गुण दिखाकर, कला प्रकट करके। चूँकि

( ६९ )

सुन सुन सुन्दर कन्हाई । तोहे सौंपल धनि राई ॥ २॥
कमलिनि कोमल कलेवर । तुहु से भूखल मधुकर ॥ ४॥
सहज करवि मधु पान । भूलइ जनि पँचवान ॥ ६ ॥
परबोधि पयोधर परसिह । कुंजर जनि सरोरुह ॥ ८ ॥
गनइत मोतिम हारा । छले परसब कुच भारा ॥ १०॥
न बुझए रति-रस-रंग । खन अनुमति खन भंग ॥ १२॥
सिरिस-कुसुम जिनि तनु । थोरि सहब फुल-धनु ॥ १४ ॥
विद्यापति कवि गाव । दूति क मिनति तुए पाव ॥ १६ ॥

---

बिल्कुल ही नवीना है, अत', कान का नाम सुनते ही कला प्रकट करती हुई क्रोधित हो उठती है। ६—गंजय=गजना करती है। रजए=प्रसन्न करती है। साइ=वह । ८ - हृदय से तो (तुम्हे) प्राणो से अधिक चाहती है, किन्तु बाहर उर से प्रकट नहीं करती ।

२—धनि = बाला । राइ = राधा । ३—कलेवर = शरीर । ४—भूखल = भूखा हुआ । मधुकर = भौंरा । ५—सहज = स्वभाविक ढग से धीरे-धीरे । करव=करना । जनि नहीं । पचबान = कामदेव । ७—परबोधि=प्रबोधकर, समझा बुझाकर । पयोधर=कुच, स्तन । परसिह=स्पर्श करना । ८—कुजर = हाथी । सरोरुह=कमल । जिस प्रकार हाथी कमल को रौंदता है, उस प्रकार नहीं । ९—गनइत = गिनते हुए १०—छले = छल से । १२—अनुमति = राजी होना । १३—सिरिस-कुसुम=एक कोमल फूल । जिनि = ऐसा । १४—फुलधनु=काम, का धनु । १६—मिनती = विनती । पाव=पैर ।

प्रथम समागम भुखल अनङ्ग।
धनि बल जानि करब रतिरङ्ग ॥२॥
हठ करब अति आरति पाए।
बड़हु भुखल नहि दुहु कर खाए ॥४॥
चेतन कान्हु तोहहि मति आथि।
के नहि जान महत नव हाथि ॥६॥
बुझ गुन गन कहि कर अनुबोधि।
पहिलहि सबहि हलति परबोधि ॥८॥
हठ नहि करब रती परिपाटि।
कोमल कामिनि बिघटति साटि ॥१०॥
जाने रभस सह तावे बिलास।
बिमति बुझिअ जयँ न आएत पास ॥१२॥
धसि परिहरि नहि धरबिए बहु।
उगिलल चाँद गिलए जनि राहु ॥१४॥
भनइ विद्यापति कोकिल-काँति।
कोमल सिरिस-सुमन अलि भाँति ॥१६॥

---

१—अनङ्ग=कामदेव। ३—आरति पाए=व्याकुलता में पाकर। ४—कर=हाथ से। ५—चेतन=चतुर। आथि=अस्ति, हो। ६—महत=महाउत। नव=नया (फँसाया हुआ)। ७—अनुबोधि=समझा बुझाकर। हलति=ढाई। ९—रती परिपाटि—रती-क्रीड़ा के ढंग। १०—बिघटति साटि=शान्ति घटेगी=पीड़ा होगी। ११ रभस=काम क्रीड़ा। सह=सहन करे। १२—बिमति=राजी नहीं। जँय=यदि।

[ ७१ ]

बुझब छ्यलपन आज।

राहि मनि रतने आनलि अति जतने

बंचि सब रमनि-समाज ॥२॥

सिरिस कुसुम जनि अति सुकुमार धनि

आलिगब दृढ़ अनुरागे।

निर्भय करब केलि केइ नहिं बूझे गेलि

भौंर भरे मौंजरि न भांगे ॥४॥

पिरीतिक बोलि नियरे बइसाओब

नख हनि आनब कोल।

नहि नहि कर धनि कपट भुजब जनु

यदि कह कातर बोल ॥६॥

---

१३—एक बार छोड़कर पुनः धसकर दोबारा आगे बढ़कर उसकी बाँह सत पकड़ना। १४—गिरथ=निगल जाना। १६—जिस प्रकार भौंरा बड़े कौशल से सिरिस के फूल का रस चूसता है, उसी प्रकार।

१—छ्यलपन=रसिकता। २—राहि=राधा। मनि रतने=रत्नों में मणि। आनलि=लाई। बंचि=छल करके। ३—जनि=ऐसा। आलिगब=आलिंगन करना, छाती लगाना। ४—निर्भय होकर केलि करना, यह किसे नहीं मालूम है कि भौंरे के शरीर के भार से कोमल मंजरी नहीं टूटती। ५—नियरे=निकट। नख हनि आनब कोले=नख से हनन कर=नख से कुचों को क्षत विक्षत कर—उसे गोदी में बैठा लेना। ६—नहि नहि कर धनि=वह बाला यदि नहीं नहीं करे। कातर बोल=दीन वचन।

सुन्दरि चललिहु पहु-घर ना।
चहुदिश सखि सब कर धर ना ॥२॥
जाइतहु लागु परम डर ना।
जइसे ससि काँप राहु डर ना ॥४॥
जाइतहि हार टुटिए गेल ना।
भूखन बसन मलिन भेल ना ॥६॥
रोए रोए काजर दहाए देल ना।
अदकँहि सिंदुर भेटाए देल ना ॥८॥
भनइ विद्यापति गाओल ना।
दुख सहि सहि सुख पाओल ना ॥१०॥

१--चललिहु=चली। पहु=प्रभु। २--चहुदिस=चारो ओर। कर=हाथ। ३--जइतहु=जाने में। ४-ससि=चन्द्रमा। ७--रोए=रोकर। दहाए देल=दहा दिया। अदकँहि=आतंक से ही, डर से।

स कवि कथ्यते स्रष्टा रमते यत्र भारती।
रसभावगुणीभूतैरलंकारैर्गुणोदयैः॥

—वेंकटाचार्य।

( ७३ )

कौतुक चललि, भवन कए सजनि गे
सँग दस चौदिस नारी।
बिच बिच सोभित सुन्दरि सजनि गे
जेहि घर मिलत मुरारी ॥२॥
लए अभरन कए पोड़स सजनि गे
पहिर उतिम रँग चीर।
देखि सकल मन उपजल सजनि गे
मुनिहुक चित रहि थीर ॥४॥
नील वसन तन घेरलि सजनि गे
सिर लेल घोंघट सारि।
लग लग पहु के चलइत सजनि गे
सकुचल अंकम नारि ॥६॥

---

१—कौतुक=कुतूहल युक्त होकर। चौदिस=चारो ओर। २—बिच बिच=मध्य भाग में। ३—अभरन=आभरण, गहने। कए—षोड़स=सोलह शृंगार करके। उतिम रग=अच्छे रग को। चो=साड़ी। ४-उपजल=(काम) उत्पन्न हुआ। मुनिहुक=ऋषि का भी। थी=स्थिर। ५—नील वसन=नील रग कपड़ा। तन घेरलि=शरीर को लपेटे हुई। घोंघट=घूंघट। सारि लेल=सँभार लिया। ६-लग=निकट। पहु=प्रीतम। सकुचल=सकुचा गया। अकम=हृदय। प्रीतम के निकट जाने में बाला का हृदय सकुच गया।

सखि सब देल भवन कए सजनि गे
घुरि आइलि सभ नारि।
कर धए लेल पहु लग कए सजनि गे
हेरए बसन उघारि ॥ ८ ॥
भए वर सनमुख बोलइ सजनि गे
करे लागल सबिलास।
नव रस रीति पिरीति भेल सजनि गे
दुहु मन परम हुलास ॥१०॥
विद्यापति कवि गाओल सजनि गे
ई थिक नव रस रीति।
बयस जुगल समुचित थिक सजनि गे
दुहु मन परम पिरीति ॥१२॥

---

७—देल भवन कए=भवन कए देल=घर में ला रक्खा। घुरि आइलि=पोट आईं। ८—कर धए=हाथ धरकर। पहु लग कए लेल—प्रीतम के निकट ले आये। हेरए=देखता है। बसन=वस्त्र। (अंचल)। उघारि=उघारकर—(अंचल) हटाकर। ९—भए=होकर। बर=प्रीतम। करे लागल=करने लगा। सबिलास=काम-क्रीड़ा। १०—नव=नवीन। हुलास=आनन्द। ११—ई=यह। थिक=है। १२—बयस=अवस्था। जुगुल=दोनों को। समुचित=योग्य।

"Poetry is the spontaneous 'over-flow of powerful feelings."

( ७४ )

अहे सखि अहे सखि लए जनि जाह।
हम अति बालिक आकुल नाह॥ २॥
गोट गोट सखि सब गेलि बहराय।
बजर किवाड़ पहु देलन्हि लगाय॥ ४॥
तेहि अवसर पहु जागल कन्त।
चीर सँभारलि जिउ भेल अन्त॥ ६॥
नहि नहि करए नयन ढर नोर।
काँच कमल भमरा झिकझोर॥ ८॥
जइसे डगमग नलिनि क नीर।
तइसे डगमग धनि क सरीर॥ १०॥
भन विद्यापति सुनु कविराज।
आगि जारि पुनि आगि क काज॥१२॥

---

१—लए जाह=ले जाओ। जनि=मत, नहीं। २—बालिक=बालिका। आकुल=घबराया हुआ। नाह=नाथ, प्रीतम। ३—गोट गोट=एक एक कर। गेलि=गई। बहराय=बाहर होना। ४—बजर=बज्र-तुल्य। पहु=प्रभु, प्रीतम। देलन्हि=दिया। ५—पहु=प्रीतम ( यहां कामदेव से तात्पर्य है )। ६—वस्त्र हटाने का उपक्रम करते ही' मालूम हुआ, मेरे प्राण निकल गये। ७—नोर=आंसू। ८—कांच कमल=अधखिला कमल। भमरा=भौंरा। ९—डगमग=हिलता डुलता। नलनिक नीर=कमल ( के पत्ते पर ) का पानी॥१०—धनिक=धनि के, बाला के १२—आग जलाई जाती है तो भी तो फिर आग की आवश्यकता होती है।

कत अनुनय अनुगत अनुबोधि ।
पति-गृह सखिन्हि सुताओलि बोधि ॥२॥

विमुखि सुतलि धनि समुखि न होए ।
भागल दल बहुलावए कोए ।४॥

बालमु बेसनि बिलासिनी छोटि ।
मेल न मिलए देलहु हिम कोटि ॥६॥

बसन झपाए बदन धर गोए ।
बादर तर ससि बेकत न होए ॥८॥

भुज-जुग चाँप जीव जौ साँच ।
कुच कञ्चन कोरो फल काँच ॥१०॥

लग नहि सरए, करए कसि कोर ।
करे कर बारि करहि कर जोर ॥१२॥

एत दिन सैसव लाओल साठ ।
अब भए मदन पढ़ाओब पाठ ॥१४॥

गुरुजन परिजन डुअओ नेवार ।
मोहर मुदल अछि मदन-भंडार ॥१६।

भनइ विद्यापति इहो रस भान ।
राए सिवसिंघ लखिमा बिरमान ।१८॥

---

१—कत = कितना । अनुनय = विनती । अनुगत = खुशामद । अनुबोधि = बुझाना । २—सुताओलि = सुलाई । ३—बिमुखि = दूसरी तरफ मुँह करके । ४—बहुलावए = फेरना । कोए = कौन । ५—बेसनि — व्यसनी, कामी । विलासिनि = विलास करनेवाली (बाला) । ६—हिम = हेम =

( ७६ )

सखि परबोधि सयन-तल आनि।
पिय हिय हरषि धएल निज पानि ।।२।।
छुबइत बालि मलिन भइ गेलि।
विधु-कर मलिन कमलिनी भेलि।४।
नहि नहि कहइ नयन भर नोर।
सूति रहलि राहि सयनक ओर।।६।
आलिगए नीवि-बँध बिनु छोरि।
कर कुच परम बेढ़ भेल थोरि।८।
आचर लेइ वदन पर झाँप।
थिर नहि होअइ थर थर काँप।।१०।।
भनइ विद्यापति धीरज सार।
दिन दिन मदन क होय अधि ।८ ।१२।

---

सोना। ७—गोए = छिपाकर। ८—बेकत = व्यक्त प्रगट। ९–१० चोर = दबाकर साँच=संचय करना। कोरी = कोरा अछूता। सोने के समान कुचों को कच्चे और अछूते फल समझकर दोनो हाथों से दबाकर प्राणो के समान छिपाती है। ११—लग=निकट। सरए = आती है। कोर = कोर, गोदी। १२—करे कर बारि अपने हाथ से (नायक) के हाथ निवारण करती है। करइ करजोर = हाथ जोड़ती है, प्रार्थना करती है। सैसव = बचपन। साठ लाओल = सगत निभाई। नेबार = निवारण किया हुआ। मोहर=मुहर देकर।

१—आनि=लाई। २—धएल=रखा। पानि = हाथ। ३—बालि = बाला। ४—विधुकर = चन्द्रमा की किरणों मे। ५—

( ७७ )

प्रथमहि गेलि धनि प्रीतम पास ।
हृदय अधिक भेल लाज तरास ॥ २ ॥
ठाढ़ि भेलन्हि धनि आगो न डोले ।
हेम-मूरति सयँ मुखहु न बोले ॥ ४ ॥
कर दुहु धए पहु पास बइसाए ।
रुसल छलि धनि बदन मुख ए ॥ ६ ॥
मुख हेरि ताकए भमर झाँपि लेल ।
अकम भरि कँ कमलमुखि लेल । ८ ।
भनइ विद्यापति दह इ सुमति मति ।
रस बूझ हिन्दूपति हिन्दूपति ॥ १० ॥

---

नोर=आँसू । ६—सूति रहल=सो रहा । राहि=राधा । ओर=सीमा पर ( एक ओर ) । खोरि=खोलना । ८—सेह=वही ।

१—धनि=नायिका । ३—भेलन्हि=हुई । ५—हेम=सोना । सनि=समान । ।—पहु=प्रभु प्रीतम । बइसाए=बैठाता है । ६—रुसलि छलि=रूठी हुई थी । ७, ८—हेरि ताकए=भली भाँति (निरीक्षण करके) देखना । भमर=भौंरा [ कृष्ण ] अकम=गोद भरि कँ=भरकर, भौंरा ( कृष्ण ) उसका मुख भली भाँति-आँखें गड़ाकर-देखता था, अतः नायिका ने उसे ढाँप लिया । किन्तु ज्यों ही उसने अपना मुँह ढाँपा कि मौका पाकर, श्रीकृष्ण ने उसे गोद में ले लिया । ९-दह=दो । विद्यापति कहते हैं कि हे सुमति, अब यह ( मति ) अनुमति दो—कृष्ण की प्रार्थना स्वीकार करो । हिन्दूपति=राजा शिवसिंह ।

(७८)

जतने आएलि धनि सयन क सीम।
पाँगुर लिखि खिति नत रहु गीम॥ २॥
सखि हे, पिया पास बैठलि रहि।
कुटिल भौंह करि हेरइछि काहि॥ ४॥
नवि वर नारि पहिल पिया मेलि।
अनुनय करइत रात आध गेलि॥ ६॥
कर धरि बालमु बइसाओल कोर।
एक पए कह धनि नहि नहि बोल॥ ८॥
कोर करइत मोड़इ सब अंग।
अबोध न मानु, जनि बाल भुजंग॥ १०॥
भनइ विद्यापति नागरि रामा।
अन्तर दाहिन बाहर बामा॥ १२॥

---

१—सयन क-सीम शय्या की सीमा में, शय्या के निकट। २—पाँगुर=पदांगुलि, पैर की अंगुली। खिति=पृथ्वी। नत=नीचे किये। गीम=ग्रीवा, गरदन। ३ रहि=राधा। ४—हेरइछि=देखती है। ५—नवि=नवीना। नवीना सुन्दरी नायिका की प्रथम-प्रथम प्रीतम से भेंट हुई। ६—अनुनय=विनय। ७-कर धरि=हाथ धरकर। बइसाओल कोर=गोदी में बिठलाया। ८-बाला बस एक 'नहीं नहीं' का वचन कहती है—सदा नहीं-नहीं बोलती है। ९-गोदी में बिठलाते ही अपने अंगों को ऐंठती है--भावभंगी दिखलाती है। १०--जनि=मानों। बाल भुजंग=बच्चा साँप। १२—अन्तर=हृदय से। दाहिन=अनुकूल। बाहर=बाहर से ऊपर से। बामा=प्रतिकूल।

( ७९ )

अधर मँगइते अओँध कर माथ।
सहए न पार पयोधर हाथ॥ २॥

विघटल नीबी कर धर जाँति।
अंकुरल मदन, धरए कत भाँति॥ ४॥

कोमल कामिनि नागर नाह।
कओन परि होएत केलि निरबाह॥ ६॥

कुच-कोरक तब कर गहि लेल।
काँच बदरि अरुनिम रुचि भेल॥ ८॥

लावए चाहिअ नखर बिसेख।
भौंहनि आवए चाँद क रेख॥ १०॥

तसु मुख सौं लोभे रहु हेरि।
चाँद झपाव बसन कत बेरि॥ १२॥

---

१—अओँध कर=नीचे करती है। २—सहएँ न पार=सह नहीं सकती। पयोधर=कुच। ३—विघटल=खुली हुई। नीबी=लोंचा फुफनी। कर धर जाँति=हाथ से दबाकर रखती है। अंकुरल=अंकुरित हुआ, पैदा हुआ। भाँति=रूप, आकार। ४—नागर=चतुर। नाह=नाथ, प्रीतम। ६—कओन परि=किस प्रकार। ७—कुच कोरक=कुच की सीमा। ८—बदरि=बेर (छोटे-छोटे कुचों की उपमा)। अरुनिम रुचि लाल रंग की छटा। ९,१०—नखर=नख की रेखा। बिसेख=उत्तम, सुन्दर। (जब प्रीतम) कुच पर नख रेखा देना चाहता है, तब नायिका की भौंहों पर [चन्द्र की रेखा] टेढ़ापन आ जाता है। ११-तसु=उसका। १२—चाँद=चन्द्रमा (मुख)। बसन=कपड़ा (अंचल)।

( ८० )

जखन लेल हरि कँचुअ अछोड़ि।
कत परजुगति कएल अंग मोड़ि॥ २॥
तखनुक कहिनी कहल न जाय।
लाजे सुमुखि धनि रहलि लजाय॥ ४॥
कर न मिझाए दूर जर दीप।
लाजे न मरए नारि कठजीव। ६॥
अंकम कठिन सहए के पार।
कोमल हृदय उखड़ि गेल हार॥ ८॥
भनइ विद्यापति तखनुक भान।
कओन कहल सखि होएत विहान॥ १०॥

---

१—जखन=जिस समय। कँचुअ=कंचुकी, चोली। अछोड़ि लेल=उतार लिया। २—कत=कितना। परजुगति=प्रयुक्ति, उपाय। ३—कहिनी=कहानी, कथा। ४—लाजे=लाजसे। ५—कर=हाथ। मिझाए=बुझता है। जर=जलता है। दीप=दीपक। दीपक [शय्या से] दूर पर जल रहा है, अतः वह नायिका के हाथ से नहीं बुझता। कवि-कुल गुरु कालिदास के मेघदूत में एक ऐसा ही पद्य है, जिसका अनुवाद यों है—"नीवी ग्रंथी शिथिल करके वस्त्र प्रेमी छुटावे। मुग्धा प्यारी अरुण-अधरा काम क्रीड़ा दिखावे॥ भोरी लज्जाविवश तब हो चूर्ण-मुष्टी चलावे। पै होती है विफल मणि का दीप कैसे बुझावे।" ६—लाजे=लाज से कठजीव=कठोर प्राण। ७—अंकम=आलिंगन। सहए के पार=कौन सह सकता है? उखड़ि गेल=उखड़ गया, निसान पड़ गया।

( ८१ )

ए हरि बले यदि परसयि मोय।
तिरि-वध-पातक लागए तोय॥ २॥
तुहु रस आगर नागर ढीठ।
हम न बूझिए रस तीत कि मीठ॥ ४॥
रस परसंग उठओ मभु काँप।
बान हरिनि जनि कएलन्हि भाँप॥ ६॥
असमय आस न पुरए काम।
भल जन न कर बिरस परिनाम॥ ८॥
विद्यापति कह बुझलहुँ साँच।
फलहु न मीठ होअए काँच॥ १०॥

तखनुक=उस समय का। १०—बिहान=प्रात काल।

१—बल=बलपूर्वक। परसयि=स्पर्श करना। मोय=मुझे। २—तिरि-वध-पातक=स्त्री के वध का पाप। तोय—तुझे। ३-आगर=अग्रणी, श्रेष्ठ। नागर=चतुर ४-तीत=तिक्त, कड़वा। कि=या। परसंग=चर्चा। ५—मभु=मे। ६—मानो बाण से बेधी जाकर हरिणी उछल उठती हो। ७—कुसमय में करने से न कोई आशा पूरी होती है, और न कोई काम पूरा होता है। ८—भलजन=अच्छे आदमी। न कर=नहीं करते। बिरस=रसहीन, बुरा। परिनाम=अंतिम फल। अच्छे आदमी [ ऐसा काम ] नहीं करते जिसका परिणाम बुरा हो। बुझलहुँ=मैं समझी। १०—कच्चा फल भी मीठा नहीं होता।

---

( ८२ )

रति सुविसारद तुहु राख मान।
बाढ़िते जौबन तोहे देब दान ॥ २ ॥
आवे से अलप रस न पूरब आस।
थोर सलिल तुअ न जाय पियास ॥ ४ ॥
अलप अलप रति यहि चाहि नीति।
प्रतिपद चाँद-कला सम रीति ॥ ६ ॥
थोरि पयोधर न पूरब पानि।
न दिह नख-रेख हरि रस जानि ॥ ८ ॥
भनइ बिद्यापति कइसन रीति।
काँच दाड़िम प्रति ऐसन प्रीत ॥ १० ॥

---

१—रति सुविसारद=कामक्रीड़ा में परम चतुर। तुहु=तुम। मान=मर्यादा। २—आव=इस समय से=वह। अलप=थोड़ा पूरव=पुरेगा। ३—सलिल=पानी। तुअ=तेरी। न जाय=नहीं जायगी। ५—६—जिस प्रकार प्रतिपदा से चन्द्रमा थोड़ा-थोड़ा बढ़ता है, । उसी प्रकार रति भी थोड़ी-थोड़ी करके बढ़ानी चाहिये, यही नीति है। ७—थोरि=छोटा। पयोधर=कुच। पानि=हाथ। अभी कुच छोटे हैं, उनसे तुम्हारे हाथ भी नहीं भरेंगे। ८—हे हरि, उनपर नख की रेखा मत दो—उन्हें नखों से मत खकोटो, तुम तो स्वयं रस की बात जानते हो। ९—कइसन=किस प्रकार की। १०—दाड़िम=अनार [कुच की उपमा]। ऐसन=इस प्रकार।

——

जहाँ न जाय रवि, तहाँ जाय कवि।"

( ८३ )

निवि-बंधन हरि किए कर दूर।
एहो पए तोहर मनोरथ पूर ॥ २ ॥
हेरने कओन सुख न बुझ विचारि।
बड़ तुहु ढीठ बुझल बनमारि ॥ ४ ॥
हमर सपथ जौं हेरह मुरारि।
लहु लहु तब हम पारब गारि ॥ ६ ॥
विहर से रहसि हेरने कौन काम।
से नहि सहबहि हमर परान ॥ ८ ॥
कहाँ नहि सुनिए एहन परकार।
करए विलास दीप लए जार ॥ १० ॥
परिजन सुनि सुनि तेजए निसास।
लहु लहु रमह सखीजन पास ॥ १२ ॥
भनइ विद्यापति एहो रस जान।
नृप सिवसिंघ लखिमा-विरमान ॥ १४ ॥

---

१—निवि बंधन=फोंसे का बन्धन। किए=क्यों। २—एहो पए=इससे भी। ३—हेरने=देखने से। ४—बुझप=मैं समझ गई। ५—हेरह=देखो। ६—लहु लहु=धीरे-धीरे। पारब गारि=गाली दूंगी। ७—एकान्त में [चुपचाप] बिहार करो? [विहार से रहसि] भला देखने से क्या प्रयोजन। ९—एहन परकार=ऐसा ढंग। १०—काम-क्रीड़ा के समय दीपक जला ले। ११—परिजन=पड़ोसी। तेजब निसास—[केलि-समय में] निःश्वास लेना। १२—रमहु=सभोग करो। पास=निकट। १४—बिरमान=पति।

( ८४ )

सुन सुन नागर निवि-बंध छोर।
गाँठिने नाहि सुरत-धन मोर ॥ २ ॥
सुरत क नाम सुनल हम आज।
न जानिअ सुरत करए कौन काज ॥ ४ ॥
सुरत क खोज करब जहाँ पाब।
घर कि अछए नाहि सखिरे सुधाब ॥ ६ ॥
बेरि एक माधव सुन प्रभु बानि।
सखि सयँ खोजि माँगि देब आनि ॥ ८ ॥
विनति करए धनि माँगे परिहार।
नागरि-चातुरि भन कवि कंठहार ॥ १० ॥

---

इस पद्य में राधा का विचित्र परिहास, बड़ी सफाई से, वर्णित है। कृष्ण राधा से 'सुरत, माँग रहे हैं-राधा से काम क्रीडा करने को कह रहे हैं--इसपर राधा कहती है--"अरे चतुर, सुनो, मेरी नीवी का बन्धन छोडो इसकी गाँठ में 'सुरत, रूपी धन नहीं छिपा पड़ा है। मैंने 'सुरत' का नाम तो आज ही सुना है, न जाने 'सुरत' [कौन है और] क्या काम करता है? हाँ, आज से मैं, जहाँ पाऊँगी, सुरत की खोज करूँगी। सखियों से पूछूँगी [सखि रे सुधाब] कि मेरे घर में है कि नहीं। माधव! एक बार मेरी बात सुन लो, सखियों से यदि प्राप्त कर सकूंगी तो खोज ढूँढ़कर तुम्हें ला दूँगी।" यों नायिका विनती करती और उन्हें मना कर रही है, कवि-कंठहार विद्यापति नागरी नायिका की इस चातुरी का ( चतुरता-पूर्ण ) वर्णन करते हैं।

---

हरि-कर हरिणि-नयनि तन सौपलि
सखिगन गेलि आन ठाम
अवसर पाइ धनि कर धरि नागर
मिनति करए अनुपाम ॥ २ ॥
हरिनि-नयनि धनि रामा ।
कानुक सरस परस सम्भाषन
मेटल लाजक धामा ॥ ४ ॥
सुखद सेजोपरि नागरि नागर
बइसल ः नव रति-साधे
प्रति अंग चुम्बन रस अनुमोदन
थर-थर काँपए राधे ॥ ६ ॥
मदन-सिंहासन करल अरोहन
मोहन रसिक सुजान ।
भय-गाढ तोड़ल अलप समाधल
राखल सकल समान ॥ ८ ॥
१६ रवि-हेरर गरुआ भूम पर
बरु जल थोर अहार ।
अइसन दुहु मन तनफइ पुन पुन
जानल अरिक बिकार ॥ १० ॥

४—सरस परस=रसमय स्पर्श, आलिंगन ५—सेजोपरि—शय्या के ऊपर । करल अरोहन=आरोहण किया, चढे । ८—अलप समाधल=थोड़े से सन्तुष्ट किया । समान=मान-सहित । ६—गरुअ=अधिक ।

( ८६ )

सुरत समापि सुतल वर नागर
पानि पयोधर आपी।
कनक सम्भु जनि पूजि पुजारी
धएल सरोरुह झाँपी ॥ २ ॥
सखि हे माधव, केलि विलासे
मालति रमि अलि ताहि अगोरसि
पुनु रति-रंग क आसे ॥ ४ ॥
बदन मेराए धएल मुख-मण्डल
कमल मिलल जनि चन्दा।
भमर चकोर दुअओ अरसाएल
पीबि अमिय-मकरन्दा ॥ ६ ॥
भनइ अमीकर सुनह मधुरपति
राधा-चरित अपारे।
राजा सिवसिंघ रूपनरायन
सुकवि भनथि कण्ठहारे ॥ ८ ॥

---

१—सुरत=काम-क्रीडा। समाति=समाप्त कर। सुतल=सो गया। पानि=हाथ। पयोधर=कुच। आपी=अर्पित कर, रख। २—कनक-सम्भु=सोने का महादेव। सरोरुह=कमल। ४—अलि=भौंरा। अगोरसि=अगोरे रहता है। ५ मेराए=मिलाकर धएल=रखा। बदन""मंडल=कृष्ण ने अपना मुख राधा के मुख से सटाकर रखा। ६—दुअओ=दोनों। अरसाएल=अलसा गये। अमीकर=शिवसिंह के मन्त्री। सुकवि-कण्ठहार=विद्यापति।

---

( ८७ )

हे हरि हे हरि सुनिए स्रवन भरि
अब न विलास क वेरा।
गगन नखत छल से अवेकत भेल
कोकिल करइछ फेरा ॥ २ ॥
चकवा मोर सोर कए चुप भेल
उठिए मलिन भेल चंदा।
नगर क धेनु डगर कए संचर
कुमुदनि वस मकरंदा ॥ ४ ॥
मुख केर पान सेहो रे मलिन भेल
अवसर भल नहि मंदा।
विद्यापति भन एहो न निक थिक
जग भरि करइछ निंदा ॥ ६ ॥

---

१—स्रवन भरि=कान भरकर, अच्छी तरह। विलास क वेरा=केलि का समय। २—गगन=आकाश। नखत=नक्षत्र, तारे। छल=थे। से=वह। अवेकत भेल=अव्यक्त हुए, छिप गये करइछ फेरा=फेरा कर रही है, इधर-उधर पुकार रही है। ३—सोर कए=शोरगुल करके। चुप भेल=चुप हो गये। ४—धेनु=गौ। डगर=राह। संचर=जा रही है। कुमुदिनि वस मकरंदा=कुमुदिनियों से मकरंद (पराग) का झरना (अब) बस (खतम) हो गया अर्थात् ये मुँद गई। मुख केर=मुख का। से हो=वह भी। ५—भल=भला, अच्छा। मन्दा=बुरा। निक=अच्छा, उचित। थिक=है।

---

( ८८ )

रयनि समापलि फुलल सरोज।
भमि भमि भमरी भमरा खोज ॥ २ ॥
दीप मंद रुचि अम्बर रात।
जुगुतहि जानलि भए गेल परात ॥ ४ ॥
अबहु तेजहु पहु मोहि न सोहाए।
पुनु दरसन होत मदन दोहाए ॥ ६ ॥
नागर राख नारि मान-रंग।
हठ कएले पहु हो रस-भंग ॥ ८ ॥
तत करिअए जत फाबए चोरि।
पर जन रस लए न रह अगोरि ॥ १० ॥

---

१—रयनि=रात। समापलि=बीत गई। सरोज=कमल। २—भ्रमरी घूम-घूमकर भ्रमर की खोज कर रही है—क्योंकि भ्रमरी को छोड़कर भ्रमर पराग लोभ से रात-भर कमलिनी-कोष में कैद था और अब उसके निकलने का समय आ गया है। ३—दीप=दीपक। मंद-रुचि= क्षीण कान्ति, मलिन। अम्बर=आकाश। रात = लाल हुआ। ४—जुगुतहि=युक्ति से ही। जानलि=जान गई। ५—तेजहु= छोड़ो। पहु=प्रभु, प्रीतम। ६—मदन दोहाए=कामदेव की दुहाई। ७—नागर=चतुर। मान-रंग=आदर और प्रेम। ९—फाबए= सोहे। परजन=परपुरुष।

---

"The beauty of poetry is to paint the human life truly."

( ८९ )

आजु बिपरित धनि देखिअ तोय।
बुझए न पारिअ ससय मोय॥ २॥

तुअ मुख-मंडल पुनिम क चाँद।
का लागि भए गेल ऐसन छाँद॥ ४॥

नयन-जुगल भेल काजर बिथार।
अधर निरस कए कओन गमार॥ ६॥

पीनपयोधर नखरेख देल।
कनक-कुंभ जनि भगनहु भेल॥ ८॥

अंग बिलेपन कुकुम भार।
पीताम्बर धरु इथे कि बिचार॥ १०॥

सुजन रमनि तुहु कुलमति-धाद।
का सयँ भुजलि मरम क साध॥ १२॥

कामिनी कहिनी कह सम्बाद।
कह कबि-सेखर नह परमाद॥ १४॥

---

१—बिपरित=बदली हुई। ३ - पुनिम क=पूर्णिमा का। ४—का लागि=किस लिये। ऐसन छाद=इस आकार का अर्थात् ऐसा मलिन। ५—बिथार=बिस्तार, फैल जाना। ६—अधर=ओष्ठ। ७—पीन-पयोधर=पुष्ट कुच। ८—कनक-कुम्भ=सोने के घड़े (कुच)। भग-नहु=टूट जाना। कुंकुम भार=केशर से भरा हुआ अर्थात् रक्त वर्ण। १०—पीताम्बर धरु=पीताम्बर धारण किये हुई हो—शरीर पीला पड़ गया है। इथे=इसका। कि=क्या। १२ का सयँ=किसके संग। भुंजलि=भोग किया। मरम क साध=हृदय की इच्छा। १४ परमाद=प्रमाद, विकापत

( ६० )

आजु देखलिसि कालि देखलिसि
आज कालि कत भेद।
सैसव वापुर सीमा छाड़ल
अऊवन बाँधल फेद ॥ २ ॥
सुन्दर कनककेआ मुति गोरी।
दिन दिन चाँद-कला सयँ बाढ़लि
जऊवन सोभा तोरी ॥ ४ ॥
बाल पयोधर गिरि क सहोदर
अनुपामिए अनुरागे।
कओन पुरुप कर परसए पाओल
जे तनु जितल परागे ॥ ६ ॥
मन्द हास वंकिम कए दरसए
चंगिम भौंह बिभंगे।
लाज देआकुजि सामु न हेरए
काओल नयन - तरंगे ॥ ८ ॥
बिद्यापति कविवर यह गावए
नव जौवन नव कन्ता।
सिवसिंघ राजा एह रस जानए
मधुमति देवि सुकन्ता ॥ १० ॥

२—वापुर=बेचारा। फेद (अस्पष्ट)। ३—कनककेआ = कनकोया, स्वर्ण-निर्मिता। मुति=मुत्ति। ५—बाल पयोधर=छोटे-छोटे कुच। गिरि क सहोदर=पहाड़ के भाई (पहाड़ के ऐसे)।

( ६१ )

सामरि हे झामरि तोर देह।
की कह के सयँ लाएलि नेह ॥२॥
नींद भरल अछ लोचन तोर।
कोमल वदन कमल-रुचि चोर ॥४॥
निरस धुसर करु अधर पँवार।
कोन कुबुधि लुटु मदन-भंडार ॥६॥
कोन कुमति कुच नख-खत देल।
हा-हा सम्भु भगन भए गेल ॥८॥
दमन-लता सम तनु सुकुमार
फूटल वलय टुटल गृम हार ॥१०॥
केस कुसुम तोर, सिर क सिंदूर।
अलक तिलक हे सेउ गेल दूर ॥१२॥
भनइ विद्यापति रति अवसान।
राजा शिवसिंह ई रस जान ॥१४॥

---

अनुपामिए=उपमा देते हैं। ६—जितल परागे=पराग को जित लिया—फीका पड़ गया। ७—चंगिम=सुन्दर। सामु=सामने।

१—सामरि=श्यामा, सुंदरी। झामरि=मलिन। २—की=क्या। के सयँ=किससे। लाएलि=लाई। ३-अछ=है। ४—कोमल मुख की कमल-सदृश आभा चोरी चली गई है—वह मंद पड़ गया है। ५—धुसर=धूसर, भूरा। पँवार=प्रवाल मूँगा। ७ खत=क्षत, घाव। दमन लता=द्रोण पुष्प की लता। १०—वलय=हाथ की चूड़ी। गृम=ग्रीवा, गला। ११-कुसुम=फूल। १२—अलक=अलकता, महावर। १४—अवसान=समाप्त।

(९२)

ए धनि ऐसन कहयि मोय।
आजु जे कैअन देखिए तोय ॥२॥
नयन बयन आनहि भांति।
कहइत कहिनि भूलसि पाँति ॥४॥
सुरँग अधर बिरँग भेलि।
का सयँ कामिनि कएल केलि ॥६।
बेकत भए गेल गुपुत काज।
अतए ककर करइ लाज ॥८॥
सघन जघन काँपए तोर।
मदन मथन कएल जोर ॥१०॥
गोर पयोधर रातुल गात।
नखर आँचर झाँपसि हात ॥१२॥
अमिय सागर दुहु से राहि।
मकुंद मातंग विहर ताहि ॥१४
कह कवि सेखर कि कर लाज।
कह न कहिनि सखिन समाज ॥१६॥

---

३—आनहि=अन्य ही। सुरँग=लाल। बिरंग=मलिन। ७—बेकत=व्यक्त, प्रकट। ८ अतए=अतएव, यहाँ। ककर=किसकी। ९—सघन=पुष्ट। जघन=जाँघ। १—१२—रातुल=लाल। गोरे=कुचों का रंग लाल हो गया है। नखर=नखों की रेखा १३ अमिअ=अमृत। राहि=राधा। १४—मुकुन्द-मातंग=कृष्ण रूपी हाथी।

( ९१ )

आजु देखिए सखि बड़ अनमनि सनि
बदन मलिन सन गोरा।
मन्द बचन तोहि कोन कहल अछि
से न कहिए किछु मोरा ॥ २॥
आजुक रयनि सखि कठिन बितल अछि
कान्हु रभस कर मंदा।
गुन-अवगुन पहु एकओ न बुझलनि
राहु गरासल चंदा ॥ ४ ॥
अधर सुखाएल केस अरुझाएल
घाम तिलक बहि गेला
बारि विलासिनि केलि न जानथि
भाल अरुन उड़ि गेला ॥ ६ ॥
भनइ विद्यापति सुन वर जौवति
ताहि करब किए बाधे।
जे किछु देल आँचर बाँधि लेल
सखि सभ कर उपहासे ॥ ८ ॥

---

१—अनमनि=अनमनी, उदासीन। सनि=समान। बदन=मुख। २—मद=बुरा। अछि=है। ३-रयनि=रात। रभस=कामक्रीडा। मंदा=बुरी तरह से। ४-पहु=प्रीतम। ५—अधर=ओष्ठ। घाम=पसीना। तिलक=टीका। ३- बारि=बालिका। भाल अरुन उड़ि गेला=मस्तक का सिंदूर-बिंदु नष्ट हो गया। ७—किए=कैसे। बाधे=बाधा देना, रोकना। ८—उपहासे=निंदा।

( १४ )

न कर न कर सखि मोहि अनुरोध ।
की कहब हमहु तकर परबोध ॥ २ ॥
अलप बयस हम कानु से तरुना ।
अतिहु लाज डर अतिहु करुना ॥ ४ ।
सोभे निठुर हरि कएलन्हि केलि ।
की कहब जामिनि जत दुख देलि ॥ ६ ॥
हठ भेल रस मोर हरल गेआन ।
निबि-बँध तोड़ल कखन के जान ॥ ८ ॥
देल आलिंगन भुज-जुग चापि ।
तखन हृदय मझु ऊठल काँपि ॥ १० ॥
नयन वारि दरसाओलि रोइ ।
तबहु कान्हु उपसम नहि होइ ॥ १२ ॥
अधर सुरस मझु कएलन्हि मन्द ।
राहु गरासि निबि तेजल चन्द ॥ १४ ॥
कुच-जुग देखन्हि नख-परहार ।
केहरि जनि गज-कुम्भ बिदार ॥१६॥
भनइ बिद्यापति रसवति नारि ।
तुहु बे चेतन लुबुध मुरारि ॥ १८ ।

---

२—तकर=उसका । ६—जामिनी=रात । जत=जितना ।
८—कखन=कब । ९—भुज जुग=दोनों हाथ । चापि=दबाकर ।
१०—तखन=उस समय । १२—उपसम=शान्त, ठंडा । १३—अधर
=ओष्ठ । १४—तेजल=छोड़ दिया । १५—नख-परहार=नखों को

( ९५ )

कि कइब हे सखि आजु क विचार।
से सुपुरुष मोहे कएल सिगार॥ २॥
हँसि हँसि पहु आलिगन देल।
मनमथ अंकुर कुसुमित भेल॥ ४॥
आँचर परसि पयोधर हेरु।
जनम पगु जनि भेटल सुमेरु॥ ६॥
जब निवि-बध खसाओल कान।
तोहर सपथ हम किछु जदि जान॥ ८॥
रति-चिन्हे जानल कठिन मुरारि।
तोहर पुने जीअलि हम नारि॥ १०॥
कह कवि रंजन सहज मधु राई।
न कह सुधामुखि गेल चतुराई॥ १२॥

---

नोट। १६—केहरि=सिंह। गज-कुम्भ=हाथी का मस्तक। बिदार=फाड़ना। १८—चेतन=चतुरा। लुबुध=लोभायमान।

२—कएल=किया। ३—पहु—प्रीतम। ४—मनमथ=कामदेव। कुसुमित=फूला हुआ। कामदेव रूपी अंकुर फूल उठा—काम का पूर्ण विकास हुआ। ५—आँचर=अंचल। पयोधर=कुच। हेरु=देखना। ६—पगु=पगहीन। जनि=मानों। ७—खसाओल=(खोलकर) गिरा दिया। कान=कृष्ण। ९—रति के चिह्न से जाना कि कृष्ण बड़े कठोर-हृदय हैं। १०—पुने=पुण्य से। जीअलि=जीती बची। ११—सहज मधु राई=राई (राधा) स्वभावतः ही मधु (मधुर) हैं। १२—गेल चतुराई=चतुरता खतम हो गई।

( १६ )

दृढ परिरम्भन पीड़लि मदने।
उबरि अएलहुँ सखि पुरब पुने ॥ २ ॥
टुटि छिड़िआएल मोतिम हार।
सिदुर लोटाएल सुरंग पँवार ॥ ४ ॥
सुन्दर कुच जुग नख-खत भरी।
जनि गज-कुंभ बिदारल हरी ॥ ६ ॥
अधर दसन देखि जिउ मोरा काँपे।
चाँद-मंडल जनि राहु क झाँपे ॥ ८ ॥
समुद ऐसन निसि न पारिए ऊर।
कखन उगत मोर हित भए सूर ॥ १० ॥
मोयँ न जाएब सखि तन्हि पिया-ठाम।
बरु जिव मारि नड़ावथि काम ॥ १२ ॥
भनई विद्यापति तेज भय लाज।
आग जारिये पुनु आगि क काज ॥ १४ ॥

---

१—परिरम्भन = गाढ आलिंगन। पीडलि = पीडित हुई। मदने = काम-द्वारा। २—उबरि अयलहुं = मैं बच आई। पुने = पुण्य से। ३—छिड़िआएल = बिखर पड़ा। ४—सुरंग = लाल। पँवार = प्रबाल, मूंगा। ५—कुच = स्तन। जुग = दो। नख-खत = नखों द्वारा किये गये घाव। ६—गज कुम्भ = हाथी का मस्तक। बिदारल = विदीर्ण किया चीर-फाड़ डाला। हरि = सिंह। ७—ओष्ठ पर दाँतों का आक्रमण करना देख मेरे प्राण काँप उठे। राहु क झाँपे = राहु का आक्रमण। ९—समुद्र, सागर। ऐसन = समान। ऊर = ओर, सीमा।

( ९७ )

कि कहब हे सखि रातु क बात।
मानिक पड़ल कुबानिक हात ॥२॥
काँच कंचन न जानए मूल।
गुंजा रतन करए समतूल ॥४॥
जे किछु कभु नहि कला रस जान।
नीर खीर दुहु करए समान ॥६॥
तन्हि सौं कहाँ पिरित रसाल।
बानर-कंठ कि मोतिम माल ॥८॥
भनइ विद्यापति इह रस जान।
बानर-मुँह की सोभए पान ॥१०॥

---

१०—उगत=उगेगा। सूर=सूर्य। ११—मोंय=में। तन्हि=उस। १२—बरु=भले हो। नड़ावथी=छोड़ दे। १४—आग जलाती है, किन्तु पुनः आग ही की जरूरत होती है।

१ कि कहब=क्या कहूँ। रातु क=रात की। २—मानिक=माणिक्य, मणि। पड़ब=पड़ गया। कुबानिक=अपटु व्यापारी। हात=हाथ। ३—कंचन=सोना। मूल=मूल्य, कीमत। ४—गुंजा=एक प्रकार का लाल फल जो जंगल में विशेष होता है, वनवासी इसकी माला बनाते है, घुंघची। रतन=रत्न, मणि। समतूल=समान। ६—नीर=पानी। खीर=क्षीर=दूध। ७— तन्हि सौं=उनसे। रसाल=रसमय। ८ बानर=बंदर। कि=क्या। ९—इह=यह। १०—की=क्या। सोभए=शोभता है।

(६८)

पहिलुक परिचय पेम क संचय
रजनी आध समाजे।
सकल कला-रस सँभरि न भेले
बैरिन भेलि मोरि लाजे ॥२॥
साए साए अनुसए रहलि बहुते।
तन्हिहि सुबन्धु के कहिए पठाइअ
जौं भमरा होअ दूते ॥४॥
खनहि चीर धर खनहि चिकुर गह
करए चाह कुच भंगे।
एकलि नारि हम कत अनुरजब
एकहि बेरि सब संगे ॥६॥

---

१—पहिलुक=प्रथम बार का। परिचय=जान-पहचान। पेम क=प्रेम का। रजनी=रात। पहली बार का परिचय था—प्रथम-प्रथम भेंट हुई थी, अतः प्रेमके संचय में ही—प्रेमोत्पत्ति में ही—आधी रात बीत गई। २—सभरि न भेले=सँभलकर न हुआ—अच्छी तरह नहीं हुआ। भेलि=हुई। ३—साए=सखि। अनुसए=अनुताप, पछतावा। रहलि=रह गया। ४—तन्हिहि=उनके। कहिए पठाइअ=खोल पठाना कहला भेजना। जौं=जिस प्रकार। भमरा=भ्रमर=भौंरा। ५—खनहि=क्षण। चीर=साड़ी। चिकुर=केश। गह=पकड़ना। कुच=भंगे=कुच को विदीर्ण करना। ६—एकलि=अकेली। कत=कितना। अनुरजब—अनुरंजन करूँगी, प्रेम निबाहूँगी। बेरि=बार।

तखन बिनय जत से सब कहब कत
कहए चाहल कर ओली।
नव रस-रग भंग भए गेल सखि
ओर धरि भेल न बोली॥८॥
भनइ विद्यापति सुनु बरजौवति
पहु अभिमत अभिमाने।
राजा सिवसिंघ रूपनरायन
लखिमा देइ बिरमाने॥१०॥

---

७-तखन = उस समय। जत = जितना। से = वह। कहब= कहूँगी। कत = कितना। कहए चाहल = कहना चाहा। कर-ओली = हाथ जोड़कर। ८—नव = नवीन, नया। भग भए गेल = भग हो गया। ओर=अन्त। ओर धरि भेल न बोली = अन्त तक कह भी न सके—साफ-साफ बात भी नहीं कह सके। ७—८—इस पद का तात्पर्य यह है कि समागम के समय श्रीकृष्ण यह देखकर कि राधा उनकी प्रत्येक चेष्टा का यथोचित समाधान नहीं करती, दोनो हाथ जोडकर उस समय उसकी प्रार्थना करने लगे। यों, ऐन मौके पर दोनों हाथ प्रार्थना के लिये जोडे जाने के कारण रति रंग में भंग हो गया। फिर तो कृष्ण के मुख से बोली तक न निकली। इस पद का यथार्थ मर्म विदग्ध पाठक ही समझ सकेंगे। ६—पहु= प्रभु, प्रीतम। अभिमत = युवितयुक्त। १०—विरमाने = विरमण, प्रीतम, पति।

---

( ६६ )

उठ उठ माधव कि सुतसि मंद।
गहन लाग देखु पुनिम क चंद॥२॥
हार-रोमावलि जमुना-गंग।
त्रिवलि-त्रिवेनी विप्र-अनंग॥४॥
सिंदुर-तिलक तरनि सम भास।
धूसर मुख-ससि नहिं परगास॥६॥
एहन समय पूजइ पँचबान।
होअ उगरास देह रतिदान॥८॥
पिक मधुकर पुर कहइत बोल।
अलपओ अवसर दान अतोल॥१०॥
विद्यापति कवि एहो रस भान।
राए सिवसिंघ सब रस क निधान॥१२॥

---

१—मंद=आलस्य। २—गहन=ग्रहण। ३, ४—रोमावलि=उदर के निकट के केशों की पंक्ति। त्रिवलि=पेट में पड़ी तीन रेखाएँ। अनंग=कामदेव। हार और रोमावली क्रमशः गंगा और यमुना हैं, त्रिवली ही त्रिवेणी है और कामदेव ही विप्र है। ५—सिंदुर-तिलक=सिंदूर का टीका। तरनि=सूर्य। भास=प्रकाशित। ६—धूसर=धूमिल, प्रभाहीन। परगास=प्रकाश। ७—एहन=ऐसा। पँचबान=कामदेव। ८—होअ उगरास=उगरास होगा, ग्रहण छूटेगा। देह रतिदान=रति का दान दो। ९—पिक=कोयल। मधुकर=भौंरा। पुर कहइत बोल=गाँव में कहता फिरता है। १०—अलपओ=थोड़ा ही। अतोल=अनन्त।

( १८० )

त्रिवलि तरंगिनि पुर दुग्गम जानि
मनमथ पत्र पठाए।
जोवन-दलपति तोहि समर लागि
ऋतुपति दूत बढाऊ ॥२॥
माधव, अब, देखु साजिए बाला।
तसु सैसव तोहें जे संतावल
से सब आओत पाला ॥४॥
कुण्डल चक्र तिलक अङ्कुस कए
चँदन कवच अभिरामा।
नयन कमान कटाख बान दए
साजि रहल अरि बामा ॥६॥
सुन्दरि साजि खेत चलि आइलि
विद्यापति कवि भने।
राजा सिवसिंघ रुपनरायन
लखिमा देइ परमाने ॥८॥

---

१—त्रिवलि=पेट में पड़ी तीन रेखाएँ। तरंगिनी=नदी। त्रिवली रूपी नदी के तट पर (बसे हुए) नगर को दुर्गम जान कामदेव-रूपी राजा ने (उसे विजय करने को) पत्र भेजा। २—दलपति=सेनापति। समर लागि=युद्ध के लिये। ऋतुपति=वसंत। ४—तसु=उनको। तोहें=तुमने। संतापल=दुःख दिया। ५—कुंडल चक्र=कुंडल (कर्णफूल) चक्र है। तिलक-अंकुस=टीका ही अंकुश है। चंदन कवच=चंदन का लेप ही शरीर त्राण है। ६—कमान=धनुष। ७—खेत=युद्धभूमि।

(१०१)

अम्बर बदन झपावह गोरी।
राज सुनइ छिअ चाँद क चोरी ॥२॥
घर घर पहरि गेल अछि जोहि।
अबहि दूखन लागत तोहि ॥४॥
कतए नुकाएब चाँद क चोर।
जतहि नुकाएब ततहि उजोर ॥६॥
हास-सुधारस न कर उजोर।
बनिक-धनिक धन बोलब मोर ॥८॥
अधर क सीम दसन कर जोति।
सिंदूर क सीम बैसाओलि मोति ॥१०॥
भनइ विद्यापति होह निरसंक।
चाँदहु काँ थिक भेद कलंक ॥१२

---

१—अम्बर=वस्त्र। बदन=मुख। झपावह=ढाप लो। २—चाँद क=चन्द्रमा की। ३—पहरि=पहरा पहरुआ। गेल छल जोहि=ढूँढ़ गया है। ४—दूखन=दोष, कलंक। ५—कतए=कहाँ। नुकाएब=छिपेगा। ६—उजोर=प्रकाश। ७,१०—हास=हँसी। सुधारस=अमृत का रस। अधर क सीम=ओष्ठ के निकट। दसन=दाँत। बैसाओलि=बैठाया। हँसकर प्रकाश मत करो, धनी व्यापारी कहेंगे कि ये मेरे ही धन हैं (क्योंकि) ओष्ठ के निकट दाँत प्रकाश फैला रहे हैं (जो मुक्ता के समान हैं) और सिंदूर-बिन्दु मोती से चमक रहे हैं। ११—होइ=होओ। १२—थिक=है। चाँद (और तुम्हारे मुख) में भेद है, क्योंकि उसमें कलंक है।

( १०३ )

साँझ क बेरि उगल नव ससधर
भरम विदित सबिनाहु ।
कुंडल चक्र तरास नुकाएल
दूर भेल हेरथि राहु ॥२॥
जनु बइसासि रे बदन हाथ लाई ।
तुअ मुख चंगेम अधिक चपल भेल
कति खन धरब नुकाई ॥४॥
रक्तोपल जनि कमल बइसाओल
नील नलिनि दल तहु ।
तिलक कुसुम तहु माझ देखि कहु
भमर आवथि लहु लहु ॥६॥
पानी-पलव-गत अधर बिम्ब-रत
दसन दाड़िम बिज तोरे ।
कीर दूर भेल पास न आएब
भौंह धनुहि के भोरे ॥८॥

---

१—संध्या के समय नवीन चन्द्र का उदय हुआ, जिससे सूर्य को भी भ्रम हुआ—मतलब यह है, सूर्यास्त हो रहा था, उसी समय नायिका घर से निकली । सूर्य अभी पूर्णतः अस्त नहीं हुए थे, उन्हें आश्चर्य हुआ कि मेरे अस्त होने के पहले ही यह कौन सा नवीन चन्द्रमा उदित हुआ । २ कुंडल-चक्र=कुंडल (कर्णफूल) रूपी चक्र । नुकाएल=छिपा हुआ । ३-बदन हाथ लाई=मुख हाथ पर रखकर । ४—चंगिम=सुन्दर । कति खन=कबतक ।

वइ कौसलि तुअ राधे।
किनल कन्हाई लोचन आधे ॥३॥
ऋतुपति हटवए नहि परमादी।
मनमथ मधथ उचित मूलवादी ॥४॥
द्विज पिक लेखक मसि मकरंदा।
काँप भमर-पद साखी चंदा ॥६॥
वहि रति रग लिखापन माने।
श्री शिवसिंघ सरस-कवि भाने ॥८॥

---

५—रक्तोपल=लाल कमल (हाथ)। कमल= (मुख)। नील नलिनी=नील कमल (आँखें)। तहु=वहाँ भी। ६—लहु लहु=धीरे धीरे। ७—पानि-पलव गत=हाथ पल्लव के समान है। अधर=ओष्ठ। बिम्ब रत=बिम्ब फल के समान। दाड़िम बिज=अनार के दाने। ८—कीर=सुग्गा। भोरे=भ्रम में।

१—कौसलि=सुचतुरा। किनल=क्रय किया, खरीदा। ३—लोचन आधे=आधी आँख से, एक कटाक्ष से। ऋतुपति=वसन्त। हटवए=व्यापारी। नहि परमादी=प्रमादी नहीं, बुद्धिमान्। ४—मनमथ=कामदेव। मधथ=मध्यस्थ, दलाल। मूल=मूल्य। वादी=कहनेवाला। ५—द्विज-पिक लेखक=कोयल-रूपी ब्राम्हण लेखक है। मसि=रोशनाई। मकरन्दा=पराग। ६—काँप=काँडे का कमल। भमर-पद=भौंरे का पैर। साखी=साक्षी, गवाह। वहि=बही, हिसाब की पुस्तक। रति-रग=काम विलास। लिखापन माने=मान लिखा गया। इस पद्य का

( १०५ )

कंचन गढ़ल हृदय-इथिसार।
ते थिर थम्भ पयोधर भार॥२॥
लाल-सिङ्कर धर दृढ़ कए गोए।
आनक वचन हलह जनु कोय॥४॥
दूर कर अगे सखि चिन्ता आन।
जमोवन-हाथि करिय अवधान॥६॥
मनसिज-मदजल जम्यों उमताए।
धरिहसि, पिअतम-आंकुस लाए॥८॥
जावे न सुमन तावे अगोर।
मुसइत मनिहसि मानस-चोर॥१०॥
भन विद्यापति सुनु मतिमान।
हाथी महत नव केनहि जान॥१२॥

---

संस्कृतानुवाद स्वयं विद्यापति ने यों किया है—"रत्नाकरसुता भार्या यस्य कृष्णस्य राधिके। लोचनार्द्धेन स क्रीतस्त्वया ते कौशलम्महत्॥ हट्टाधिशो वसन्तस्तेऽप्रमादो पिपश्यथ्। योग्यमूल्यार्थवादो च मध्यस्थो मन्मथोऽभवत्। अमरस्व पव कर्पो लेखकः कोकिलो द्विज.। प्रभूत् कृष्ण-रूपे राधे शशीपात्रं मली मधु॥ वहिर्नति रतिक्रीड़ा मानो वेदन लेखक कृष्णस्य शिर्षचिह्नेन वाणी विद्यापतेः कवेः।"

१—कंचन = सोना। हथीसार = हस्तीसाला। २—थिर = स्थिर थम्भ = स्तम्भ खम्भा। पयोधर = कुच। ३—सिकर = शृंखला, जंजीर। = स्तम्भ खम्भा। पयोधर = कुच। ३—सिकर = शृंखला, जंजीर। गोए = छिपाकर। ४—आनक = दूसरे के। हलह जनु कोए = कभी मत खोलदो ६—जवानी को ही हाथी समझ लो।

( १०६ )

फउड़ि पठाओले पाव नहि घोर।
घीव ढधार माँग मति भोर॥२॥

वास न पावए माँग उपाधि।
लोभ क राशि पुरुष थीक व्याधि॥४॥

कि कहब आज कि कौतुक भेल।
अपवहि कान्हक गौरव गेल॥६॥

आएल बइसल पाय पोआर।
सेज क कहिनो पूछए विचार॥८॥

ओछाओन खँड़तरि पलिया चाड़।
आओर कहब कत अछिरिनि-लाड॥१०॥

भनइ विद्यापति एहु गुरमत।
सिरि सिवसिंघ लखिमा देइ कंत॥१२॥

---

७—मनसिज=कामदेव। मदजल=हाथी के मस्तक से चूनेवाला पानी। उमताए=पागल हो। प्रियतम-अंकुश=प्रीतम रूपी अंकुश। ६—सुमत=मत में आ जाय १०—मुचइत=(मूच् धातु) खोलने से। मनिहवि=मना करना। १२—महत=मत, पागल।

१—फउड़ी=कौड़ी (यहाँ मूल्य)। पठाओले=भेजने पर भी। घोर=मट्ठा। २—घीव=घी। मतिभोर=मूर्ख। ३—वास=रहने की जगह। उपाधि=खाद्य-सामग्री। लोभ क राशि=लोभ का खजाना। थिक=है। ६—अपवहि=अस्थान पर, बुरी जगह। ७—पोआर=पुवाल, पुआल। ८—ओधावन=ओछाओन=बिछावन। खँड़तरि=जीर्ण शीर्ण चटाई। मलिया=पलंग।

( १०७ )

धनि धनि चलु अभिसार।
सुभ दिन आजु राजपन मनमथ
पाओव कि रीति बिथार ॥२॥
गुरुजन नयन अंध करि आओत
बाधय तिमिर विसेख।
तुअ उर फुरत बाम कुच लोचन
बहु मंगल करि लेख ॥४॥
कुलवति धरम करम भय अब सब
गुरु-मंदिर चलु राखि।
प्रियतम सग रंग करु थिर दिन
फलत मनोरथ साखि ॥६॥
नीरद बिजुरि विजुरि सयँ नीरद
किंकिन गरजन जान।
हरखए बरखए फुल सत्र लाग़ी
सिखि-कुल दुहु गुन गान ॥८॥

---

१—अभिसार=गुप्त मिलन। २—राजपन मनमथ=काम का राज्य है। बिथार=विस्तार। ३—गुरुजन=बड़े लोग बांधय=बन्धु, मित्र। तिमिर=अन्धकार। ४—फुरत=फड़कना। उर=हृदय। बाम=बायें। लेख=समझो। ६—साखि=शाखी, वृक्ष। ७—नीरद=मेघ। सयँ=संग में। मेघ बिजली के साथ रहता है और बिजली मेघ के साथ ( यों ही राधा कृष्ण के साथ और कृष्ण राधा के साथ )। ८—सिकुखिल=मोर।

( १०८ )

कइ कह सुन्दरि न कर वेआज।
देखिअ आज अपुरुब काज॥२॥

मृगमद पङ्क करसि अगराग।
कोन नागर परिनत होअ भाग॥४॥

पुनु-पुनु उठसि पछिम दिसि हेरि।
कखन जारत दिन कत अछि बेरि॥६॥

नूपुर ऊपर दरसि कसि थीर।
हठ कए पहिरसि तम सम चीर॥८॥

उठसि विहँसि हँसि तेजिए सार।
तोर मन भाव कखन आँधिआर॥१०॥

भनइ विद्यापति सुनु बर नारि।
धैरज धर मन मिलत मुरारि॥१२॥

१—वेआज=बहाना। २—मृगमद पङ्क=कस्तूरी का लेप (जो काली है)। ४—कोन=कौन। किस नायक का भाग्य परिणत हुआ=किसका भाग्योदय हुआ है। ५—हेरि=देखना। ६—कखन=कब। कत=कितना। अछि—अस्ति=है। बेरि=समय। ७—नूपुर को पैर के ऊपरी भाग में कसकर स्थिर करती हो जिसमें चलने पर शब्द न हो। ८—तम सम=अन्धकार के समान काला। ९—तेजिए सार=सार त्यागकर, अकारण ही। १०—तोर=तुम्हारे। भाव=अच्छा लगना है। आँधिआर=अन्धकार।

( ११८ )

चन्दा जनि उग आजुक राति।
पिआ के लिखिअ पठाओब पाँति॥ २॥
साओन सयँ हम करब पिरीत।
जत अभिमत अभिसार क रीत॥ ४॥
अथवा राहु बुझाएब हँसी।
पिबि जनि उगिलह सीतल ससी॥ ६॥
कोटि रतन जलधर तोहें लेह।
आजुक रयनि घन तम कए देह॥ ८॥
भनइ विद्यापति सुभ अभिसार।
भल जन करथि पर क उपकार॥ १०॥

---

रूपम्॥ १—धनि=बाला (राधे)। नागर=नायक (कृष्ण)। ८—कवि रंजन=विद्यापति का उपनाम।

१—जनि=नहीं। उग=उदय हो। पठाओब=पठाऊँगी, भेजूँगी। पाँति=पत्र। ३—साओन सयँ=श्रावण मास से। ४—अभिमत=मनोनीत। जो अभिसार करने की निश्चत रीति है—निश्चत काल है। ६—पिबि पीकर। उगिलह=उगल दो। ससी=चन्द्रमा। ७—जलधर=मेघ। लेह=लो। ८—रयनि=रजनी, रात। घन=घना, निबिड। तम=अंधकार। देह=दो। १०—करथि=करते हैं। पर क=दूसरे का।

---

Poetry is an emotion realized in tranquility.
—Wordsworth

( १११ )

आजु मोयँ जाएब हरि-समागम
कत मनोरथ भेल।
घर गुरुजन निंद निरूपइत
चन्द उदय देल ॥२॥
चन्दा भलि नहि तुअ रीति।
एहि मति तोहें कलंक लागल
किछू न गुनइ भीति ॥४॥
जगत नागरि मुख जितल जब
गगन गेला हारि।
तइओ राहु गरास पड़ला
दैव नीक कि गारि ॥६॥
एक मास दिहि तोहि सिरिजए
दए सकलओ बल।
दोसर दिन पुनु पुर न रहसी
एही पाप क फल ॥८॥
भनइ विद्यापति सुन तोयँ जुवती
न कर चाँद क साति।
दिना सोरह चाँद क आत
ताहि पर भलि राति ॥१०॥

---

२—निंद निरूपइत=नींद का निरूपण करते, सोते न सोते। ४—भीति=डर। ५—संसार से जब स्त्रियों ने तुम्हारे मुख को जीत लिया—अपनी सुखों से तुम्हें पराजित किया—तब तुम हारकर

( ११३ )

रयनि काजर वम भीम भुजंगम
कुलिस परए दुरवार।
गरज तरज मन रोस बरिस घन
संसअ पड़ अभिसार ॥ २ ॥
सजनी, वचन छड़इत मोहि लाज।
होएत से होओ वरु सब हम अगिकरु
साहस मन देल आज ॥ ४ ॥
अपन अहित लेख कहइत परतेख
हृदय न पारिअ ओर।
चाँद हरिन वह राहु कवल सह
प्रेम पराभव थोर ॥६॥

---

१—रयनि=रात। वम=वमन करता है। रयनि काजर वम=रात अन्धकारपूर्ण है। भीम=विशाल, भयानक। भुजंगम=सर्प। कुलिस=वज्र, ठनका। दुरवार=जिससे बचना मुश्किल है। २—रोस=रोष, क्रोध। ४—होएत से होओ वरु=जो होना होगा, वह भले ही हो जाय। अगिकरु=अंगीकार करूंगी। ५—अहित=बुराई। लेख=समझना। परतेख=प्रत्यक्ष। थोर=थोड़ा, अल्प। ६—हरिन=चन्द्रमा में जो हरिण के आकार का काला धब्बा है। वह=धारण करता। कवल=कौर, ग्रास। सह=ताप, सहता है। पराभव=हार। राहु का ग्रास हो जाने पर भी चन्द्रमा हरिण को धारण किये रहता है, प्रेम में पराजय है ही नहीं—किसी विघ्न-बाधा से प्रेम का

चरन वेढ़ि ज फनि हित मानलि धनि
नेपुर न करए रोर।
सुमुखि पुछओं तोहि सरुप कहसि मोहि
सिनेह क कत दुर ओर ॥८॥
ठामहि रहिअ घुमि प स चिन्हिअ भूमि
दिग मग उपजु संदेह।
हरि हरि सिव सिव तावे जाइअ जिउ
जावे न उपजु सिनेह ॥१०॥
भनइ विद्यापति सुनह सुचेतनि
गमन न करह विलम्ब।
राजा सिवसिंघ रूपनरायन
सकल कला अवलम्ब ॥११॥

---

नाश नहीं हो सकता। ७—वेढ़लि=लपटना घेरना। फनि=सर्प। रोर=शब्द झंकार। पैर में सर्प लिपट जाने पर बाला ने उसे अपना हित स (सर्प लिपट जाने से) नूपुर झंकार नहीं करते थे। ८—सरुप=सत्य। ओर=अन्त। [illegible]दरी, मैं तुमसे पूछती हूँ, सच-सच बताओ, प्रेम की अन्तिम सीमा कहाँ पर है? ९—दिग=दिशा। घूम घूमकर एक ही स्थान पर चली आती हूँ। स्पर्श से ही पृथ्वी जानी जाती है (अन्धकार के कारण दीख नहीं पड़ती)। दिशा और राह के विषय में सन्देह है। मालूम होता है कि दिग्भ्रम हो गया है, जिससे मैं राह भूल गई हूँ। १०—तावे=तबतक। जावे=जबतक। ११—सुचेतनी=बुद्धिमती, सुचतुरा। गमन=जाने में।

( ११४ )

सखि हे, आज जाएब मोहि ।
घर गुरुजन डर न मानब
वचन चूकब नहि ॥ २ ॥
चानन आनि आनि अग लेपब ।
भूषन कए गजमोति ।
अंजन विहुन लोचन - जुगल
धरत धवल जोति ॥ ४ ॥
धवल वसन तनु झपाएब
गमन करब मदा ।
जइओ सगर गगन उगत
रहस सहस चदा ॥ ६ ॥
न हम काहुक डीठि निवारबि
न हमँ करब ओत ।
अधिक चोरी पर सयँ करिअ
एहे सिनेह क सोत ॥ ८ ॥
भन विद्यापति सुनइ जुवती
साहस सफल काज ।
बूझ सिवसिंघ इ रस रसमय
सोरम देवि समाज ॥ १० ॥

---

३—चानन = चन्दन । आनि = लाकर । ४—विहुन = रहित । धवल-उजला ५—मदा = धीरे-धीरे । ६—सगर = समग्र = समूचे । गगन = आकाश । ७-निवारबि = बचा दूँगी । ओत = ओट । ८—सोन = स्रोत ।

( ११५ )

प्रथम जउवन नव गरुअ मनोभव
छोटि मधुमास रजनि।
जागे गुरुजन गेह रालए चाह नेह
समअ पड़ल सजनि॥ २॥
नलिनी दल निर चित न रहए थिर
तत घर तत हो बहार।
विहि मोर बड़ मंदा उगि जनु जाए चंदा
सुति उठि गगन निहार॥ ४॥
पथहु पथिक सका पय पय धए पका
कि करति ओ नव तरुनी
चलए चाह धसि पुनु पड़ खसि खसि
जाल क छेकलि हरिनी॥ ६॥
साए साए कओन वेदन तसु जाने।
निकुज बनहि हरि जाइति कओन परि
अनुखन हन पंचवाने॥ ८॥
बिद्यापति भन की करत गुरुजन
नीद निरूपन लागी।
नयन नीर भरि धीर झपावए
रयनि गमावए जागी॥ १०॥

---

१—मधुमास=चैत्र। २—नलिनी दल निर=कमल के पत्ते पर के पानी के समान। बहार=बाहर। ४—सुति=सोकर। ५ पय=पग। पका=के बड़ ६—जाल क छेकलि—जाल में घिरी हुई। ७ साए=सखी। ८—हन=मारना

अवहु राजपथ पुरजन जागि ।
चाँद-किरन नभमंडल जागि ॥ २ ॥
सहए न पारए नव नव नेह ।
हरि हरि सुन्दरि पड़लि संदेह ॥ ४ ॥

कामिनि कएल कतहु परकार ।
पुरुष क वेस कएल अभिसार ॥ ६ ॥
धम्मिल लोल झोट कए बंध ।
पहिरल वसन आन करि छन्द ॥ ८ ॥

अम्बर कुच नहि सम्वर भेल ।
बाजन-जंत्र हृदय करि लेल ॥१०॥
अइसए मिललि धनि कुंज क माझ ।
हेरि न चीन्हइ नागर राज ॥१२॥

हेरइत माधव पड़लन्हि धंद ।
परसइत भाँगल हृदय क दंद ॥१४॥
भनइ विद्यापति सुन वर नारि ।
दूध-समुद्र जनि राज-मराालि ॥१६॥

---

४—सहए न पारए=सह नहीं सकती । नव=नया । ५—परकार=प्रकार, उपाय ७—धम्मिल=केश, वेणी । लोल=चपल । झोट=झोंटा, खोपा, जूड़ा । चंचल वेणी को (साधुओं के ऐसा) जूड़े के समान बाँधा । ८—आन छन्द करि=दूसरी तरह से । ९—अम्बर=कपड़ा । सम्वर=सँभलना । किन्तु कपड़े से ढके जाने पर भी कुच सँभल न सके—छिप न सके । १०—बाजन-जन्त्र=सितार । हृदय करि

( ११७ )

चरन नूपुर उपर सारी।
मुखर मेखल कर निवारी ॥ २ ॥
अम्बर सामर देह झपाई।
चलहु तिमिर पथ समाई ॥४॥
समुद कुसुम रभस रसी।
अवहि उगत कुगत ससी ॥६॥
आएल चाहिअ समुखि तोरा।
पिसुन-लोचन भम चकोरा ॥८॥
अलक तिलक न कर राधे।
अंग विलेपन करह बाधे ॥१०॥
कुसुमित कानन कालिन्दि-तीर।
तहाँ चलि आओत गोकुल वीर। १२॥
तयँ अनुरागिनि ओ अनुरागी।
दूषन लागत भूषन लागी ॥१४॥
भनइ विद्यापति सरस कवि।
नृपति-कुल-सरोरुह रवि ॥१६॥

---

लेल = हृदय पर रख लिया। १३—धंद = संदेह। १४—दन्द = द्वन्द्व, दुविधा। १६—समुथ = समुद्र। राजमरालि—राजहंसिनी।

१, २—पैर के नूपुर को ऊपर चढ़ा लो, और मुखरा (शब्द करने वाली) करधनी को हाथ से निवारण करो। ३—अम्बर = वस्त्र। तिमिर-पथ = अन्धकार पूर्ण राह। समाई = घुसकर। ५—समुद = समुद्र। कुसुम = फूल। रभस = आनन्द। रसी = रस-युक्त। ३—कुगत = जिसका

( ११८ )

जागल घर पर नींद भेल भोर।
सेज तेजल उठि नंद-किशोर ॥२॥
सघन गगन हेरि नखतर पाँति।
अवधि न पाओल छूटल राति ॥४॥
जलधर रुचिहर सामर काँति।
जुवति-मोहन-वेस धरु कत भाँति ॥६॥
धनि अनुरागिनि जानि सुजान।
घोर अँधियारे कएल पयान ॥८॥
पर नारी पिरित क ऐसन रीति।
चलल निभृत पथ न मानय भीति ॥१०॥
कुसुमित कानन कालिन्दि-तीर।
तहँ चलि आएल गोकुल बीर ॥१२॥
कविसेखर पथ मीलल जाई।
आएल नागर भेंटल राई ॥१४॥

---

आगमन अशुभ हो। ससी=चन्द्रमा। ८ पिसुन—दुष्ट। भम=भ्रमण कर रहे हैं। ९—अलक तिलक=महावर और टीका। १०—अंग विलेपन=शरीर में अंगराग लगाना। करहु बाधे=बाधा कर दो, मत लगाओ।

१—घर पर जो जगे थे, सभी सो गये। ३-नखतर=नक्षत्र, तारे। ४—रात कितनी बीती, इसका अन्दाज न पाया। ५—जलधर=मेघ। रुचि-हर शोभा हरनेवाला। ६—जुवति मोहन=युवतियों को मोहनेवाला। १० निभृत=सुनसान पूर्ण, अन्धकार। १४—राई=राधा।

( ११९ )

तपन क ताप तपत भेल महि तल

तातल वालू दहन समान।

चढ़ल मनो-रथ भामिनि चलु पथ

ताप तपत नहिं जान ॥२॥

प्रेम क गति दुरवार।

नविन जौवनि धनि चरन कमल जिनि

तइओ कएल अभिसार।४॥

कुल-गुन-गौरव सति जस-अपजस

तृन करि न मानए राधे।

मन मधि मदन महोदधि उछलल

बूड़ल कुल-मरजादे।६॥

कत कत विघिन जितल अनुरागिनि

साधल मनमथ-तंत।

गुरुजन-नयन निवारइन सुवदनि

पाठ करए मन मंत।८॥

केलि कलावति कुसुम-सरिस-कुल

कौशल करल पयान।

जत छल मनोरथ पूरज मनमनमथ

इह कविसेखर भान ॥१०॥

---

१—तपन क=सूर्य की। ताप=गर्मी। तपत=तप्त, जलता हुआ। तातल=गर्म हो गया। दहन=अग्नि। २—मनो-रथ=इच्छा-रूपी रथ। भामिनी=स्त्री। ३—दुरवार=प्रबल। ४—जिनि=

निअ मंदिर सयँ पग दुइ चारि।
घन घन बरिस मही भर वारि ॥ २ ॥
पथ पीछर वड़ गरुअ नितम्ब।
खसु कत बेरि नहीं अवलम्ब ॥ ४ ॥
विजुरि-छटा दरसावए मेघ।
उठए चाह जल धारक थेघ ॥ ६ ॥
एक गुन तिमिर लाख गुन भेल।
उतरहु दखिन भान दुर गेल ॥ ८ ॥
ए हरि जानि करिअ मोयँ रोस।
आजुक विलम्ब दइव निअ दोस ॥१०॥

---

समान। तइओ=तौ भी। ५—सति=सती स्त्रियों का। ६—नवि=मध्य, में। महोदधि—महा समुद्र। उछलल=उछलने लगा, तरंगित होने लगा। ७—मनमथ=कामदेव। तंत=यन्त्र। ८—निधारइत=रचती हुई। मन्त=मन्त्र। ९—कुसुम=फूल। सरसि=सरसी, तालाब। कुल (कूल)=किनारे। कौसल=छल से। १०—छल=था।

१—निअ=अपना। सयँ=से। पग=डेग। २—घन घन=घने बादल। महि भर वारि=पृथ्वी जल से भर गया। ३—पीछर=जिसपर पैर फिसल जाये। गरुअ=भारी। नितम्ब=चूतड़। ४—खसु कत बेरि=कितनी बार गिर पड़ी। ६—जल धारा बार बार—मूसलधार—बरसना चाहता है। ७—तिमिर=अन्धकार। ८—उत्तर और दक्षिण का ज्ञान दूर ही हो गया दिशा-ज्ञान नहीं रहा।

( १२१ )

माधव, करिअ सुमुखि समधाने।
तुअ अभिसार कएलि जत सुन्दरि
कामिनि कए के आने॥ २॥
बरिस पयोधर धरनि वारि भरि
रयनि महा भय भीमा।
तइअओ चललि धनि तुअ गुन मन गुनि
तसु साहस नहि सीमा॥ ४॥
देखि भवन-भित लिखित भुजॅग-पति
तसु मन परम तरासे।
से सुवदनि कर झपइत फनिमनि
विहुसि आएलि तुअ पासे॥ ६॥
निअ पहु परिहरि अइलि कमल-मुखि
परिहरि निअ कुल गारी।
तुअ अनुराग मधुर मद मातलि
किछु न गुनलि वर नारी॥ ८॥
ई रस-रसिक बिनोद क बिन्दक
कवि विद्यापति गावे।
काम प्रेम दुहु एक मत भए रहु
कखने की न करावे॥ १०॥

२—के=कौन। ३—आने=दूसरा। ४—पयोधर=बादल। भीमा=डरावनि। ५—भित=दीवाल। भुजंग=सर्प। ७—कर=हाथ। फनिमनि=सर्प के मणि को। ७—पहु=प्रभु, प्रीतम। गारी—

( १२२ )

राहु मेघ भए गरसल सूर।
पथ परिचय दिवसहि भेल दूर ॥२॥

नहि वरिसए अवसन नहि होए।
पुर परिजन संचर नहि कोए ॥४॥

चल चल सुन्दरि कर गए साज।
दिवस समागम सपरत आज ॥६॥

गुरुजन परिजन डर करु दूर।
बिनु साहस अभिमत नहि पूर ॥८॥

एहे संसार सार वतु एक।
तिला एक संगम, जाव जिव नेह ॥१०॥

भनइ विद्यापति कविकंठहार।
कोटिहुँ न घट दिवस-अभिसार ॥१२॥

---

गाली, शिकायत। मेघ—कखने " =कब क्या नहीं कराता।

१—मेघ ने राहु बनकर सूर्य को ग्रस लिया है—मेघ के कारण सूर्य हीनप्रभ हो गये हैं। २—पथ परिचय=राह की पहचान। दिवसहि=दिन में ही। ३—अवसन=अवसन्न, समाप्त। मेघ न बरसता बरसता है, न खुल जाता है ४—गाँव में लोग नहीं आते-जाते। ५—कर गए साज=जाकर साज करो—शृंगार करो। ६—दिवस-समागम=दिन का मिलन। सपरत=सम्पूर्ण होगा। ८—अभिमत= मनोवाञ्छा। ९—सार=तत्त्व, सत्य। वतु=वस्तु। १०—एक क्षण के लिये रति-क्रीडा और जीवन-भर प्रेम करना। ११—कोटिहुँ= करोड़ों उपाय करने पर भी। न घट=न घट सकता, नहीं सकता।

( १२३ )

आज पुनिम तिथि जानि मोयँ अएलिहुँ
उचित तोहर अभिसार।
देह-जोति ससि-किरन समाइति
के बिभिनावए पार॥ २॥
सुन्दरि अपनहु हृदय विचारि।
आँखि पसारि जगत हम देखलि
के जग तुअ सम नारि॥ ४॥
तोहें जनि तिमिर हीत कए मानह
आनन तोर तिमिरारि।
सहज विरोध दूर परिहरि धनि
चलु उठि जतए मुरारि॥ ६॥
दूती वचन हीत कए मानल
चालक भेल पँचबान।
हरि-अभिसार चललि वर कामिनि
विद्यापति कवि भान॥ ८॥

---

१—पुनिम पूर्णिमा। अएलिहुँ=मैं आई। २—देह-जोति=शरीर की कांति। ससि-किरन—चन्द्रमा की किरण (में)। समाइति=घुल जायगी, मिल जायगी। के=कौन। बिभिनावए पार=विभिन्न कर सकता है, अलग कर सकता है। ५—जनि=नहीं। तिमिर=अन्धकार। हीत=मित्र। आनन=मुख। तिमरारि=अन्धकार का शत्रु, चन्द्र। ६—जतए=जहाँ। ७—चालक=प्रेरक पँचबान=काम। हरि-अभिसार=कृष्ण से गुप्त मिलन करने को।

अरुन किरन किछु अम्बर देल।
दीप क सिखा मलिन भए गेल ॥२॥
छड तञ माधव जएबा देह।
राखब [illegible]हिअ गुपुत सनेह ॥४॥
दुरजन जागत परिजन कान।
सगर चतुरपन होएत मलान ॥६॥
भमर कुसुम रमि न रह अगोरि।
केओ नहि बेकत करए निअ चोरि ॥८॥
अपनयँ धन हे धनिक धर गोए।
परक रतन परगट कर कोय ॥१०॥
फाव चोरि जौं चेतन चोर।
जागि जाए पुर परिजन मोर ॥१२॥
भनइ विद्यापति सखि यह सार।
से जीवन जे पर उपकार ॥१४॥

---

१-अरुन किरन=सूर्य की किरण। अम्बर=आकाश। २-सिखा=लौ,टेम। ३--तज छोड़ो। जएबा देह=जाने दो। ४--गुपुत=गुप्त, छिपा हुआ। ६--सगर=सब। मलान=म्लान, मलिन। ७--भमर=भौंरा। रमि=रमण कर, विहार कर। अगोरि=अगोरकर रहना। ८--बेकत=व्यक्त, प्रकट। ९--१०--धनी लोग अपने धन को भी छिपाकर रखते हैं। फिर दूसरे के धन को कहीं कोई प्रकट करता है? ११--फाव=खबरा, शोभना। चेतन=चतुर। १३--सार=तत्व।

(१२५)

दुहु रुप लावनि मनमथ मोहनि
निरखि नयन भुलि जाय।
रजनि-जनित रति बिरम अलापन
अलप रहल दुहु गाय ॥२॥
चाँचर कुन्तल ताहे कुसुम-दल
लोलत आनहि भाँति।
दुहु दुहु हेरि मुख हृदय बाढ़ए सुख
बोलब भूलत पाँत ॥४॥
निज निज मन्दिर नागरि नागर
चलइत करु अनुबन्ध।
विरह-विषानल दुहु तनु जारल
लोचन लागल धन्द ॥६॥
भीतक चीत पुतुलि सन दुहु जन
रहल विसायक वेला।
प्रेम-पयोनिधि उछलि उछलि पड़
चेतन अचेतन भेला ॥८॥
दुहु जन चोत-रीत हेरि सहचरि
छन छन गगनहि चाय।
रजनि पोहाओल सब जन जागल
से डर अधिक डराय ॥ १० ॥
सेखर बुझि तब करि कत अनुभव
दुहु सँग भंग कराब।
निज निज मन्दिर गमन करल दुहु
गुरुजन भेद न पाव ॥ १२ ॥

( १२६ )

मन्दिर अछलौं सहचरि मेलि।
परसंगे रजनि अधिक भई गेलि ॥ २ ॥
जब सखि चललहु अपन गेह।
तब मझु नींद भरल सब देह ॥ ४ ॥
सूति रहल हम करि एक चीत।
दैव-विपाक भेल विपरीत ॥ ६ ॥
न बोल सजनि सुन सपन-सम्बाद।
हँसइत केहु जनि कर परिवाद ॥ ८ ॥
विषाद पड़ल मझु हृदयक माँझ।
तुरित घोचारलौं नीविक काज ॥१०॥
एक पुरुष पुनु आओल आगे।
कोप अरुन आँखि अधरक दागे ॥१२॥
से भय चिकुर चीर आनहि गेल।
कपाल काजर मुख सिंदुर भेल ॥ १४ ॥
अतर कइव केह अपजस गाव।
विद्यापति कह के पतिआव ॥ १६ ॥

---

१—अछलौं = मैं थी। सहचरि = सखी। २—परसंगे = बातचीत में। रजनि = रात। ५—सूति रहल = सो रही। चीत एक करि = चित्त एकाग्र करके। ६—विपाक = फल। ७—सपन = स्वप्न। ८—परिवाद = प्रवाद, शिकायत। १०—घोचारलौं = शिथिल कर दिया। नीविक काज = नीवी का बंधन। १२—अरुन = लाल। अधरक दागे = ओष्ठ पर चिह्न बना दिया।

( १८७ )

कुसुम तोरए गेलहुँ जाहाँ।
भमर अधर खंडल ताहाँ॥ २॥
तेँ चलिएलहुँ जमुना तीर।
पवन हरल हृदय चीर॥ ४॥
ए सखि सरुप कहल तोहि।
आनु किछु जनि बोलसि मोहि॥ ६॥
हार मनोहर बेकत भेल।
उजर बरग सबअ लेल॥ ८॥
तेँ धसि मजूर जोड़ल झाँप।
नखर गाड़ल हृदय काँप॥ १०॥
भन विद्यापति उचित भाग।
बचन पाटव कपट लाग॥ १२॥

---

१३—ते भय=उस डर से। चिकुर=केश। चीर=साड़ी। आनहि गेल=दूसरे ही ढग का हो गया। १४—कपाल=मस्तक। १५—अंतर=हृदय की बात। १६—पतिआएत=विश्वास करेगा।

१—कुसुम=फल। गेलहुँ=मैं गई। २—भमर=भौंरा अधर=ओष्ठ। ३—तेँ=वहाँ से। ४—हृदय चीर—वक्षःस्थल की साड़ी, अंचल। ५—सरुप=सत्य। आनु=अन्य। ७—बेकत=व्यक्त, प्रकट। उजर=उज्ज्वल। बरग=सर्प। ९—झाँप जोड़ल=कपट पड़ा। १०—नखर गाड़ल=नख गड़ा गया। १२—पाटव=पटुता, चतुरता।

( १२८ )

सखि हे तोहे हमर बहु सेवा।
ऐसनि बानि कबहु जनि बोलबि
जाति कुल किए मोर लेवा ॥ २ ॥
गोकुल नगर कान्ह रति-लम्पट
जौबन सहज हमारा।
तुहु सखि रभसि मोहे जनि बोलबि
लोक करब पतिआरा ॥४ ॥
केशर कुसुम हेरि हम कौतुक
भुज जुग मेटल ताहि।
दाड़िम भरम पयोधर ऊपर
पड़लहु कीर लोभाहि ॥ ६ ॥
चकित उभय भुज इति उति पेखल
तैं बेम भए गेल आन।
इथे परिबाद कहलि मोहे वैरिनि
इह कबि सेखर भान ॥ ८ ॥

---

१—हे सखि, मैं तुम्हारी बहुत सेवा करूँगी। २—बानि=बोली। जाति कुल ''=मेरा जाति कुल क्यों लोगी, क्यों नष्ट करोगी। ४—रभसि=दिल्लगी में। पतिआरा—विश्वास। ५—केशर के फूल देखकर, कौतुकवश, उसे दोनो हाथों से मसल दिया [जिस कारण मेरे अंगों में अंगराग लगे दीख पड़ते हैं]। ६—अनार समझकर सुग्गे मेरे कुचों पर टूट पड़े। [उनकी चोंचो के आघात से कुछ क्षतविक्षत हो गये, जिसे तुम नख रेखा समझ रही हो]। ७—उभय=

ननदी सरुप निरुपह दोसे।
बिनु बिचार बेभिचार बुझओबह
सासू करतन्हि रोसे॥४॥
कौतुक कमल नाल सयँ तोरल
करए चाहल अवतसे।
रोष कोष सयँ मधुकर आओल
तेहि अधर करु दसे॥४॥
सरवर-घाट बाट कंटक-तरु
देखहि न पारल आगू।
साँकरि बाट उबटि कहु चललहु
ते कुच कंटक लागू॥६॥

---

१४—वचन कओसल = वचन-चातुरी। वाद=तुकबन्दी।

१—सरुप = स्वरूप, आकृति। निरुपह = निरूपण करती हो मेरी ननद, तुम आकृति देखकर उसके दोष लगती हो। २—बेभिचार = व्यभिचार, पाप कर्म। बुझओबह = समझाओगी। रोसे=रोष। ३—नाल सयँ = मृणाल से। अवतंस = सिर का आभूषण। ४—रोष=क्रोधित होकर। कोष=कमल का भीतरी भाग। मधुकर = भौंरा। तेहि=उसीने। दसे करु= काट लिया (जिससे ओठ मलिन हो गए) ५—सरवर = तालाब। बाट = राह। कंटक तरु=काँटों के पेड़। देखहि न पारल=देख न सकी। आगू= आगे। ६—साँकरि=सकीर्ण पतली। ते=इसमें। कुच = स्तन।

गरुअ कुम्भ सिर थिर नहि थाकए
तेँ उधसल केस-पास।
सखि जन सयँ हम पाछे पड़लिहु
तेँ भेल दीघ निसास॥ ८॥
पथ अपवाद पिसुन परचारल
तथिहु उतर हम देला।
अमरख चाहि वैरज नहि रहलेँ
तेँ गदगद सर भेला॥१०॥
भनइ विद्यापति सुन बर जौवति
ई सभ राखल गोई।
ननदी सयँ रस रीति बढावह
गुपुत बेकत नहि होई॥१२॥

---

७—गरुअ=भारी। कुम्भ=घड़ा। सिर थिर नहि थाकए=सिर स्थिर नहीं रहता। उधसल=शिथिल हो गया। ८—सयँ=से। पीछे पडिलिहु=पीछे पड़ गई। दीघ भेल=तीव्र हुआ। निश्वास=ऊँची साँस, उच्छ्वास। मैं सखियों के पीछे पड़ गई, अतः दौड़कर उन्हें पाने की चेष्टा करने के कारण साँस जल्दी-जल्दी आ रही है। ९—पथ = राह। अपवाद = शिकायत। पिसुन = दुष्ट। परचारल = प्रचारित किया, फैलाया। तथिहु = वहाँ। उत्तर देला = उत्तर दिया। १०—अमरख चाहि = अमर्ष वश, क्रोध के आवेग से। गदगद सर = भर्राई आवाज। ११—ई सभ=यह सब। गोई = छिपाकर। गुपुत बेकत नहि होई= जो प्रकट है, वह छिप नहीं सकता।

१३१

जाहि लागि गेल हे ताहि कहाँ लइलि हे
ता पति बैरि पितु काहाँ।
अछलि हे दुख सुख कहह अहन मुख
भूषन गमओलह जाहाँ ॥ २ ॥
सुन्दरि, कि कए बुझाओब कंते
जन्हिका जनम होइत तोहे गेलिहु
अइलि हे तन्हिका अंते ॥ ४ ॥
जाहि लागि गेलहु से चलिआएल
तें मोयँ धाएल नुकाई।

---

१—जाहि लागि=जिसके लिये (जल के लिये)। गेलि=गई। ताहि=उसे। कहाँ लाइलि=कहाँ लाई (नहीं लाई)। ता पति बैरि पितु काहाँ=उसके (जल के) पति=समुद्र, समुद्र का वैरी=अगस्त्य, अगस्त्य का पिता=घट, घड़ा; घड़ा—घड़ा=कहाँ है ? २—अछलि=थी। भूषण=अगराग आदि। गमओलह=खो दिया। जहाँ अगराग आदि। (रति क्रीड़ा की मस्ती में) नष्ट हो गये, वहाँ के सुख-दुख अपने ही मुख से कहो। ३—कि कए=क्या कहकर। बुझाओब=समझाओगी। ४—जन्हिका जनम होइत=जिसका (दिन का) जन्म होते ही—प्रातःकाल हो। अइलि हे तन्हिका अन्ते=उसके (दिन के) अन्त में—संध्या को आई। ५—जिसके लिये (जल के लिये) मैं गई, वह (जल-वृष्टि, वर्षा) चला आई—वर्षा होने लगी, जिससे मुझे दौड़कर छिपना पड़ा।

से चलि गेल ताहि लए चललिहु
तेँ पथ भेल अनेआई ॥ ६ ॥
संकर-वाहन खेड़ि खेलाइत
मेदिनि-वाहन आगे ।
जे सब अछलि सँग से सब चललि भँग
उबरि अएलहुँ अति भागे ॥ ८ ॥
आहि दुइ खोज करइ छथि सासुन्हि
से मिलु अपना सगे ।
भनइ विद्यापति सुन वर जौवति
गुपुत नेह रति रगे ॥ १०॥

---

६—से=वह ( जल वृष्टि ) चली गई तब उसे ( जल ) लेकर चली । तेँ=इस कारण । पथ=राह । अनेआई=अन्याय । ७-संकर-बाहन=बैल । खेड़ि खेलाइति=खेल कर रहा था, आपस में लड़ रहा था । मेदिनि वाहन=सर्प । आगे=आगे था । ८—अछलि=थो । भँग=छिटककर । उबरि अएलहुँ=उबर आई, बच आई । भागे=भाग्य से ही । ९—जिन दोनों ( जल और घड़ा ) को खोज सासुजी कर रही हैं, वे दोनों अपने साथियों से मिल गये-( वर्षा हो रही थी कि घड़ा फूट गया-घड़े का पानी वर्षा के पानी में मिल गया । और मिट्टी का घड़ा मिट्टी में मिल गया ) । १०—जौवति=युवती । गुपुत नेह=गुप्त प्रेम । रति-रगं=रति क्रीडा ।

---

When passion and philosophy meet in a single individual, we have a great poet —Browning.

खनहि खन महँघि भइ    किछु अरुन नयन कइ
कपट धरि मान सम्मान लेही।
कनक जयँ प्रेम कपि    पुनु पलटि बाँक छवि
आधि सयँ अधर मधु-पान देहि ॥ ॥
अरेरे इन्दुमुखि अइ न कर    पिअ हृदय खेद हर
कुसुम सर रंग ससार सारा ॥ ३ ॥
वचन बस होसि जनु    ससरि भिन्न होइन तनु
सहज वरु छाडि देव सयन सीमा।
प्रथमे रस भंग भेल    लोभे मुल सोभ गेल
दाँधि भुज-पास पिय धरब गीमा ॥५॥
जदि नयन-कमल-कर    मुकुल कल कान्ति वर
खर नखर-घाव कइ सेहे वेला।
परम पद लाभ सम    मोद चिर हृदय रम
नागरि सुरत सुख अमिअ मेला ॥६।
सरसकवि सुरस भल    चारु तर चतुरपन
नारि आराहिअइ पचबान।
सकल जन सुजन गति    राय लखिमाक पति
रूप नारायन सिवसिंघ जाना ॥ ९ ॥

---

[ मान शिक्षा ] १—महँघि=महँगा । ३—अइ=हठ । कुसुम-सर=कामदेव । ५—गीमा=ग्रीवा, गरदन । ६—यदि नयन रूपी कमल कली का रूप धारण करे—आँखें मिचने लगे—तो उस वक्त नख का विकट प्रहार करना।

( १३३ )

लोचन अरुन बुझल बड़ भेद।
रयनि उजागर गरुअ निवेद ॥२॥

ततहि जाह हरि न करह लाथ।
रयनि गमओलह जन्हिके साथ ॥४॥

कुच कुंकुम मालल हिय तोर।
जनि अनुराग रागिकह गोर ॥६॥

आनक भूषण तोर कलङ्क।
बड़ओ भेद मन्द ओ परसङ्ग ॥८॥

चिट-गुड़ चुपड़लि राड़क पोरि।
लओले लाथ देकल भेल चोरि। १०॥

भनइ विद्यापति वजवहु वाद।
बड़ अपराध मौन पए साव ॥१२॥

---

१—२—उजागर=जागरण । निवेद=जनाता है। लाल आँखों को देखकर मैंने सारा भेद समझ लिया, वे रात को अधिक जागरण प्रगट करती हैं। "रजनि जनित गुरुजागर राग कषायित-मलस निमेषम्—गीतगोविन्द।" ३—ततहि जाह=वहीं जाओ। लाथ=बहाना। ५—६—(उसके) कुच का लगा केसर तुम्हारे हृदय में लिपटा हुआ है। मानो अनुराग के रंग में रंगकर (काले वक्ष स्थल को) गोरा बना दिया हो। ७—आनक =दूसरे का। ८—परसग= प्रसंग, सगधि। ९—चिटि-गुड=गुड चींटी । राड़ =शूद्र की एक उपजाति । पोरि=घर । १०—लाथ लओले=बहाना करने पर । देकल=व्यक्त । १२—वजवहु=बोलना । वाद=व्यर्थ ।

( १५४ ).

कुकुम लओलह नर-त गोइ।
अधरक काजर अएलह धोइ।२।
तइओ न छपल कपट-बुधि तोरि।
लाचन अरुन वेकत भेल चोरि।४।।
चल चल कान्ह बोलह जनु आन।
परतख चाहि अधिक अनुमान।।६।।
कानुक प्रकृति बुझओ गुनसीला।
जस तोर मनोरथ मनसिज-लीला।।८।।
वचन नुकावह वेकत मो काज।
तोय हसि हेरह मोय बड़ लाज।।१०।।
अपथहु सपथ बुझावह राये।
कोन परि खेअम रठ अपराधे।।१२।।
भनइ विद्यापति पिआ अपराध।
उगम्ट न कर मनोरथ साध।।१४।।

---

१—नायिका ने जो अपने नखों से दबोचकर तुम्हारे वक्ष-स्थल पर चिह्न बना दिया था उसे कुंकुम लगाकर छिपा लाये हो। २—अधरक=ओष्ठ का। अएलह =आये हो। ३—छपल=छिपसका। ४—अरुन =लाल। वेकत=व्यक्त, प्रकट। ५—आन=अन्य। ६—परतख=प्रत्यक्ष ७—प्रकृति=स्वभाव। ८—जस=जैसा। मनसिज=कामदेव। ९—नुकावह=छिपाते हो। १०—तुम हँसकर (मेरी ओर) देखते हो, किन्तु मुझे लज्जा आती है। ११—अपथहु=बुरी राह जाने पर भी। १२—कोन परि=किस प्रकार। खेओन=क्षमा करूँगी। १४—उगम्ट=प्रकाश। साध=इच्छा।

( ११५ )

आध आध मुदित भेल दुहु लोचन
वचन बोलत आध आधे ।
रति-आलस सामर तनु झामर
हेरि पुरल मोर साधे ॥२॥
माधव, चल चल चलतन्हि ठाम ।
जसु पद-जावक हृदयक भूषन
अबहु जपत तसु नाम ॥४॥
कत चंदन कत मृगमद कुंकुम
तुअ कपोल रहु लागि ।
देखि सौति अनुरुप कएल विहि
अतए मानिए बहु भागि ॥६॥

---

१—मुदित = मुंदे हुए । २—रति आलस = काम क्रीड़ा-जनित थकावट । सामर = श्यामला । झामर = मलिन । हेरि = देखकर । साधे = हौसला । ३—चल = जाओ । तन्हि ठाम = उसी जगह । ४—जसु = जिसके । पद जावक = पैर का महावर । जिसके पैर का महावर तुम्हारे हृदय आभूषण हुआ है, उसीका नाम तुम अब भी जप रहे हो। [ अकस्मात् कृष्ण के मुंह से उस नायिका का नाम निकल गया था ] । ५—कत = कितना । मृगमद = कस्तूरी । कुंकुम = केशर । कपोल = गाल । ६—अनरूप = समान । ६—मैं तो इसीमें अपना सौभाग्य मानती हूं कि ब्रह्मा ने मुझे एक योग्य सौत दी है ।

( १३६ )

सुन सुन सुन्दरि कर अवधान।
बिनु अपराध कहसि काहे आन ॥२॥
पुजलौं पसुपति जामिनि जागि।
गमन विलम्ब भेल तेहि लागि ॥४॥
लागल मृगमद कुंकुम दाग।
उचरइत मंत्र अधर नहि राग ॥६॥
रजनि उजागर लोचन घोर।
ताहि लागि तोहे मोहे बोलसि चोर ॥८॥
नवकविसेखर कि कहब तोय।
सपथ करह तब परतीत होय ॥१०॥

---

१——अवधान=मनोयोग, ध्यान देना। कहसि काहे आन = दूसरी बात क्यों कह रही हो। पसुपति=महादेव। जामिनि=रात। । ४-गमन=आने में, चलने में। तेहि लागि=उसी लिये। ५——६——उचरइत=उच्चारन करते। राग=लालिमा। कस्तुरी और केशर से शिव की पूजा की शरीर पर उन्हीं के चिह्न हैं। बार बार मन्त्र उच्चारण करने के कारण ओष्ठ की ललाई नष्ट हो गई। ७ रजनि=रात। उजागर=जागरण, घोर=भयानक (लाल) ८——इसी लिये तुम मुझे चोर कहती हो। ९——१०——विद्यापति कहते हैं——तुम क्या कहोगे, जब शपथ करो, तो तुम्हारी बातों पर विश्वास हो।

[ अगले पद में श्रीकृष्ण की विचित्र शपथ पढ़िये और गौर कीजिये ]

---

( १३७ )

ए धनि कामिनि करह संजात।
तुअ कुच हेम-घट हार भुजगिनि
ताक उपर धर हात ॥ २ ॥
तोहे छोड़ि जदि हम परसब कोय।
तुअ हार-नागिनि काटब मोय ॥ ४ ॥
हमर वचन यदि नहि परतीत।
बुझि करह साति जे होय उचीत ॥ ६ ॥
भुज-पास बाँधि जघन-तर तारि।
पयोधर-पाथर हिय दइ भारि ॥ ८ ॥
उर-कारा बाँधि राख दिन-राति।
विद्यापति कह उचित इह साति। १० ॥

१—धनि=बाला। करह संजात=संयत करो, शोक छोड़ो
२—हेम-घट=सोने का घड़ा। भुजंगिनि=सर्पिणी। ताक=उसके
[यदि विश्वास न हो तो शपथ करा लो। सोना छूकर शपथ खाना
प्रामाणिक माना जाता है, सो] तेरे कुच रूपी सोने के घड़े तथा हार
रूपी सर्पिणी के ऊपर हाथ रखकर मैं शपथ खाता हूँ। ३—
छोड़ि=छोड़कर। परसब=स्पर्श करूँगा। कोय=किसी को।
६—साति=शास्ति, दण्ड। ७—भुज-पास=भुजा रूपी जंजीर।
जघन तर=जाँघों के बीच में। तारि=ताड़ना करके, खूब ठोक-
पीट के। ८—स्तनरूपी भारी पत्थर हृदय पर रख दो। ९—उर-
कारा=हृदय रूपी जेलखाने में। राख=रक्खो। १०—इह=यह।
साति=शास्ति, दंड।

अरुन पुरब दिसा बितलि सगर निसा
गगन मगन भेला चंदा ।
मूँदि गेलि कुमुदिन तइयो तोहर धनि
मूदल मुख अरविंदा ॥२॥
चाँद बदन कुवलय दुहु लोचन
अधर मधुरि निरमान ।
सगर सरीर कुसुम तोए सिरिजल
किए दहु हृदय पखान ॥४॥
अस कति करह ककन नहि पहिरह
हार हृदय भेल भार ।
गिरि सम गरुअ मान नहि मुँचसि
अपरुब तुअ बेवहार ॥६॥
अवगुन परिहरि हेरह हरखि धनि
मानक अवधि बिहान ।
राजा सिवसिंघ रूप नरायण
कवि विद्यापति भान ॥८॥

---

१—अरुन=लाल । बितलि=बीत गई । सगरि=सारा,

( १३९ )

मदन कुञ्ज पर बइसल नागर
वृन्दा सखि मुख चाहि ।
जोड़ि जुगुल कर विनति करए कत
तुरित मिलावह राहि ॥ २ ॥
हम पर रोखि विमुख भइ सुन्दरि
जबहु चललि निज गे ।
मदन हुताशन मझु मन जारल
जीव न बाँचइ थेहा ॥ ४ ॥
तुअ अति चतुर शिरोमनि नागर
तोहे कि सिखाओब वानि ।
तुहु बिनु हमर मरम कोन जानत
कइसे मिलाएब आनि ॥ ६ ॥
चन्दन चाँद पवन भेल रिपु सम
वृन्दावन वन भेल ।
कोकिल मयूर झंकार देत कत
मझु मन मनमथ सेल ॥ ८ ॥
छल छल नयन वयन भरि रोअत
चरन पकड़ि गहि जाव ।
हा हा घे धनि हमए न हेरव
सिंह भूपति रस गाव ॥ १० ॥

---

१—चाहि=देखना । २—राहि=राधा । ४—मदन-हुताशन=कामदेव रूपी अग्नि । जीव न बाँचइ थेहा=जीव स्थैर्य

## ( १४१ )

विरह व्याकुल बकुल तरुतर
पेखल नन्द-कुमार रे।
नील नीरज नयन सयँ सखि
ढरइ नीर अपार रे॥ २॥
पेखि मलयज-पङ्क मृगमद
तामरस घनसार रे।
निज पानि-पल्लव मूँदि लोचन
धरनि पड़ असँभार रे॥ ४॥
वहइ मन्द सुगन्द सीतल
मन्द मलय-समीर रे।
जनि प्रलय कालक प्रबल पावक
दहइ सून सरीर रे॥ ६॥
अधिक वेपथ टूटि पड़ खिति
मसृन मुकुता-माल रे।
अनिल तरल तमाल तरुवर
मुच सुमनस जाल रे॥ ८॥
मान-मनि तजि सुदति चलु जहि
राए रसिक सुजान रे।
सुखद स्तुति अति मरम दरडक
कवि विद्यापति भान रे॥१०॥

१—बकुल=मौलिश्री, गनसरी। २—नीरज=कमल। ३
यज=चन्दन। मृगमद=कस्तूरी। तामरस=कमल।

रामा, कि अब बोलसि आन।
तोहर चरन सरन से हरि
अबहु मेटह मान ॥ १ ॥
गोबर्धन गिरि वाम कर धरि
कएल गोकुल पार।
बिरह खे खिन करक कंकन
गरुअ मानक भार ॥ ४ ॥
दमन काली कएल जे जन
चरन जुगल-बरे।
अब भुजंगम भरम भूलल
हृदय हार न धरे ॥ ६ ॥
सहज चातक छाड़ए न ब्रत
न बइसे नदी तीर।
नविन जलधर-वारि बिनु
न पिवए तासरि नीर ॥८॥

---

सार=कपूर। ४—पानि=हाथ। ६-पावक=अग्नि। सून=शून्य। ७-लेपन=चर्चित। क्षिति=पृथ्वी। मसृन=चिकना। ८-पानिल-तरल वायु द्वारा आन्दोलित। गुंज=गिरना। सुमनस=फूल। ९—सुदति=सुन्दरी। १० सुति=सुनने से। दंडक=इस छन्द का नाम दंडक है।

१—रामा=सुन्दरी। आन=अन्य। ४—करक=हाथ का। गरुअ=अधिक, भारी। ६—दमन=दलित, नष्ट। बरे=श्रेष्ठ। भुजंगम=सर्प। ७—बरत=व्रत। बइसे=बैठना। जलधर=बादल।

( १४३ )

सखि हे बूझल कान्ह गोआर।
पितरक टाँड़ काज दहु कओन लह
ऊपर चकमक सार ॥ २ ॥
हम ता कएल मन गेलहि होएत भल
हम छलि सुपुरुख भाने।
तोहर वचन सखि कएल आँखि देखि
अमिअ-भरम विष पाने ॥ ४ ॥
पसुक संग हुन जनम गमाओल
से कि बुझथि रतिरंग।
मधु-जामिनि मोर आज विफल गेलि
गोप गमारक संग ॥ ६ ॥
तोहर वचन कूप धसि जाएब
तैं हमे गेलहु अबाट।
चंदन भरम सिमर आलिगल
सालि रहल हिय काँट ॥ ८ ॥
भनइ विद्यापति हरि बहुबल्लभ
कएल बहुत अपमान।
राजा सिवसिंह रूपनरायन
लखिमा पति रस जान ॥१०॥

२—पितरक=पीतल का। टाँड=हाथ का एक गहना। ३—गेलहि=जाने से। छलि=थी। मधुजामिन=बसंत की रात। ७—अबाट=कुपथ। ८—सिमर=सेमल। ६-बहुबल्लभ=बहुत स्त्रियो के पति।

मधु सम बचन कुलिस सम मानस
प्रथमहि जान न भेला।
अपन चतुरपन पिसुन हाथ देल
गरुअ गरब दुर गेला ॥ २ ॥
सखि हे, मन्द प्रेम परिनामा।
बड़ कर जीवन कएल अपराधिन
नहि उपचर एक ठामा ॥ ४ ॥
झाँपल कूप दखहि नहि पारल
आरति चललहु धाई।
तखन लघु गुरु किछु नहि गूनल
अब पछतावक जाई ॥ ६ ॥
एक दिन अइलहु आन भान हम
अब बूझल अवगाहि।
अपन मूँड अपने हम चाँछल
दोख देब गए काहि ॥ ८ ॥
भनइ विद्यापति सुनु वर जौवति
चित्त गनब तहि आने।
पेमक कारन जीउ उपेखिए
जग जन के नहि जाने ॥१०॥

---

१ — कुलिस=वज्र। ३—पिसुन=दुष्ट। ४-उपचर=शान्ति। ५—आरति=शीघ्रता में। ६—गूनल=समझा। ७ — आन भान=आसमझ। अवगाहि=अन्त प्रवेश करके। ८—चाँछल=छील लिया। १०—उपेखिए=उपेक्षा करो।

( १४५ ),

माधव, दुर्जय मानिन-मानि ।
विपरित चरित्रा पेखि चकरित भेल
न पुछल आधहु वानि ॥ २ ॥
तुअ रूप साम अखर नहि सुनए
तुअ रूप रिपु सम मानि ।
तुअ जन सयँ सम्भास न करई
कइसे मिलाएब आनि ॥ ४ ॥
नील वसन वर, काँचन चुरि कर
पौतिक माल उतारि ।
करि-रद चुरि कर मोति माल वर
पहिरल अरुनिम सारि ॥ ६ ॥
असित चित्र उर पर छल, मेटल
मलयज देह लगाइ ।
मृगमद तिलक धोइ दृगंचल, कच
सयँ मुख सए छपाइ ॥ ८ ॥

---

२—विपरित=उलटा। चकरित=चकित। ३—साम=श्याम (कृष्ण)। अखर=अक्षर। ४—सयँ=से। सम्भास=बातचीत। काँचन चुरि कर=हाथों की काँचन की चूड़ी। पौतिक=फिरोजा, नील मणि। ६—करि रद-चुडी=हाथी के दाँत की चूड़ी। अरुनिम=लाल। सारि=साड़ी। —असित चित्र काला गोदना। छल=था। मलयज=चंदन। ८—मृगमद=कस्तूरी (काली होती है) दृगंचल=आंख के कोने। कच=केश। ९—तील=तिल, तिलक।

एक तील छल चारु चिबुक पर
निन्दि मधुप-सुत सामा।
तृन-अग्रें करि मलयज रजल
ताहि छपाओल रामा ॥१०॥
जलधर देखि चन्द्रातप झाँपल
सामरि सखि नहि पास।
तमाल तरु गन चुना लेपल
शिखि पिक दूरि निवास ॥१२॥
मधुकर डर धनि चम्पक-तरु तल
लोचन जल भरिपूर।
सामर चिकुर हेरि मुकुर पटकल
टूटि भए गेल सत चूर ॥१४॥
तुअ गुन-गाम कहए सुक पंडित
सुनतहि उठल रोसाइ।
पिंजर झटकि फटकि पर पटकल
धाए चपल तहि जाइ ॥१६॥
मेरु सम मान सुमेरु दीप सम
देखि भेल रेनु समान।
विद्यापति कह राहि मनावए
आपु सिधारह कान ॥१८॥

---

चिबुक = ठुड्डी। निन्दि -- -- = जो भौंरे के बच्चे की श्यामता को भी लज्जित करता था। १०—घास के नोक से चन्दन लगाकर उस सुन्दर ने उसे मिटा दिया। ११—जलधर = मेघ। चन्द्रातप =

( १४६ )

मानिनि हम कहिए तुम लागी। १
नाह निकट पाइ जे जन वंचए
तेकर बढ़हि अभागी ॥ २ ॥
दिनकर-बन्धु कमल सब जानए
जल तेहि जीवन होई।
पङ्क बिहिन तनु भानु सुखावए
जल पटाव बरु कोई ॥ ४ ॥
नाह समीप सुखद जत वैभव
अनुकुल होएत जोई।
तेकर विरह सकल सुख सम्पद
खन खन दगधए सोई ॥ ६ ॥
तुहु धनि गुनमति बूझ करह रति
परिजन ऐसन भास।
सुनइत राहि हृदय भेल गदगद
अनुमति कएल प्रगास ॥ ८ ॥

---

खोवा। १२—काले तमाल के वृक्ष को चूने से पोत दिया और (काले) मयूर तथा कोयल को खदेड दिया। १३—चिकुर=केश। मुकुर—आईना। १४—सत खूर=सौ टुकडे। १५—गाम=समूह। सुक=सुगा। रोसाइ=क्रोधित होकर। फटिक=स्फटिक पत्थर। १७—रेनु=धूल।

१—तुम लागी=तुम्हारे लिये। २-नाह=पति। ३-दिनकर=सूर्य। ४—बिहिन=हीन। भानु=सूर्य। पटाव=छिडकना। ६-दगधए=जलाता है।

( १४७ )

मानिनि मान उचित नहि माने
एखनुक रंग एहन सन लगइछ
जागल पए पँचबान ॥ २ ॥
जूड़ि रयनि चकमक करु चाँदनि
एहन समय नहि आन ।
एहि अवसर पिय-मिलन जेहन सुख
जकरहि होए से जान ॥ ४ ॥
रभसि-रभसि अलि बिलसि बिलसि करि
करए मधुर मधु पान ।
अपन अपन पहु सबहु जेमाओलि
भूखल तुअ जजमान ॥ ६ ॥
त्रिवलि तरंग सितासित संगम
उरज सम्भु निरमान ।
आरति पति मँगइछ परतिग्रह
करु धनि सरबस दान ॥ ८ ॥
दीपक-दिप सम थिर न रहय मन
दृढ़ करु अपन गेआन ।
संचित मदन वेदन अति दारुन
विद्यापति कवि भान ॥ १० ॥

---

२—इस समय का समा (रंग) कुछ ऐसा मालूम होता है, मानो कामदेव सोते से जग पड़ा हो। ३—जूड़ि=शीतल। ४—जेहन=जैसा। जकरहि=जिसको। ६—रभसि=उमंग में आकर।

( १४८ )

अखिल लोचन तम-ताप-बिमोचन
उदयति आनन्दकन्दे।
एक नलिनि-मुख मलिन करए जदि
इथे लागि निन्दह चन्दे॥ २॥

सुन्दरि, बूझल तुअ प्रतिभाति।
गुन गन तेजि दोष एक घोषसि
अन्त अहीरनि जाति॥ ४॥

सकल जीव-जन जीव समीरन
मन्द सुगन्ध सुसीते।
दीपक-जोति परस जदि नासए
इथे लागि नीन्द मारुते॥ ६॥

---

अलि = भौंरा। ६—पहु = प्रीतम। जेमाओलि = खिलाया। ७—त्रिवली की तरंग में गंगा यमुना (हार और रोमावलि) का संगम हुआ है, जहाँ कुच रूपी शिव की भी स्थापना है। ८—आरति = आर्त, व्याकुल। परतिग्रह = प्रतिग्रह = दान। ९—दीपक-सिख = दीपक की शिखा, लौ। १०—मदन = कामदेव।

१—अखिल = समूचा (संसार)। तम = अंधकार। ताप = गर्मी, ज्वाला। विमोचन = नाश करनेवाला। उदयति = उगता है। कंद = मूल, जड़। २—नलि = कमलिनी। इथे = इसलिये। निन्दह = निंदा करती हो। ३—प्रतिभाति = बुद्धि। ४—घोषसि = बार-बार कहना। ५—जीव-जन = प्राणी। जीव = प्राण। समीरन = वायु। ६—परस = स्पर्श। नीन्द = निन्दा। करना। मारुते = पवन को।

स्थावर जगम कीट पतंगम
सुखद जे सकल सरीरे।
कागद पत्र परस जओं नासए
इथे लागि निन्दह नीरे ॥८॥
खन-खन सकल कुसुम मन तोषए
निसि रहु कमलिनि सगे।
चम्पक एक जइओं नहि चुम्बए
इथे लागि निन्दह भृंगे ॥१०॥
पाँच पाँच गुन दस गुन चौगुन
आठ दुगुन सखि माझे।
विद्यापति कान्हु आकुल तो बिनु
विषाद न पावसि लाजे ॥१२॥

---

७—स्थावर=वृक्ष आदि अचल जीव। जगम=मनुष्य आदि चलनेवाले जीव। कीट=कीड़े। पतंगम=फतिंगे आदि। ८—कागद पत्र=कागज के पन्ने। परस=स्पर्श। जओ=यदि। नीर=पानी। ९—खन=क्षण। कुसुम=फूल। तोषए=संतुष्ट करता है। निसि=रात। १०—चम्पक=चम्पा। जइओ=यदि। भृंग=भौंरे को। ११—(५×५×१०×४×८×२)=१६००० सखियों के मध्य में। १२—कान्हु=श्रीकृष्ण। विषाद=दुःख। पावसि=पाती हो।

---

'सा वनिता सा वनिता दस्या चन्दोरिव दर्शनेनापि।
यस्याः [illegible] तरल तरल च [illegible] भवन्ति॥"

( १४६ )

चानन भरम सेवलि हम सजनी
पूरत सब मनकाम।
कंटक दरस परम भेल सजनी
सीमर भेल परिनाम ॥२॥
एकहि नगर बसु माधव सजनी
पर-भामिनि बस भेल।
हम धनि पहन कलावति सजनी
गुन गौरव दुर गेल ॥४॥
अभिनव एक कमल फुल सजनी
दौना नीमक डार।
सेहो फुल ओतहि सुखायल छथि सजनी
रसमय फुलल नेवार ॥६॥
विधि वस आज आएल सजनी
एत दिन ओतहि गमाय।
कोन परि करब समागम सजनी
मोर मन नहि पतिआय ॥८॥
भनई विद्यापति गाओल सजनी
उचित आओत गुनगाइ।
उठ बधाव करु मन भरि सजनी
आज आओत घर नाह ॥१०॥

---

१—चानन=चंदन। भरम=भ्रम से। सेवलि=सेवा की। २—कंटक=काँटा। सीमर=सेमल। ३—पर-भामिनि=

सजनी अपद न मोहि परबोध ।
तोड़ि जोड़िअ जहाँ गाँठ पड़ए तहाँ
तेज तम परम विरोध ॥ २ ॥
सलिल सनेह सहज थिक सीतल
ई जानए सब कोई ।
से जदि तपत कए जतने जुड़ाइअ
तइओ विरत रस होई ॥ ४ ॥
गेल सहज हे कि रिति उपजाइअ
कुल—ससि नीली रंग ।
अनुभवि पुनु अनुभवए अचेतन
पड़ए हुतास पतंग ॥ ६ ॥

दूसरे की स्त्री । ४—एहनी=ऐसी । दुर गेल=दूर हो गया । ५—एक नये कमल के फूल को (अर्थात् मुझे) नीम की डाली पर डाल दिया, वह वहाँ सूख गया, और नेवार का फूल रसयुक्त होकर खिला । ७—छथि=है । ओतहि=वहीं । ८-समागम=भेंट । १०-आओत-आवेगा ।

१ - अपद=अस्थान अनुचित रूप से । परबोध=समझाओ । २—सहज सीतल थिक =स्वभावत ही ठंढा है । ४—तपत कए गर्म करके । जतने=यत्नपूर्वक । जुड़ाइअ=ठंढा कीजिये । तइओ=तोभी । विरत रस=रसहीन । ५—कुल-रूपी चंद्रमा में नीला धब्बा रह जाने पर तथा कितना भी प्रयत्न करने पर क्या उसमें स्वाभाविक रंग उत्पन्न हो सकता है । ६—अनुभवि=अनुभव करके । पुनु=पुनः । अनुभवए=अनुभव करता है । हुतास=अग्नि ।

( २५१ )

कबहु रसिक सयँ दरसन होए जनु
दरसन होए जनु नेह।
नेह विछोह जनु काहुक उपजए
विछोह धरए जनु देह ॥ २ ॥
सजनी दुर करु ओ परसंग।
पहिलहि उपजइत प्रेमक अकुर
दारुन विधि देल भंग ॥ ४ ॥
दैवक दोष प्रेम जदि उपजए
रसिक सयँ जनु होय।
कान्ह से गुपुत नेह करि अब एक
सबहु सिखाओल मोय ॥ ६ ॥
एहन औषध सखि कहिं नहि पाइअ
जनि जौवन जरि जाव।
असमंजस रस सहए न पारिअ
इह कवि सेखर गाव ॥ ८ ॥

---

सयँ=से । जनु=नहीं । २—विछोह=जुदाई । काहुक=किसीको । ३—दुर करु=अलग करो, बंद करो । परसग=विषय, बातचीत । ४—दारुन = कठोर । भग देल = तोड़ डाला, कुचल डाला । ५—दैवक दोष = विधि विडम्बना से । ६—कृष्ण से गुप्त प्रेम करके मैं यही एक शिक्षा लोगों को देती हूँ । ७—ऐसी दवा में कहीं भी नहीं पाती, जिसके खाने से यह जवानी जल जाती । ८—असमजस=दुविधा । सहए न पारिअ=सहा नहीं जाता ।

जनम होअए जनु, जौं पुनि होई
जुवती भए जनमए जनु कोई ॥ २ ॥
होई जुवति जनु हो रसमंति।
रसओ वुझए जनु हो कुलमंति ॥ ४ ॥
इ धन माँगओं विहि एक पए तोहि।
थिरता दिहह अवसानहु मोहि ॥ ६ ॥
मिलि सामी नागर रसधार।
परवस जनु होए हमर पिआर ॥ ८ ॥
होए परवस कुछ वुझए विचारि।
पाए विचार हार कआन नारि। १०।
भनइ विद्यापति अछ परकार।
दद-समुद हीअ जीव दए पार ॥१२॥

---

१—जौं=यदि। जनु=नहीं। २—जुवती=नौजवान स्त्री। ३, ४—यदि युवती होकर जन्म मिले तो सुरसिका न हो, और यदि सुरसिका हो तो ऊँचे कुल की नहीं हो। ५-इ=यह। धन=(यहाँ) वरदान। विहि=ब्रह्मा। एक पए=एक ही। ६-थिरता=स्थिरता। दिहह=देना। अवसानहु=अन्तिम अवस्था में भी। ७—सामी=स्वामी, पति। नागर=चतुर। रसधार=रसिक। ८—परवस=दूसरे के वश। ९—१०—यदि परवश भी हो जाय तो कुछ समझ बूझ रखले, क्योंकि समझ बूझ होने पर (वह निश्चय कर सकेगा कि) कौन स्त्री गले का हार हो सकती है। ११—अछ=है। परकार=उपाय। दद=कलह। समुद=समुद्र। प्राण देकर कलह रूपी समुद्र से पार हो जाओ।

( १५३ )

चरन-नखर मनि-रंजन छांद ।
धरनि लोटायत गोकुलचांद ॥ ४ ॥
ढरकि ढरकि परु लोचन नोर ।
कतरुप मिनति कएल पहु मोर ॥ ४ ॥
लागल कुदिन कएल हम मान ।
अवहु न निकसए कठिन परान ॥ ६ ॥
रोस तिमिर अत वेरि किए जान ।
रतनक भए गेल गौरिक भान ॥८॥
नारि जनम हम न कएल भागि ।
मरन सरन भेल मानक लागि ॥१०॥
विद्यापति कह सुनु धनि राइ ।
रोअसि काहे कह भल समुझाइ ॥१२॥

---

१, २—मेरे चरण के नख रूपी मणि को रंजित करने के बहाने वह गोकुलचन्द ( श्रीकृष्ण ) पृथ्वी में लोट गया। ३—नोर =आंसू। ४—कतरुप=कितने प्रकार से। मिनति=बिनय। पहु=प्रीतम। ६—निकसए=निकलता है। ७, ८—क्रोध रूपी अन्धकार में मैं उस समय क्या जानने गई, रत्न को मैंने गेरू मिट्टी समझा। ९—भागि=भाग्य। १०—मान के कारण मुझे मृत्यु की शरण लेनी पड़ी। ११—राइ=राधा। १२—रोअसि=रोती है। काहे=किसलिये। भल समुझाइ=अच्छी तरह समझाकर।

( १५४ )

धनि भलि मालिनि सखि गन मॉफ ।
अनुनय करइत उपजए लाज ।। २ ।।
पिरितक आरति विरति न सहई ।
इंगित भंगिय दुहु सब कहई ।। ४ ।।
राहि सुचेतनि कान्हु सयान ।
मनहि समाधल मन अभिमान ।। ६ ।।
अधर मुरलि जौं धएल मुरारि ।
फोइ कवरि धरि बांधि समारि ।। ८ ।।
जौं निज पुर-पथ धएल मुरारि ।
सखि लखि अनतए चलु वर नारि ।।१०।।
हरि जब छाया कर धनि पाय ।
धनि संभ्रम वइसलि कर लाय ।।१२।।
कह कवि सेखर वुझय सयान ।
इंगित रस पसारल पंचवान ।।१४।।

---

१—धनि=बाला । ३—आरति=आतुरता, शीघ्रता। प्रेम की आतुरता उदासीनता नहीं सहती। ४—इंगित भंगिए=इशारे से। ५—राहि=राधा, सुचेतनि=सुचतुरा। ६—समाधल=समाधान किया। ८—फोइ=खुले हुए, कवरि=केश, धनि=बाला। समारि=सँभालकर। ९—पुर-पथ=गाँव का रास्ता। १०—अनतए=अन्यत्र। सखियों को ओर देखकर (वह चतुर स्त्री) दूसरी ओर चली। ११—जब श्रीकृष्ण (रास्ते में) राधा को पाकर उनपर छाया की तब राधा लजाकर उनका हाथ पकड़ बैठ गई।

( १५५ )

## ( श्रीकृष्ण का मान )

राधा-माधव रतनहि मंदिर
निवसय सयनक सूख।
रस रस दारुन दंद उपजल
कान्ह चलल तब रूस॥ २॥
नागर अचल कर धरि नागरि
हँसि मिनती करु आधा।
नागर-हृदय पाँचसर हनलक
उरज दरसि मन बाधा॥ ४॥
देख सखि झूटक मान।
कारन किछुओ बुझए न पाइए
तब काहे रोखल कान॥ ६॥
रोख समापि पुन रहस पसारल
भेल मंमथ पंचबान।
अवसर जानि मनावथि राधा
कवि विद्यापति मान॥ ८॥

---

१—रतनहि=रत्न का बना। निवसय=निवास करते हैं। सयनक सुख=शय्या के सुख में—मिलनानन्द में। २—रस-रस=धीरे धीरे। दारुन=कठोर। दंद=कलह। रूस=रूठकर। ३—अंचल=चादर की खूँट। कर=हाथ। ४—पाँचसर=कामदेव। हनलक=मारा। उरज=कुच। दरसि=देखकर। मन-बाधा=मन में बाधा उपस्थित हुई, मन चंचल हो उठा। ६—रोखल=क्रुद्ध

( १५६ )

एत दिन छलि नव रीति रे।
जल मीन जेहन पिरीति रे॥ २॥
एकहि वचन बीच भेल रे।
हँसि पहु उतरो न देल रे॥ ४॥
एकहि पलँग पर कान रे।
मोर लेख दूर देस भान रे॥ ६॥
जाहि वन केओ नहि डोल रे।
ताहि वन पिया हँसि बोल रे॥ ८॥
धरब योगिनिया के भेस रे।
करब में पहुक उदेस रे॥ १०॥
भनइ विद्यापति भान रे।
सुपुरुष न कर निदान रे॥ १२॥

---

हुआ। ७--समाधि=समाप्त कर। रहस पसारब=काम क्रीडा में लगा। मधथ=मध्यस्थ, पञ्च। ८--सब समय जानकर राधा मानवती बन गई। भान=कहते है।

१--एत=इतने। छलि=थी। नव=नवीन। २--मीन=मछली। जेहन=जैसा। ३--बीच भेल=अन्तर पड गया। ४--पहु=प्रीतम। उतरो=उत्तर भी। ५--कान=कन्हैया, कृष्ण। ६--मोर लेख=मेरे लिये। भान=मालूम होता है। ७--केओ=कोई। डोल=आता जाता है। ९--धरब=रहूँगी। जोगिनीया=योगिनि। १०--पहुक=प्रीतम का। उदेस=तलाश। ११--निदान=अंत।

---

( १५७ )

जतहि प्रेम रस ततहि दुरन्त।
पुन कर पलटि पिरित गुनमन्त ॥ २॥
सबतहु सुनिये अइसन बेवहार।
पुनु टूटए पुनु गाँथिए हार ॥ ४॥
ए कन्हु, कन्हु तोहहि सयान।
बिसरिय कोप करए समधान ॥ ६॥
प्रमक अंकुर तोहे जल देल।
दिन दिन बाढ़ि महातरु भेल ॥ ८॥
तुअ गुन न गुनल सउतिन आछ।
रोपि न काटिए बिषहुक गाछ ॥ १०॥
जे नेह उपजल प्रानक ओल।
से न करिअ दुर दुरजन बोल ॥१२॥
जगत विदित भेल तोह हम नेह।
एक परान कएल दुइ देह ॥१४॥
भनइ विद्यापति न कर उदास।
बड़क वचन करिए विसवास ॥१६॥

---

१,—२— जहाँ प्रेम-रस है, वहीं दौरात्म्य कलह भी है। अतः गुणवान् एक बार टूटने पर पुन प्रीति करते हैं। ३—सबतहु= सर्वत्र ही। ६—समधान=समाधान। ७—तोहे=तुमने गुण कुछ न देखा और सौतिन कर लाये। १०—बिषहुक गाछ=विष का भी वृक्ष। ११—प्राणक ओल=प्राणों की ओर, अन्तस्तल में। १२—दुर=दूर, भिन्न। १३—तोह हम—तुम्हारा और मेरा।

( १५८ )

की हम साँझक एकसरि तारा
भादव चौठिक ससी।
इथि दुहु माझ कओन मोर आनन
जे पहु हेरसि न हसी। २॥
साए साए कहह कहह कन्हु कपट करह जनु
कि मोरा भेल अपराधे॥
न मोयँ कबहु तुअ अनुगति चुकलिहुँ
बचन न बोलल मंदा।
सामि समाज प्रेम अनुरंजिए
कुमुदिनि सन्निधि चंदा॥ ५॥
भनइ विद्यापति सुनु बर जौवति
मेदिनि मदन समाने।
राजा सिवसिंघ रूपनरायन
लखिमा देवि रमाने॥ ७॥

---

१—२—क्या मैं संध्याकाल की अकेली तारा हूँ (जिसे लोग देखना नहीं चाहते) या मैं भादो शुक्ल चतुर्थी का चन्द्रमा हूँ (जिसे देखने से कलंक लगता है)। मेरा मुख इन दोनों में क्या है, जो हे प्रियतम, उसे तुम हँसकर नहीं देखते। (कैसा अचरज तक है!) ३—साए=सखि। कहह=कहो। कन्हु=श्रीकृष्ण। ४—अनुगति=पीछे जाना—आज्ञा मानना। सामि=स्वामी, पति। अनुरंजिए=अनुरंजन किया, निभाया। सन्निधि=निकट। ५—मेदिनि-मदन=पृथ्वी में कामदेव-स्वरूप।

( १५७ )

जतहि प्रेम रस ततहि दुरन्त।
पुन कर पलटि पिरित गुनमन्त ॥ २ ॥
सबतहु सुनिये अइसन बेवहार।
पुनु टूटए पुनु गाँथिए हार ॥ ४ ॥
ए कन्हु, कन्हु तोहहि सयान।
बिसरिय कोप करए समधान ॥ ६ ॥
प्रमक अंकुर तोहे जल देल।
दिन-दिन बाढ़ि महातरु भेल ॥ ८ ॥
तुअ गुन न गुनल सउतिन आछ।
रोपि न काटिए बिषहुक गाछ ॥ १० ॥
जे नेह उपजल प्रानक ओल।
से न करिअ दुर दुरजन बोल ॥१२॥
समत विदित भेल तोह हम नेह।
एक परान कपल दुइ देह ॥१४॥
भनइ विद्यापति न कर उदास।
बड़क वचन करिए बिसवास ॥१६॥

---

१,—२— जहाँ प्रेम-रस है, वहीं दौरात्म्य कलह भी है। अतः गुणवान् एक बार टूटने पर पुनः प्रीति करते हैं। ३—सबतहु= सर्वत्र ही। ६—समधान=समाधान। ७—तोहे=तुमने गुण कुछ न देखा और सौतिन कर लाये। १०—बिषहुक गाछ=विष का भी वृक्ष। ११—प्राणक ओल=प्राणों की ओर, अन्तस्तल में। १२—दुर=दूर, भिन्न। १३—तोह हम—तुम्हारा और मेरा।

( १५८ )

की हम साँझक एकसरि तारा

भादव चौठिक ससी।

इथि दुहु माझ कओन मोर आनन

जे पहु हेरसि न हसी। २॥

साए साए कहह कहह कन्हु कपट करह जनु

कि मोरा भेल अपराधे॥

न मोयँ कबहु तुअ अनुगति चुकलिहुँ

बचन न बोलल मंदा।

सामि समाज प्रेम अनुरंजिए

कुमुदिनि सन्निधि चंदा॥ ५॥

भनइ विद्यापति सुनु बर जौवति

मेदिनि मदन समाने।

राजा सिवसिंघ रूपनरायन

लखिमा देवि रमाने॥ ७॥

---

१—२—क्या मैं संध्याकाल की अकेली तारा हूँ (जिसे लोग देखना नहीं चाहते) या मैं भादो शुक्ल चतुर्थी का चन्द्रमा हूँ (जिसे देखने से कलंक लगता है)। मेरा मुख इन दोनों में क्या है, जो हे प्रियतम, उसे तुम हँसकर नहीं देखते। (कैसा अच्छा तर्क है!) ३—साए=सखि। कहह=कहो। कन्हु=श्रीकृष्ण। ४—अनुगति=पीछे जाना—आज्ञा मानना। सामि=स्वामी, पति। अनुरंजिए=अनुरंजन किया, निभाया। सन्निधि=निकट। ५—मेदिनि-मदन=पृथ्वी में कामदेव-स्वरूप।

( १५९ )

करतल कमल नयन ढर नीर।
न चेतए समरन कुंतल चीर ॥ २ ॥
तुअ पथ हेरि-हेरि चित नहिं थीर।
सुमिरि पुरुष नेह दगध सरीर ॥४॥
कत परि माधव साधव मान।
बिरही जुबति माँग दरसन दान ॥ ६ ॥
जल-मध कमल गगन-मध सूर
आँतर चान कुमुद कत दूर ॥ ८ ॥
गगन गरज मेघ सिखर मयूर।
कत जन जानसि नेह कत दूर ॥ १०॥
भनइ विद्यापति बिपरित मान।
राधा बचन लजाएल कान ॥१२॥

---

१—करतल=हथेली। कमल= ( मुख )। नीर=आँसू। २—चेतय=संभालती है। समरन=आभरण, गहने। कुन्तल=केश। चीर=वस्त्र। ३—तुअ पथ=तेरी राह। हेरि हेरि=देख देख कर। थीर=स्थिर। ४—पुरुष=पहला। दगध=जलता है। ५—कत परि=कब तक। साधव मान=मान किये रहोगे। ७—मध=मध्य। सूर = सूर्य। = आँतर=अन्तर, बीच। चान = चन्द्रमा कुमुद = कोई। कत=कितना। ९—गरज = गरजता है। सिखर = पहाड़ की चोटी। १०—जन = आदमी। जानसि = जानते हैं। ११-१२— यह विपरीत मान कैसा? [ मान स्त्रियाँ करती हैं, पुरुष नहीं ] राधा का यह बचन सुन श्रीकृष्ण लज्जित हुए।

( १६० )

बड़ई चतुर मोर कान।
साधन बिनहि भॉगल मझु मान॥ २॥
जोगी वेस धरि आओल आज।
के इह समुझव अपरुब काज॥ ४॥

सास वचन हम भीख लइ गेल।
मझु मुख हेरइत गदगद भेल॥ ६॥
कह तव—'मान-रतन दह मोह।'
समझल तव हम सुकपट सोय॥ ८॥

जे किछु कहल तव कहइत लाज।
कोई न जानल नागर-राज॥ १०॥
विद्यापति कह सुन्दरि राई।
किए तुहु समुझबि से चतुराई॥ १२॥

---

२—भॉगल=तोड़ा। मझु=मेरा। ३—आओल=आया। ४—के=कौन। अपरुब=अपूर्व। ५—सास वचन=सास के कहने से। लइ गेल=ले गई। ६—हेरइत=देखते। ७—तव कहा—'मुझे मान रूपी रत्न दो।' ८—सोय=वह। १०—जानल=जाना। नागर-राज=चतुरों का बादशाह। ११—राई=राधा। १२—किए=कैसे।

---

"सुभाषितेन गीतेन युवतीनां च लीलया।
मनो न भिद्यते यस्य स योगीह्यथवा पशुः॥"

( १६१ )

जटिला सास फुकरि तहि बोलल
बहुरि बेरि काहे ठाढ़ि।
ललिता कहल अमंगल सूनल
सति पतिभय अवगाढ़ि ॥२॥

सुनि कह जटिला घटल की अकुसल
घर सयँ बाहर होय।
बहुरिक पानि धरि हेरह जोगी
किये अकुसल कह मोहि ॥४॥

जोगेस्वर फेरि बहुरिक पानि धरि
कुसल करब बनदेव।
इहे एक अंक बंक बिसंकओ
बन मधि पसुपति सेब ॥६॥

---

१—फुकरि=चिल्ला कर। बहुरिया, पतोहू। बेरि=विलम्ब,। २—अवगाढि=निश्चय। जटिला सास चिल्लाकर बोली बहुरिया, उतनी देर से वहाँ क्यों खड़ी हो? ललिता ने कहा—कुछ अमंगल सुना जा रहा है। सती को पति-भय निश्चित है। ३—घटल की अकुसल=कौन-सा अमंगल घटा है। ४—बहुरिक पानी=बहुरिया के हाथ। हेरह=देखो। ५ ६—अंक=रेखा। बंक=टेढ़ा। बिसंकओ=शंकायुक्त। मधि=में। तब योगश्वर ने बहुरिया का हाथ धरकर—वन-देवता कुशल करें यही हाथ की एक रेखा कुछ टेढी है, जिससे अकुशल की आशंका है। इसके निवारण के लिये वन में पशुपति की सेवा करनी होगी।

पुजनक तंत्र-मंत्र बहु आछए
से हम किछु नहि जान।
जटिला कह आन देव कहाँ पाओव
तुहु बीज कर इह दान ॥८॥

एत सुनि दुहु जन मंदिर पइसल
दुहु जन भेल एक ठाम।
मनमथ मंत्र पढ़ाओल दुहू जन
पूरल दुहू मनकाम ॥१०॥

पुनु दुहु जन मंदिर सयँ निकसल
जटिला सयँ कह भाखी।
जव इह गौरि अराधन जाओव
विधवा जन घर राखी ॥१२॥

एत कहि सबहु चललि निज मंदिर
जोगी चरन प्रणाम।
विद्यपति कह नटबर सेखर
साधि चलल मन काम ॥१४॥

---

७,८—पूजा के बहुत से मन्त्र-तन्त्र हैं, हम कुछ नहीं जानते। जटिला सास ने कहा – तुम्हारे ऐसा देवता फिर कहाँ मिलेगा—तुम इसे बीजमात्र दो--झाड़-फूँक कर दो। ९—पइसल = प्रवेश किया। ११—सयँ = से। १२--जब यह गौरी की अराधना करने जाय, तब विधवा को घर में ही रख लेना—विधवा इसके साथ न जाय। [बेचारी सास विधवा थी, अत. बहू अकेली जायगी, तो मिलने में सुविधा। होगी] १४—मनकाम = मन.कामना, इच्छा।

( १६२ )

गोकुल देवदेयासिनि आओल
नगरपि ऐसे पुकारि।
अरुन बसन पेन्हि जटिल वेस धरि
कान्ह द्वार माझ ठारि ॥ २ ॥

सुनि धनि जटिला तुरित चल आओल
हेरइत चमकित भेल।
हमर वधुक रीति देखि जनि आनमति
कहि मंदिर लइ गेल ॥ ४ ॥

देवदेयासिनि कान।
जटिला वचन सुधामुखि नियरहि
एक दीठि हेरइ वयान ॥ ६ ॥

कह तब अतनु देव इथे पाओल
हृदि-मधि पइसल काल।

---

१—देवदेयासिनि = वह स्त्री जो झाड-फूँक करती है। आओल=आई। नगरहि = नगर में। २—अरुन = लाल। बसन = वस्त्र। पेन्हि = पहनकर। जटिल = योगिनी। माझ = में। ३—जटिला धनि = सास। चमकते = आश्चर्यित। ४—वधुक = वधू की, पतोहू की। जनि = जैसे। आनमति = कुछ दूसरी ही तरह की। लइ गेल = (श्री कृष्ण को) ले गई। ६—जटिला = सास। सुधामुखि = चन्द्रवदनी (बाला)। नियरहि = निकट हो। एक-दीठि = एकटक। वयान=मुख। ७—अतनु देव = कामदेव। इथे = इसे। हृदि-मधि = हृदय में। पइसल=प्रवेश किया।

निरजन होइ मंत्र जत्र झाड़िए
तब इह होएब भाल ॥८॥
एत सुनि जटिला घर दोहे लेअत्र
निरजन दुहु एक ठाम।
सब जन निकसल वाहर बइसल
पुरल कान्ह मनकाम ॥१०॥
बहु खन अतनु मंत्र पढ़ि झारल
भागल तब से हो देवा।
देवदेवासिनि घर सयँ निकसल
चातुरि बूझब केबा ॥१२॥
जटिला बहुत भकति करि हरखित
कतक भीख आनि देल।
कह कविसेखर भीख लिए तब
से हो देयासिनो गेल ॥१४॥

---

८—निरजन=एकान्त में। झाड़िये=झाड-फूंक करूँ। इह=यह। भाल=अच्छी, ६—एत=सा। जटिला=सास। घर दोहे लेअब=दोनो को घर में ले आई। ठाम=जगह। ११—निकसल=निकल गई। बइसउ=बैठी। मनकाम=मनःकामना, इच्छा ११—भागल=भाग गया। से हो=वह। १२ केबा=किसने अर्थात् किसीने नहीं। १३—भकति=भक्ति। कतक=कितना (बहुत)। आनि देल=ला दिया। १४—गेल=गई।

''कलेजे की सबसे गुप्त एवं मधुर रागिणी का नाम कविता है।'

( १६३ )

वर नागर साजइ नागरि वेसा।

मुकुट उतारि सीमंत सँवारल

वेनी विरचित केसा ॥ २ ॥

चंदन धोइ सिंदुर भाल रंजल

लोचन अंजन अंका।

कुंडल खोलि कर्नफूल पहिरल

भरि तनु केसर-पंका ॥ ४ ॥

वेसर खचित सतेसरि पहिरल

चूरि कनक कर कंजे।

चरन-कमल पास जावक रंजन

तापर मंजिर गंजे ॥ ६ ॥

कुंचुकि मोंभि कदम्ब-कुसुम भरि

आरम्भन कुच आभा।

अरुनाम्बर वर सारी पहिरल

वस्त्र बिलोकन सोभा ॥ ८ ॥

---

१—चतुर कृष्ण स्त्री का वेष बना रहे हैं। २—सीमंत= माँग। विरचित=बनाया। ३—रंजल=अनुरंजित करते हैं, लगाते हैं। अंका=रेखा। ४—केसर पंका=केशर का लेप। —चूरि कनक कर कंजे=कमल-रूपी हाथ में सोने की चूड़ी। —जावक=महावर। गंजे=गुंजार कर रहा है। ७—चोली में कदम्ब के फूल रखकर आभायुक्त उभड़ते हुए कुच बनाये। ८—अरुना म्बर=लाल कपड़ा।

धरि परिबादिन स्याम मिलन हित
शुभ अनुकूल पयाने।
पहिलहि बाम चरण तुलि मोहन
त्रियागति लच्छन भाने ॥१०॥
ऐसन चरित मिलन जहाँ सुन्दरि
दूरहि एकलि ठारि।
कर धरि यंत्र तंत्र सँवारत
को इह लखइ न पारि ॥१२॥
राइक निकट बजाओल सुन्दरि
सुनइत भइ गेल साधा।
ए नव यौवनि नबिन बिदेसिनि
आओ पुकारइ राधा ॥१४॥
सुनइत स्याम हरखि चित आओल
रठि धनि आदर देल।
बाँह पकड़ि निज आसन बइसाओल
कत कत हरखित भेल ॥१६॥

---

—परिबादिनि=वीणा। पयान=जाना। १०—पहले बायाँ पैर बढ़ाना क्योंकि स्त्रियों की यही रीति है। ११—एकलि=अकेली। १२—कर=हाथ। यंत्र=वीणा। तंत्र=तार। को इह=कोई भी। लखइ न पारि=देख नहीं सकती। १३—राइक=राधा के। साधा=इच्छा। १५—धनि=वाला। १६—बाँह=हाथ। कत कत=कितना।

× × ×

जबहि बजाओल बीन सुमाधुरि
रीझि देहल मनि-माल।
अइसे बजावए हमर जतरिया
मोहन जंत्र रसाल ॥२०॥

नाम गाम कह कुल अवलम्बन
व्रज आगम किए काजा।
सुखमइ नाम, मथुरापुर जदुकुल
गुनीजन पीड़इ राजा ॥२२॥

धनि कह तुअ गुन रीझि प्रसन्न भेल
मॉगह मानस जोय।
मनोरथ कमें जाँचलि जदि सुन्दरि
मान रतन देह मोय ॥२४॥

हॅसि मुख मोड़ि पीठि देइ बइसल
कान्ह कपल धनि कोर।
टूटल मन बढ़ल कत कौतुक
भूपति के करु ओर ॥२६॥

१६—देहल=दिया। २०—बजावए=बजाता है। जंतरिया=वीणा बजानेवाला। यंत्र=वीणा। २२—मेरा नाम सुखमयी है, गाव मथुरा, कुल यदुवश, वहां के राजा गुणियो को पीड़ा देते हैं, इसलिये आई हूं। २३—मानस=हृदय। —मान रतन=मान रूपी रत्न। देह=दो। २५—कोर=गोद। २६—भूपति=शिवसिंह।

( १६४ )

आजुक लाज तोहे कि कहब माई।
जल देह धोइ जदि तबहु न जाई ॥ २ ॥

नहाइ उठल हम कालिंदी तीर।
अगहि लागल पातल चीर ॥ ४ ॥

तै वेकत भेल सकल सरीर
तहि उपनीत समुख जदुबीर ॥ ६ ॥

विपुल नितम्ब अति वेकत भेल।
पालटि तापर कुंतल देल ॥ ८ ॥

उरज उपर जब देहल दीठ।
उर मोरि बैसल हरि करि पीठ ॥१०॥

हँसि मुख मोड़ए ढीठ कन्हाई।
तनु-तनु झँपइते झाँपल न जाई ॥१२॥

विद्यापति कह तुहु अगेआनि।
पुनु काहे पलटि न पैसलि पानि ॥१४।

---

१— आजुक=आज का। माई=अरी दैया २—जल देइ=जल से। ३—नहाइ=स्नान कर। ४—पतली सारी शरीर से सट गई। ५—तै=इससे रोकत=व्यक्त, प्रकट। ६—तहि=वहीं। उपनीत=बैठा हुआ। जदुबीर=कृष्ण ७,८ पालटि=उलट-कर। तापर=उसपर। कुंतल=केश। ९—देहल दीठ=(श्रीकृष्ण ने) दृष्टि डाली। १०—मोरि=मुडकर। बइसइ =मैं बैठ गई। हरि पीठ करि=कृष्ण की ओर पीठ करके १२—तनु तनु=अग। अग। १४—पुन लौटकर पानी में क्यों न पैठ गई ?

( १६५ )

हम अबला सखि किये गुन जान ।

से रसमय तनु रसिक सुजान ॥ २ ॥

कतहु जतन मोर कोर वइसाई ।

बाँधल वेनि से कबरि खसाई ॥ ४ ॥

कंचुक देल हृदय पर मोर ।

परसि पयोधर भै गेल भोर ॥ ६ ॥

कंठ पहिराओल मनिमय हार ।

अंग बिलेपल कुंकुम भार ॥ ८ ॥

वसन पेन्हाओल कए कत छंद ।

किंकिन जालहि नीवि निबंध ॥१०॥

निज कर-पल्लव मकु मुख माज ।

नयनहि कएल सु काजर साज ॥१२॥

अलक तिलक दए चोलि निहारि ।

कह कविसेखर जाँओ बलिहारि ॥१४॥

---

१—किये गुन जान=क्या गुन जानने वई । से=वह । ३—कतहु=कितने । मोर=मुझे । कोर वइसाइ=गोद में बिठला कर । ४—कवरि=केश । खसाई=खोलकर । ५ कंचुक=चोली । ६—परसि—स्पर्शकर, छूकर । पयोधर=कुच । भोर=बेसुध । ८—विलेपल=लेप किया । कुंकुम=केसर । ९—पेन्हाओल=पहनाया । कए कत छंद=कितने छल करके । १०—किंकिनि जाल=करधनी । नीवि निबंध=नीवी को बांधा । १२ माज=माँजना। पोछना । १३—अलक तिलक=महावर और टीका । चोली,=कंचुकी ।

( १६६ )

ए धनि रंगिनि कि कहब तोय।
आ क कौतुक कहल न होय ॥२॥
एक ल सुतल छलि कुसुम सयान।
मनमथ कर-धनुवान ॥४॥
नूपुर झुन-झुन आओल कान।
कौतुक मुँदि हम रहल नयान ॥६॥
आओल कान्हु बइसल मझुपास।
पास मोड़ि हम लुका-ओल हास ॥८॥
कुतल कुसुमदाम हरि लेल।
वरिहा माल पुनहि मोहि देल ॥१०॥
नासा मोतिम गोमक हार।
जतने उतारल कत परकार ॥१२॥
कुंचुकि फुगइत पहु भेल भोर।
जागल मनमथ बांधल चोर ॥१४॥
कवि विद्यापति एह रस भान।
तुहु रसिका पहु रसिक सुजान ॥१६॥

---

१—रगिनि=सुरसिका। ३—एकली=अकेली। सुतल छलि=सोई थी। कुसुम सयान=पुष्पशय्या पर। ४—मनमथ=कामदेव। कर=हाथ। ५—आओल=आया। ७—बइसल=बैठा। मझु=मेरे। ८—मुँह फेरकर मैंने अपनी हँसी छिपाई। कुतल=केश। कुसुमदाम=फूल की माला। हरि लेल=हर लिया, उतार लिया। १०—बरिहा=मयूर की पूँछ। ११—गोमक=गले

( १६७ )

हरि धरि हार चऔंकि परु राधा।
आध माधव कर गिम रहु आधा॥२॥
कपट कोप धनि दिठि धरु फेरी।
हरि हँसि रहल वदन-विधु हेरी॥४॥
मधुरिम हास गुपुत नहि भेला।
तखने सुमुखि-मुख चुम्बन देला॥६॥
करु धरु कुच, आकुल भेलि नारी।
निरखि अधर-मधु पिबए मुरारी॥८॥
चिकुर-चमर झरु कुसुमक धारा।
पिबि कहु तम जनि वम नव तारा॥१०॥
विद्यापति कह सुन्दरि वानी।
हरि हँसि मिलति राधिका रानी॥१२॥

---

का। १३—फुगइत=खोलते। पहु=प्रीतम। भोर=बेसुध। १५—भान=कहते हैं।

१, २—राधिका सोई हुई थी कि कृष्ण ने चुपके निकट जाकर उसका हार पकड़ लिया। राधिका चौंक पड़ी। हार टूट गया। आधा हार कृष्ण के हाथ मे रहा और आधा राधिका के गले में। ३—कपट कोप=झूठमूठ का क्रोध। दिठि धरु फेरी=आँखें फेर लीं। ४—वदन विधु=मुखचन्द्र। हेरी=देखना। ५, ६—राधा की मधुर मुस्कान छिप न सकी उसी समय कृष्ण ने उसके मुख को चूम लिया। ८—अधर=नीचे का ओष्ठ। ९—चिकुर=केश। १०—मानों अंधकार तारे को निगलकर पुन उसे उगल रहा हो।

( १६८ )

सासु सुतल छलि कोर अगोर ।

तहि अति ढीठ पीठ रहु चोर ॥ २ ॥

कत कर आखर कहब बुझाई ।

आजुक चातुरि कहल कि जाई ॥ ४ ॥

नहि कर आरति ए अबुझ नाह ।

अब नहि होएत वचन निरबाह ॥ ६ ॥

पीठ आलिंगन कत सुख पाब ।

पानिक पियास दूध किए जाब ॥ ८ ॥

कत मुख मोरि अधर रसलेल ।

कत निसबद कए कुच कर देल ॥१०॥

समुख न जाए सघन निसोआस ।

किए कारन भेल दसन विकास ॥१२॥

जागल सास चलल तब कान ।

न पूरल आस विद्यापति भान ॥१४॥

---

१--सुतल छलि=सोई थी। कोर अगोर=अपनी गोद में लेकर। २--तहि=वहाँ भी। ३--शब्दों में इसे कहाँ तक समझा कर कहूं। ४--कहब की जाई=क्या कहा जाता है? ५--आरति=आतुरता, शीघ्रता। नाह=प्रीतम। ७, ८--मेरी पीठ के आलिंगन से उन्हें क्या सुख मिला--पानी की प्यास कहीं दूध से जाती है। ९--मोरि=मोड़कर। १०--निसबद कए=निःशब्द होकर, चुपचाप। ११--निसोआस=निश्वास, सांस। ऊँची सांस सम्मुख नहीं छोड़ता कि कहीं उस सांस के स्पर्श से मेरी सास न

( १६६ )

कि कहब हे सखि आजुक रंग ।
सपन हि सूतल कुपुरुष सग ॥ २ ॥
बड़ सुपुरुष बलि आओल धाई ।
सूति रहल ऑचर झँपाई ॥ ४ ॥
कॉचलि खोलि आलिगन देल ।
मोहे जगाए आपु निद गेल ॥ ६ ॥
हे बिहि हे बिहि बड़ दुख देल ।
से दुख रे सखि अबहु न गेल ॥ ८ ॥
भनए विद्यापति इस रस बंद ।
भेक कि जान कुसुम-मकरंद ॥१०॥

---

जग जाय। १२—न मालूम क्यों, उसी समय दांत चमक उठे
१३—कान=कृष्ण। १३—न पूरल आस = आशा नहीं पूरी हुई।

१—रग=रस वार्त्ता। २—आज मैं स्वप्न में—भ्रम आकर—कुपुरुष के साथ सोई। ३—बलि=समझकर। आओल धाइ—दौड़कर आई ऑचर झँपाई=अंचल से ढककर। ५—काँचलि=चोली। आलिगन देल=छाती से लगाया। ६—मुझे जगाकर पुनः आप सो रहा। ७—बिहि=ब्रह्मा। ६—रस बद=रस की विचित्रता। १०—भेक=मेढक, बेंग। कि=क्या। कुसुम-मकरद=फूल का पराग।

———

"भ्रमरहिता सा कचवत्स्त्रीणा कुचवच्च सरसहिता।
लसदक्षरपीयुषाधरवरकविता महात्मना जीयात॥"

( १७० )

आकुल चिकुर वेढ़लि मुख सोभ।
राहु कपल ससि मडल लोभ ॥२॥
वड़ अपरुव दुइ चेतन मिलि।
विपरित रति कामिनि कर केलि ॥४॥
कुच विपरीत विलम्बित हार।
कनक कलस वम दूधक धार ॥६॥
पिय मुख सुमुखि चूम तजि ओज।
चाँद अधोमुख पिवए सरोज ॥८॥
किंकिन रटत नितम्बिनि छाज।
मदन-महारथ बाजन बाज ॥१०॥
फूजल चिकुर माल धरु रग।
जनि जमुना मिलु गंगतरग ॥१२॥
वदन सोहाओन स्रम-जल विन्दु।
मदन मोति लए पूजल इन्दु ॥१४॥
भनइ विद्यापति रसमय वानी।
नागरि रम पिय-अभिमत जानी ॥१६॥

---

१—आकुल=व्यग्र, चंचल, छिटके हुए। चिकुर=केश। वेढलि=घेर लिया। ३—दुइ चेतन=दो चतुर ( राधा-कृष्ण )। ५—विलम्बित=लटका हुआ। ६—वम=वमन करता है, उगलता है। ७—ओज = ( यहाँ ) लाज। ६—रटत=बजती हुई। नितम्बिनि=स्त्री। छाज=शोभती है। ११—फूजल=खुले हुए। १६ रम=रमती है। अभिमत=इच्छा।

( १७१ )

विगलित चिकुर मिलित मुखमण्डल
चाँद बेढ़ल घनमाला ।
मनिमय कुंडल स्रवन दुलित भेल
घाम तिलक बहि गेला ॥२॥
सुन्दरि तुअ मुख मङ्गल-दाता ।
रति-बिपरीत समर जदि राखवि
कि करब हरि हर-धाता ॥४॥
किंकिन किनिकिनि कंकन कनकन
घनघन नूपुर बाजे ।
रति-रन मदन पराभव मानल
जय-जय डिमडिम बाजे ॥६॥
तिल एक जघन सघन रव करइत
होअल सैनक भंग ।
विद्यापति कबि इ रस गाअए
जामुन मिलली गंग ॥८॥

---

१--विगलित=बिखरे हुए। घनमाल=मेघसमूह। २--स्रवन=कान। दुलित=डोलता हुआ। ४—समर युद्ध। राखवि=रक्षा करोगो। धाता=ब्रह्मा। ६ – आज रति। युद्ध में कामदेव हार गया है, उसीकी-जय भेरी बज रही है। ७—तिल एक=एक क्षण के लिये सघन जघन=पुष्ट जांघ। रव=शब्द। होअल=हो गया ८ — जामुन=जमुना।

( १७२ )

सखि हे कि कहब किछु नहि फूर।
सपन कि परतेख कहए न पारिए
किए नियरे किए दूर ॥ २ ॥
तड़ित-लता तल जलद समारल
आँतर सुरसरि धारा।
तरल तिमिर ससि सूर गरासल
चौदिस खसि पड़ु तारा।४॥
अम्बर खसल धराधर उलटल
धरनी डगमग डोले।
खरतर वेग समीरन संचरु
चंचरिगन करु रोले ॥ ६ ॥
प्रलय पयोधि-जले तन झाँपल
इ नहि जुग अवसान।
के विपरीत कथा पतिआयत
कवि विद्यापति भान ॥ ८ ॥

---

१—किछु नहि फूर=कहने की स्फूर्ति नहीं होती। २—परतेख=प्रत्यक्ष। किए=क्या। नियरे=निकट। ३—तडित लता=बिजुली (राधा)। तल=नीचे। जलद=मेघ (कृष्ण)। आँतर=बीच में। सुरसरि धारा=गंगा (हार)। ४—तरल तिमिर=चपल अंधकार (केश)। ससि=चंद्रमा (मुख)। सूर=सूर्य (सिन्दूर-बिन्दु)। खसि=पड़ु=गिर पड़े। तारा=नक्षत्र (माथे पर के फूल)। ५—अम्बर=(१) आकाश (२) वस्त्र।

( १७३ )

दुहुक संजुत चिकुर फूजल।
दुहुक दुहू बलाबल बूझल ॥ २ ॥
दुहुक अधर दसन लागल।
दुहुक मदन चौगुन जागल ॥ ४ ॥
दुअओ अधर करए पान।
दुहुक कंठ आलिंगन दान ॥६॥
दुअओ केलि सयँ मयँ भेलि।
सुरत सुखे त्रिभावरि गेलि। ८ ॥
दुअओ सअन चेत न चीर।
दुअओ पियासल पीबए नीर ॥ १० ॥
भन विद्यापति संसय गेल।
दुहुक मदन लिखन देल ॥१२॥

धराधर=(१) पर्वत (२) कुच। उलटल=उलट पड़ा। धरनी=(१) पृथ्वी (२) नितम्ब। ६—खरतर=तीव्र। समीरण=(१) हवा (२) निश्वास। चचरिगन=(१) भ्रमर (२) किंकिणी आदि। रोले=शोर। ७—प्रनय-पयोधि=प्रेम का समुद्र। जुग अवसान=युग का अंत विपरीत रति का वर्णन है।

१—संजुत=साथ ही साथ। चिकुर=केश। फूजल=खुल गया। २—बलाबल=ताकत और कमजोरी। ३—अधर=नीचे का ओष्ठ। दसन=दाँत। ७—केलि=कामक्रीड। सयँ सयँ = साथ ही साथ। ८—विभावरि=रात। ९—दोनों ही शय्या पर अपने अपने वस्त्र तक नहीं सँभालते। १०—पियासल=प्यासा।

( १७४ )

माघ मास सिरि पंचमी गॅजाइलि
नवम मास पंचम हरुआई।
अति घन पीड़ा दुख बड़ पाओल
वनसपति भेलि धाई हे ॥ २॥
सुभ खन वेरा सुकुल पक्ख हे
दिनकर उदित-समाई।
सोरह सम्पुन बतिस लखन सह
जनम लेल ऋतुराई हे ॥ ४॥
नाचए जुवतिजना हरखित मन
जनमल बाल मधाई हे।
मधुर महारस मङ्गल गाबए
मानिनि मान उड़ाई हे ॥ ६॥

---

१—सिरिपचमी=माघ शुक्ल पंचमी। गॅजाइलि=पूर्णगर्भा हुई। नवम मास=वैसाख में वसत का अंत होता है, ज्येष्ठ से माघ तक नौ महीने हुए। पंचम हरुआई=पाँचवाँ दिन होने पर। (वैद्यक के अनुसार नौ महीने पाँच दिन पर पुष्ट बालक पैदा होता है)। २—घन=अधिक। ३—खन=क्षण। वेरा=वेला, समय। सुकुल पक्ख=शुक्लपक्ष। दिनकर=सूर्य। उदित समाई=उदय के समय। ४—सोरह सम्पुन=सोलह अंगों से सम्पूर्ण। वतिस लखन=बत्तिस लक्षण। ऋतुराई=वसन्त। ५—जनमल=जन्म लिया। मधाई=माधव (वसत)। ६—उड़ाई=उड़ा ले गया, नष्ट किया।

वह मलयानिल ओत उचित हे
नव घन भओ उजियारा।
माधवि फूल भेल मुकुता तुल
ते देल बन्दनवारा ॥ ८ ॥

पीअरि पाँडरि महुअरि गाबए
काहरकार धतूरा।
नागेसर--क सख धूनि पूर
तकर तान समतूरा ॥ १० ॥

मधु लए मधुकर बालक दएहलु
कमल-पंखरी-लाई।
पओनार तोरि सूत बाँधल कटि
केसर बएलि बघनाई ॥ १२ ॥

नव नव पल्लव सेज ओछाओल
सिर देल कदम्बक माला।
बैसलि भमरी हरउद गाबए
चक्का चन्द निहारा ॥ १४ ॥

---

७—मलय पवन वह रहा है, उससे ओट करना उचित ( क्योंकि शिशु को हवा लगने का भय है ; अत नवीन मेघ छा गये। ८—मुकुता तुल=मुक्ता के समान। पीअरि पाँडरि=फूल विशेष। महुअरि=गीत विशेष। काहरकार=तुरही। तकर=उसका। समतूरा=समान। ११—( जन्म होने पर शिशु को पहले मधु चटाया जाता है )। दएहलु=ला दिया। १२—पओनार=कमनाल। कटि=कमर में। [लड़के की कमर में सूत बाँधा जाता है ]। बघनाई=

कनअ केसुअ सुति-पत्र लिखिए हलु
रासि नछत कए लोला ।
कोकिल गनित-गुनित भल जानए
रितु वसत नाम थोला ॥१६॥

× × × ×

वाल वसत तरुन भए धाओल
वढ़ए सकल ससारा ॥ १८ ॥
दखिन पवन घन अंग उगारए
किसलय कुसुम-परागे ।
सुललित हार मजरि, घन कज्जल
अखितौं अंजन लागे ॥ २० ॥
नव वसंत रितु अगुसर जौवति
विद्यापति कवि गावे ।
राजा सिवसिंह रूपनरायन
सकल कला मनभावे ॥ २२ ।

---

बाघनख (लड़के को कमर में पहनाया जाता है) । १३-ओछाओल = विछाया । सिर = कदम्ब की माला सिरहाने (तकिये के रूप में) रक्खो । १४-हरउव = रचने का गीत । भमरी = भ्रमरी । १५--कनअ = सोना । केसुअ = पलाश । सुति-पत्र = जन्मपत्र । नक्षत = नक्षत्र । १६--कोकिल गणित की गणना खूब जानती थी, उसीने वसत नाम रक्खा । १८--बीच की एक पंक्ति गायब है । १९, २०-दक्षिण पवन किसलय और पुष्प-पराग लेकर उस शरीर में उबटन लगाता है । मंजरी को सुन्दर हार गूंथे हैं, मेघ ने उसकी आँखों में काजल लगा दिया ।

( १७५ )

आएल रितुपति राज वसंत।
धाओल अलिकुल माधवि-पथ ॥ २ ॥
दिनकर-किरन भेल पौगंड।
केसर कुसुम धएल हेमदंड ॥ ४ ॥
नृप-आसन नव पीठल पात।
कांचन कुसुम छत्र धरु माथ ॥ ६ ॥
मौलि रसाल-मुकुल भेल ताय।
समुख हि कोकिल पञ्चम गाय ॥ ८ ॥
सिखिकुल नाचत अलिकुल यंत्र।
द्विजकुल आन पढ़ आसिख मंत्र ॥ १० ॥
चन्द्रातप उडे कुसुम पराग।
मलय पवन सह भेल अनुराग ॥ १२ ॥

---

१—आएल = आया। २—धाओल = दौड़ा। अलिकुल = भ्रमर-समूह। माधवि-पंथ = माधवी की ओर। ३—दिनकर = सूर्य। भेल = हुआ। पौगंड = किशोरावस्था, कुछ-कुछ तीव्र। हेमदंड = सोने का डंडा, आभा। "मदन महीपति कनकदंड रुचि केसर-कुसुमविकास—गीतगोविन्द।" ५—पीठल = वृक्ष-विशेष, पिठवा। पात = पत्ता। कांचनकुसुम = चम्पा। ७—मौलि = किरीट। रसाल मुकुल = आम की मंजरी। ताय = उसके। ९—सिखि = मोर। अलिकुल यंत्र = भौंरे बाजा बजा रहे हैं। १०—द्विजकुल = (१) पक्षी (२) ब्राह्मण (पक्षी को द्विज इसलिये कहा जाता है कि उसका भी जन्म दो बार होता है, एक बार अंडे के रूप में, पुन

कुदवल्ली तरु धएल निसान ।
पाटलतून असोक-दलवान ॥१४॥

किसुक लवँग लता एक संग ।
हेरि सिसिर रितु आगे दल भंग ॥१६॥

सैन साजल मधु-मखिका कूल ।
सिसिरक सबहु कएल निरमूल ॥ १८ ॥

उधारल सरसिज पाओल प्रान ।
निज नव दल करु आसन दान ॥२०॥

नव वृन्दावन राज विहार ।
विद्यापति कह समयक सार ॥२१॥

---

पक्षी के रूप में । )प्रान=प्राकर । आसिख मन्त्र=प्राशीर्वादात्मक श्लोक । ११—चंद्रातप=चँदोवा । फूलों के पराग ही चँदोवे से उड रहे है । १२—मलय पवन=मलयाचल से आनेवाली हवा, दक्षिण पवन । सह=साथ । कुंदवल्ली=वृक्ष विशेष । निशान=पताका । पाटल तून=पाटल के पत्ते ही तूण (तरकश] है । अशोक दलवान=अशोक के पत्ते बाण है । १५—किसुक=पलास । [धनुष के समान] लवँगलता [ताँत के समान । १६—आगे दल भंग=पहले ही सैन्य भंग हो गया । १७—कूल=कुल । १६—उधारल=उद्धार किया । पाओल=पाया । २०—दल=पत्ता ।

अर्थो गिरामपिहित: पिहितश्च कश्चित् ।
सौभाग्यमेति मरहट्टवधूकुचाभ ॥
नान्ध्रीपयोधरइवातितरां प्रकाशो ।
नो गुर्जरीस्तन इवातितरां निगूढ ॥

( १७६ )

नव वृन्दावन नव नव तरुगन
नव नव विकसित फूल।
नवल वसंत नवल मलयानिल
मातल नव अलि कूल॥ २॥
विहरइ नवलकिसोर।
कालिंदी-पुलिन कुंज वन सोभन
नव नव प्रेम-विभोर॥ ४॥
नवल रसाल-मुकुल-मधु मातल
नव कोकिल कुल गाय।
नवयुवती गन चित उमताअई
नव रस कानन धाय॥ ६॥
नव जुवराज नवल वर नागरि
मीलए नव नव भाँति।
निति निति ऐसन नव नव खेलन
विद्यापति मति माति॥ ८॥

---

१—नव=नवीन। विकसित=खिले हुए। २—मलयानिल=मलय-पवन। मातल=पागल बना। अलिकूल=भौरे। ३—विहरइ=विहार करता है। नवल किसोर=युवक कृष्ण। ४—कालिंदी=यमुना। पुलिन=किनारे। सोभन=सुशोभित। प्रेम विभोर=प्रेम में विसुध। ५—नई आम की मंजरी के मधु में मस्त बनी नई कोयल गा रही है ६—उमताअई=उन्मत्त हो जाता है। ८—ऐसन=इस प्रकार का। खेलन=क्रीडा। मति=मत्त बनी।

( १७७ )

लता तरुअर मंडप जीति ।
निरमल ससधर धवलिए भीति ॥ २ ॥
पउँअ नाल अइपन भल भेल ।
रात परीहन पल्लव देल ॥ ४ ॥
देखह माइ हे मन चित लाय ।
वसन्त-बिवाहा कानन-थलि आय ॥ ६ ॥
मधुकरि-रमनी मंगल गाव ।
दुजबर कोकिल मत्र पढाव ॥ ८ ॥
करु मकरंद हथोदक नीर ।
विधु वरआती धीर समीर ॥ १० ॥
कनअ किसुक सुति तोरन तूल ।
लावा बिथरल बेलिक फूल ॥ १२ ॥
केसर कुसुम करु सिंदूर दान ।
जओतुक पाओल मानिन मान ॥ १४ ॥
खेलए कौतुक नव पँचबान ।
विद्यापति कवि दृढ़ कए भान ॥ १६ ॥

---

१—लता ओर वृक्ष ने मानो मंडप को जीत लिया—लता और वृक्ष ही मंडप है । २—निरमल = स्वच्छ । ससधर—चद्रमा । धवलिए = उज्जवल कर दिया ( चूना पोत दिया ) । भीति—दीवार । ३—पउँअ नाल=पद्मनाल, कमल का नाल । अइपन=अरिपन ( जमीन पर का मांगलिक चित्र) । ४—रात=लाल । परीहन=परिधान, वस्त्र । ५-माइ हे = अरी मैया । ६-कानन थलि=वनस्थली । ७-मधुकरि-रमनी=

( १७८ )

नाचहु रे तरुनी तजहु लाज।
आएल वसन्त रितु वनिक राज॥ २॥
हस्तिनि, चित्रिनि, पदुमिनि नारि।
गोरी सामरी एक बूढ़ि बारि॥ ४॥
विविध भाँति कएलन्हि सिगार।
पहिरल पटोर गृम भूल हार॥ ६॥
केओ अगर चंदन घसि भट कटोर।
ककरहु खोइँछा करपुर तमोर॥ ८॥
केओ कुमकुम मरदाव आँग।
ककरहु मोतिअ भल छाज माँग॥ १०॥

---

गौरी रूप स्त्री। ८—दुजबर=द्विज, श्रेष्ठ। ६—हथोदक=हस्तोदक, जो पानी हाथ में लेकर विवाह का संकल्प पढ़ा जाता है। १०—शिव= चद्रमा। समीर=पवन। ११—कनग्र=सोना। तोरन तुन=तोरन के समान। १२—लावा=शादी के समय धान का लावा (खील) छीटा जाता है। —१४जओतुक=दहेज।

२—वनिक-राज=व्यापारी-श्रेष्ठ। ४— बारि=बाला, नवयुवती। ६—पटोर=रेशमी वस्त्र। गृम=गले में ७—घसि=घिसकर। ८—ककरहु=किसी के। करपुर=कपूर। तमोर=पान। ६— कुमकुम=केशर। मरदाव=मर्दन कराती है। मलवाती है। १०— मोतिय=मोती। छाज=शोभता है। माँग=सीँय, सीमत।

Poets are long-lived race than heroes; they breathe more of the air of immortality-Hazlitt

( १७६ )

अभिनव पल्लव बइसक देल।
धवल कमल फुल पुरहर भेल ॥२॥
करु मकरंद मंदाकिनि पानि।
अरुन असोग दीप दहु आनि ॥४॥
माइ हे आज दिवस पुनमंत।
करिए चुमाओन राय वसत ॥६॥
सपुन सुधानिधि दधि भल गेल।
भमि भमि भमरि हँकारइ देल ॥८॥
टेसु कुसुम सिंदुर सम भास।
केतिक-धुलि विथरहु पटवास ॥१०॥
भनइ विद्यापति कविकंठहार
रस वुझ सिवसिंघ सिव अवतार ॥१२॥

१—अभिनव=नवीन। बइसक=बैठने के लिये। २—धवल=स्वच्छ। पुरहर=व्याह की डाली, मांगलिक कलश जो चूने से पुता रहता है। ३—मकरंद=पुष्परस। मंदाकिनी-पानि=गंगा का पानी। ४—अरुण=लाल। असोग=अशोक। दीप=दीपक। दहु आनि=ला दिया। ५—पुनमं=पुण्यमय शुभ। ६—वसंत रूपी दुलहे का चुमाओन करो, चूमो। ७—सपुन=सम्पूर्ण, पूर्ण। सुधानिधि=चंद्र। दधि भेल=दही बना। ८—भमि=भ्रमण कर। भमरि=भ्रमरी, भौंरी। हँकारइ देल=बुलावा दे आई। ९—टेसू=पलास। कुसुम=फूल। भास=मालूम होता है। १०—धूल=पराग। वियरहु=बिखेर दिया है। पटवास=रेशमी वस्त्र। मांगलिक धागा।

दखिन पवन वह दस दिस रोल ।
से जनि वादी भाषा बोल ॥२॥
मनमथ कों साधन नहि आन ।
निरसाएल से मानिनि मान ॥४॥
माइ हे सीत-वसंत विवाद ।
कओन विचारब जय-अवसाद ॥६॥
दुहु दिस मधथ दिवाकर भेल ।
दुजवर कोकिल साखी देल ॥७॥
नव पल्लव जयपत्रक भाँति ।
मधुकर माला आखर-पाँति ॥१०॥
बादी तह प्रतिवादी भीत ।
सिसिर-बिन्दु हो अन्तर सीव ॥१२॥
कुंद कुसुम अनुपम विकसल ।
सतत जीत वेकताओ बसत ॥१४॥
विद्यापति कवि एहो रस भाव ।
राजा सिवसिंघ एहो रस जान ॥१६॥

---

१—रोल=शोर करता हुआ । ४—निरसाएल=नीरस कर दिया । ६—जय अवसाद=जीत और हार । ७—मधथ=मध्यस्थ । ८—दुजवर=( १ ) द्विज श्रेष्ठ (२) पक्षी श्रेष्ठ ६, १०—नये पल्लव जय-
त्र ( जिस पर फैसला लिखा जाय ) है और भौंरो के समूह अक्षरो की
ंतियाँ है । ११,१२—मुद्दई (वसत) से मुद्दालह डर गया और शीत
ग शिर की ओस-बूँद मे जा रहा । १४—वेकत ओ=प्रकट किया ।

( १८१ )

अभिनव कोमल सुन्दर पात।
सबारे बने जनि पहिरल रात ॥२॥
मलय-पवन डोलय बहु भाँति।
अपन कुसुम रस अपने माति ॥४॥
देखि देखि माधव मन हुलसंत।
बिरिदावन भेल बेकत बसंत ॥६॥
कोकिल बोलय साहर भार।
मदन पाओल जग नव अधिकार ॥८॥
पाइक मधुकर कर मधु पान।
भमि-भमि जोहए मानिनि-मान ॥१०॥
दिसि दिसि से भमि विपिन निहारि।
रास बुझाबए मुदित मुरारि ॥१२॥
भनइ विद्यापति ई रस गाव।
राधा-माधव अभिनव भाव ॥१४॥

---

१—अभिनव=नवीन । पात=पत्ते । २—सबारे=सम्पूर्ण। रात=लाल (वस्त्र)। मानो समूचे वन ने लाल वस्त्र पहन लिया हो। ३—डोलए=वह रहा है। ४—माति=मत्त होकर। फूल अपने रस में आप ही पागल हैं। ५—हुलसंत=हुलसित हुआ। ६—बेकत भेल=प्रकट हुआ। ७—साहर=आम्रमंजरी। ८—मदन=कामदेव। ९—पाइक=पायक, दूत। मधुकर=भौंरा। १०—भमि-भमि=भ्रमण कर। जोहए=खोजता है। ११—विपिन=वन। निहारि=देखकर। १२—प्रसन्नचित्त कृष्ण रासलीला कर रहे हैं।

( १८२ )

चल देखए जाऊ रितु वसंत।
जहां कुंद-कुसुम केतकि हसत॥ २॥

जहां चंदा निरमल भमर कार।
जहां रयनि उजागर दिन अँधार॥ ४॥

जहां मुगुधलि मानिनि करए मान।
परिपंथिहि पेखए पंचबान॥ ६॥

भनइ सरस कवि-कंठ-हार।
मधुसूदन राधा वन विहार॥ ८॥

( १८३ )

मधुरितु मधुकर पाँति। मधुर कुसुम मधुमाति॥
मधुर वृंदावन मांझ। मधुर मधुर रसराज॥
मधुर जुवति जन संग। मधुर मधुर रसरंग॥
मधुर मृदंग रसाल। मधुर मधुर करताल॥
मधुर नटन-गति भंग। मधुर नटनी नट संग॥
मधुर मधुर रस गान। मधुर विद्यापति भान॥

---

३—निरमल=स्वच्छ। भमर=भ्रमर, भौंरा। कार=काला। ४—जहाँ रात उजली-प्रकाशमय (फूलों और चन्द्र के कारण) औरदिन अंधकार पूर्ण (भौंरों और गुल्म-लताओं के कारण)। ६—परिपंथिहि=पथिकों को, विरोधियों को। पेखय=देखता है। पंचवान=कामदेव।

मधुरितु=वसंत। मधुकर=भौंरा। मधुमाति=मधु से मत्त। माझ=में। रसराज=शृंगार। मधुर नृत्य का गति-भंग (भावभंगी) और मधुर नाचनेवाली के साथ (मधुर) नट का (मधुर) संग।

( १८४ )

बाजत द्रिगि द्रिगि धौद्रिम द्रिमिया।
नटति कलावति माति श्याम संग
कर करताल प्रबन्धक ध्वनिया ॥२॥

डम डम डफ डिमिक डिम मादल
रुनु झुनु मंजीर बोल।
किंकिनि रनरनि वलआ कनकनि
निधुवन रास तुमुल उतरोल ॥४॥

वीन, रवाब, मुरज स्वरमंडल
सा रि ग म प ध नि सा बहु निधि भाव।
घटिता घटिता धुनि मृदंग गरजनि
चचल स्वरमंडल करु राव ॥६॥

स्रम भर गलित लुलित कवरीयुत
मालति माल बिथारल मोति।
समय वसंत रास-रस वर्णन
विद्यापति मति छोभित होति ॥८॥

---

२—नटति=नाच रही है। माति=मत्त होकर। ध्वनिया=आवाज। ३—मादल=एक बाजा। ४—वलआ=कंगना। निधुवन""=निधवन में रासलीला जोश के साथ हो रही है। ५—रबाब=सारंगी के ढंग का एक बाजा। स्वरमंडल=वीणा का एक भेद। ६—राव=स्वर। ७—परिश्रम के कारण पसीना चल रहा है, केश चचल हो इधर-उधर छिटके हैं और मालती की माला मोती बिखेर रही है। ८—छोभित=क्षोभित, चंचल।

( १८५ )

रितुपति-राति रसिक रसराज ।
रसमय रास रभस रस माँझ ॥२॥
रसमति रमनि-रतन धनि राहि ।
रास रसिक सह रस अवगाहि ॥४॥
रंगिनि गन सब रंगहि नटई ।
रनरनि कंकन किंकिन रटई ॥६॥
रहि-रहि राग रचय रसवंत ।
रतिरत रागिनि रमन बसंत ॥८॥
रटति रबाब महतिक पिनास ।
राधारमन करु मुरलि बिलास ॥१०॥
रसमय विद्यापति कवि भान ।
रूपनारायन भूपति जान ॥१२॥

( १८६ )

मलय पवन बह । बसंत बिजय कह ॥
भमर करइ रोर । परिमल नहि ओर ॥
रितुपति रँग देला । हृदय रभस भेला ॥
अनंग मंगल मेलि । कामिनि करथु केलि ॥
तरुन तरुनि संगे । रयनि खेपवि रगे ॥
विहरि विपदि लागि । केसु उपजल आगि ॥
कवि विद्यापति भान । मानिनी जीवन जान ॥
नृप रुद्रसिंह बरु । मेदिनि कलपतरु ॥

---

महतिक = बड़ी वीणा । पिनास = एक वाद्ययंत्र । खेपवि = बितायेगा ।

( १८७ )

सखि हे बालम जितब बिदेस।
हम कुलकामिनि कहइत अनुचित
तोहहुँ दे हुनि उपदेस ॥ २॥
ई न बिदेसक वेलि।
दुरजन हमर दुख न अनुमापब
तें तोहे पिया लग मेलि ॥४॥
किछु दिन करथु निबास।
हम पूजल जे सेहे पए भुंजब
राखथु पर उपहास ॥६॥
होयताह किए वध-भागी।
जेहि खन हुन मन जाएब चितब
हमहु मरब धसि आगी ॥८॥
विद्यपति कवि भान।
राजा सिवसिंघ रूपनरायन
लखिमा देइ रमान ॥१०॥

---

१—जितब=जीतगे। (अपशकुन समझकर 'जायेंगे' ऐसा नहीं कहती)। २—तोहहुं=तुम भी। हुनि=उनको) ३—वेलि=वेला, समय। ४—अनुमापब=समझेंगे। तें ताहे पिया लग मेलि=इसी लिये तुम्हें प्रीतम के निकट भेज रही हूं। ५—करथु=करे। ६—जैसी पूजा (काम) की होगी, वैसा फल मैं भ गूंगी, वे मुझे केवल-दूसरे की निंदा से बचा लें। ७—होएताह=होवेंगे। किये=क्यों। वध भागी=हत्या का भागी ८—जाएब चितव= जाने की सोचेंगे।

( १८८ )

माधव, तोहें जनु जाह विदेस।
हमरा रंग रभस लए जएबह
लएबह कोन सँदेस ॥२॥
बनहि गमन करु होएति दोसर मति
बिसरि जाएब पति मोरा।
हीरा मनि मानिक एको नहि माँगब
फेरि माँगब पहु तोरा ॥४॥
जखन गमन करु नयन नीर भरु
देखहु न भेल पहु ओरा।
एकहि नगर बसि पहु भेल परबस
कइसे पुरत मन मोरा ॥६॥
पहु सँग कामिनि बहुत सोहागिनि
चंद्र निकट जइसे तारा।
भनइ बिद्यापति सुनु बर जौबति
अपन हृदय धरु सारा ॥८॥

---

१—जनु जाहु=मत जाओ। २—रंग रभस=आमोद प्रमोद। ३—मोरा बिसरि जायब=मुझे भूल जाओगे। ५—नीर=आँसू। पहु ओरा=प्रीतम की ओर। ६—पुरत=पूरा होगा। ८—सारा=(यहाँ) धैर्य।

----

"सत्सूत्रसविधान सदलंकार सुवृत्तमच्छिद्रम्।
को धारयति न कण्ठे सत्काव्य माल्यमर्घ्यं च॥"

( १८९ )

कालि कहल पिया ए साँझहि रे
जाएब मोयँ मारुअ देस।
मोयँ अभागलि नहि जानलि रे
सँग जइतओं जोगिन बेस ॥२॥
हृदय मोर बड़ दारुन रे
पिया बिनु बिहरि न जाए ॥३॥

× × × ×

एक सयन सखि सूतल रे
आछल बालम निसि मोर।
न जानल कति खन तेजि गेल रे
बिछुरल चकेवा जोर ॥५॥
सून सेज हिय सालए रे
पिया बिनु घर मोयँ आजि।
विनति करओं सहलोलिनि रे
मोहि देह अगिहर साजि ॥७॥
विद्यापति कवि गाओल रे
आवि मिलत पिय तोर।
लखिमा देइ वर नागर रे
राय सिवसिंघ नहिं भोर ॥८॥

---

१—मारुअ = मथुरा। २—जइतओ = जाती। ३—दारुन = कठोर। विहरि = फट, जाना। ४—अछल = था। जोर = जोड़ा। ६—सालए = पीड़ा देती है। ७—सहलोलिनि = सहेली। मोहि ... = मुझे अग्निचिता साज दो, जिसमें जल जाऊँ।

( १९० )

मधुपुर मोहन गेल रे
मोरा बिहरत छाती ।
गोपी सकल बिसरलनि रे
जत छल अहिवाती ।।२।।
सूतलि छलहुँ अपन गृह रे
निन्दइ गेलउँ सपनाई ।
करसौं छुटल परसमनि रे
कोन गेल अपनाइ ।।४।।
कत कहवो कत सुमिरब रे
हम भरिए गरानि ।
आनक धन सों धनवंती रे
कुबजा भेल रानि ।।६।।

---

१—मधुपुर=मथुरा । गेल=गया । मोरा=मेरा । बिहरत=फटती है । २—बिसरलनि—विस्मरण हो गये, भूल गये । जत=जितनी । छल=थीं । अहिवाती=सौभाग्यवती । ३—सूतलि=सोई । छलहुँ=(मैं) थी । अपन=अपने । निन्दइ गेलउँ सपनाइ=नींद में स्वप्न देखने लगी । ४—कर=हाथ छूटल=छूट गया । परसमनि=स्पर्शमणि, पारस । कोन—कौन । गेल अपनाइ=अपना गया । ५—कत=कितना । कहवो=कहूँगी । सुमिरब=स्मरण करूँगी । भरिए गरानि=ग्लानि से भर गई हूँ । ६—आनक=दूसरे का । सो=से । भेल=हुई ।

